

चीन के प्रधान-मन्त्री चोउ अन्-लाइ ने भारतीय श्वेन्-च्वाङ कहकर आचार्य रघुवीर का स्वागत किया। आपने बडे प्रेम से कहा—"हम आपको सूत्र दिए बिना यहा से प्रस्थान न करने देंगे।"

**Premier Chou En-lai receives Prof. Raghu Vira.**

प्रधान मन्त्री का निमन्त्रण मौखिक रूप से दिया। आपको और सुदर्शना देवी को श्री चोउ-अन्-लाइ ने ग्यारह बजे निमन्त्रित किया है। आप पधारने की कृपा कीजिएगा।

सुदर्शना की चिन्ता भी दूर हुई। मैंने अपनी पुस्तकें इकट्ठी कीं— आमल-भारतीय-बृहत्कोश, अहिंसा पर चीनी कविताएं और चित्र, तान्त्रिक बीज, आलि-कालि, श्री नेहरू का सरस्वती-विहार में आगमन।

श्री राघवन् द्वीपान्तर में रह चुके हैं। उनका द्वीपान्तर और संस्कृत के प्रति गाढ अनुराग है। उनके लिए अपने यहां प्रकाशित प्रसिद्ध पुस्तक Sanskrit in Indonesia उठाई और परिश्रमी विद्यार्थी के समान पुस्तकों का बारह सेर भार उठा कर विश्रान्तिगृह से नीचे उतरे। श्री राघवन् को Sanskrit in Indonesia भेंट दी। उन्होंने गद्गद-स्वर मे आभार प्रदर्शन किया। हम ठीक ग्यारह बजे प्रधान मन्त्री के बंगले पर पहुंच गए।

बाहर ६, ७ गाडिया खडी देख कर श्री राघवन् ने कहा क्या बात है कि आज इतनी गाडिया खडी है। इस प्रश्न का उत्तर प्रधान मन्त्री के कोष्ठ मे पदार्पण करते ही मिल गया। शासन के गण्यमान्य अधिकारी, विद्वान् और साहित्यिक अर्थात् जो कोई भी व्यक्ति मेरे उद्देश्य की पूर्ति के लिए साधक हो सकते थे, वे सब आज निमन्त्रित थे। इन में मुख्य महानुभाव ये थे— विद्या-विभाग के प्रधान श्री कुओ-मो-ज़ो, सस्कृति के उपमन्त्री श्री चन्-चङ-तो, विदेश सास्कृतिक सम्पर्क मण्डल के अध्यक्ष श्री हुङ-सङ और उनके उपाध्यक्ष यङ-चुङ-चिङ, भाषा-विज्ञान-संस्था के अध्यक्ष श्री लो-चाङ-पेइ, पेइ-चिङ विश्वविद्यालय के प्राच्य-भाषा-विभागाध्यक्ष श्री ची-श-लिन् तथा कवयित्री श्रीमती श्ये-पिङ-शिङ। आज प्रतीत हुआ कि चोउ-अन्-लाइ केवल शिष्टाचार निष्णात ही नही हैं किन्तु कार्य साधने मे भी निपुण हैं। कुशल-प्रश्न के पश्चात् प्रधान मन्त्री ने वार्तालाप आरम्भ की— पुरातन काल मे श्वेन्-च्वाङ सूत्रों के संग्रह के लिए भारत गए थे। अब आप भारत से यहा आए है। आप भारतीय श्वेन्-च्वाङ हैं। ये सूत्र आपकी सम्पत्ति हैं।

उपस्थित सज्जनों में से एक एक का परिचय कराते गए— ये हमारे उपप्रधान हैं, ये विद्या-विभाग के प्रधान हैं, ये हमारी कवयित्री हैं जिनका नागपुर में सुदर्शना ने स्वागत किया था। ये हमारे संस्कृति के विशेषज्ञ हैं, आदि आदि।

"मैंने आज इन सज्जनों को आपके कार्य को सिद्ध करने के लिए बुलाया है। आपको यहां आए कितने दिन हुए।" मैंने उत्तर दिया— "हम यहां २७ एप्रिल को पहुंच गए थे।" प्रधान मन्त्री ने कहा— "सो आपके २० दिन नाश हुए। मैं बाण्डुङ में था सो आपको पहले निमन्त्रित न कर सका। किन्तु अब मैं आपको विश्वास दिलाता हूं अब आपका एक भी क्षण नाश न होगा।"

बाण्डुङ सम्मेलन का वर्णन करते हुए प्रधान मन्त्री ने कहा—"हमने बाण्डुङ में सर्व-

सम्मति से यह प्रस्ताव पारित किया है कि हमारे देशों में सांस्कृतिक विनिमय हो। भारत और चीन प्राचीन सखा हैं। हमने भारत से बहुत कुछ लिया। हमारा कर्तव्य है कि जो कुछ आप चाहते है हम आपको दें।"

फिर प्रश्न किया—"आप यहां कब तक ठहरेंगे।" मैंने कुछ उपहास में तथा कुछ सत्यरूपेण कहा— "जब तक सूत्र न मिलेंगे तब तक यहां ठहरूंगा।" श्री चोउ-अन्-लाइ ने बड़े प्रेम से कहा— "हम आपको सूत्र दिए बिना यहां से प्रस्थान न करने देंगे।"

परस्पर विमर्श के पश्चात् चोउ-अन्-लाइ ने कहा—" कि (१) जिन सूत्रों की हमारे पास एक से अधिक प्रतियां है उन सूत्रों की एक एक प्रति हम आपको सदा के लिए दे देंगे। (२) जिनकी हमारे पास एक प्रति है उनके हम आपको अणुचित्र दे देंगे। (३) समयाभाव से जिनके चित्र न हो सकेंगे उनको आप एक वर्ष अथवा निश्चित अवधि के लिए उधार ले जाइए और (४) अन्त मे जिन ग्रन्थों का आप केवलमात्र निरीक्षण करना चाहते है उनका आप निरीक्षण कर सकेंगे।"

व्याख्या रूप में श्री चोउ-अन्-लाइ ने कहा— "जिन ग्रन्थों की हमारे पास केवल एक प्रति है उनको देश से बाहर भेजने का अथवा देने का कोई पूर्व उदाहरण नहीं, किन्तु चीन को भारत पर पूर्ण विश्वास है। हमारी कोई वस्तु आपसे छिपी हुई नहीं। एक दूसरे की सहायता करना हमारा कर्तव्य है। यह वस्तु आपकी ही तो है। अब आप यहा एक सप्ताह और ठहरिए और इन सज्जनों के साथ मिल कर कार्यक्रम बना लीजिए। तत्पश्चात् एक मास तक उत्तर, पूर्व, पश्चिम और दक्षिण में बुद्धधर्म के प्राचीन अवशेषों का निरीक्षण कीजिए। फिर पेइ-चिङ्ग में लौट कर एक सप्ताह और ठहरिए और सब सूत्र लेकर भारत जाइए।"

प्रधान मन्त्री ने चीन के प्राचीन यात्रायोग्य स्थानों का नाम लेते हुए तुन्-ह्वाङ्ग और युन्-काङ्ग आदि का जब नाम कीर्तन किया तो उपस्थित सज्जनों में से दो तीन ने कहा कि ये स्थान तो हम में से भी अनेकों ने नहीं देखे है। प्रधान मन्त्री ने उनको परामर्श दिया— "आप भी इनके साथ चलें क्योंकि पचास वर्ष के पीछे शरीर की शक्तियां क्षीण होने लगती है सो आवश्यक है कि कर्तव्य कार्य पूरे किए जाएं और द्रष्टव्य स्थानों का दर्शन किया जाए।"

मेरे से पूछा आपकी आयु कितनी है? मैंने कहा ५३ वर्ष। कहने लगे आप भी ५० से ऊपर हो चुके हैं आपको ये स्थान देखने ही चाहिएं। मैंने श्री प्रधान मन्त्री से निवेदन किया कि चीन आने का एक बड़ा फल इन स्थानों को देखना है। तुन्-ह्वाङ्ग और युन्-काङ्ग केवल चीन की राष्ट्रीय सम्पत्ति और गौरव नहीं हैं किन्तु सम्पूर्ण संसार की सम्पत्ति और गौरव हैं। इस पर चोउ-अन्-लाइ ने बल देकर कहा कि ये भारत और चीन के सांस्कृतिक सहकार्य के फल हैं।



आचार्य जी द्वारा प्रकाशित 'चीनवर्षीया अहिंसा-पञ्चाशिका' नामक अहिंसा-संबन्धी चीनी कविताओं और उनकी चित्राभिव्यक्ति को स्नेह एवं आश्चर्य से देखते हुए श्री चोउ अन्-लाइ कहने लगे — "आपको चीनी कविता प्रिय है । भारतवर्ष और चीन में साहित्य और कला का आदान-प्रदान होना चाहिए।" पुस्तक में चीनी कविताएं और उनका संस्कृत तथा आंगल अनुवाद है ।

**Prof. Raghu Vira presenting his book *Chinese Poems and Pictures on Ahimsa* to Premier Chou En-lai.**

आजकल प्रधान मन्त्री को संसार की उतनी चिन्ता नहीं जितनी भारत और चीन की मैत्री की चिन्ता है।

इसके पश्चात् मैंने कहा कि मुझे दो चार स्थानों पर और भी जाना चाहिए। कान्-सू प्रान्त में लाब्राङ ལྷ་བྲང་བཀྲ་ཤིས་འཁྱིལ་ और कुम्-बुम् སྐུ་འབུམ་བྱམས་པ་གླིང་। मञ्चूरिया में जेहोल् और दोलोनोर् और आभ्यन्तर मौंगोलिया में होहे-हौता इत्यादि।

संस्कृत के प्राध्यापक श्री ची से पूछने लगे— ये सूत्र कितनी भाषाओं में हैं? श्री ची ने उत्तर दिया— पांच भाषाओं में। चीनी, भोट, मौंगोल, मञ्चु और शी-श्या।

अभी तक मैंने शी-श्या के त्रिपिटक की बातचीत न श्री राघवन् से की थी और न ही अपने पत्र-व्यवहार में चीनी शासन से।

सुदर्शना ने अपनी हस्ताक्षर-पञ्जिका आगे बढ़ाई। कवयित्री ने सहायता की। प्रधान मन्त्री ने चीनी पञ्जिका देख कर हर्षोत्फुल्ल नेत्रों से आश्चर्य प्रकट किया। अहो! तुम तो चीनी पञ्जिका लाई हो। हस्ताक्षर किए। १९५५, ५, १५ यह तिथि डाली। श्री राघवन् ने परिचय कराया कि यह भी बहुभाषाध्येत्री है। प्रधान मन्त्री ने कहा— दुहिता पितृचरणानुगामिनी है।

मैं पुस्तकें भेंट करने लगा तो प्रधान मन्त्री बोले— अभी हमने तो सूत्र दिए नहीं और आप पहले ही हमको अपनी पुस्तकें दे रहे हैं। तान्त्रिक बीज में से शम् की कविता पढ़ कर सुनाई। बहुत प्रसन्न हुए। अहिंसा को बारंबार पन्ने उलटा कर इधर उधर से देखते रहे। मैंने कहा इसका प्रथम संस्करण तीन मास में समाप्त हो गया। कहने लगे तो आपको चीनी कविता प्रिय है। पण्डित नेहरू ने भी अपने जीवनचरित में चीनी कविता का प्रेम दर्शाया है। भारतवर्ष और चीन में साहित्य और कला का आदान-प्रदान होना चाहिए।

मैंने उनके उदात्त भाव, सौजन्य और कृपालुता का धन्यवाद किया। प्रधान मन्त्री ने उत्तर दिया हम आपको सन्तुष्ट करने का पूर्ण यत्न करेंगे। सब उपस्थित सज्जन आपके लिए प्रयत्नशील होंगे। भारत और चीन साथी हैं और साथी रहेंगे।

पूरे बारह बज गए। और हमने श्री प्रधान मन्त्री से अनुज्ञा ली। आज का दिन हमारे कार्य के प्रारम्भ का दिन है। भारत और चीन के प्राचीन सम्बन्धों और गौरव का दिवस है। उनके पुनरुज्जीवन का नया प्रारम्भ है। यह तो निश्चित है कि इससे भारत में उल्लास की लहरें फैलेंगी। भारतीयों में आत्म-सम्मान जागृत होगा।

हम जहां भी जाते हैं आचित्रक वहां पहले ही पहुंचा होता है। किन्तु आज प्रातः हमको सन्देह था कि वह प्रधान मन्त्री के निवासस्थान पर भी पहुंच पायेगा अथवा नहीं। क्योंकि जब हमको ही निमन्त्रण भी अभी मिला तो उसको सूचना मिल गई होगी यह

संदिग्ध था । हमको तो आशा थी कि उसको सूचना देना भी सम्भवत: किसी के ध्यान में न आया होगा। किन्तु हमारा सन्देह प्रधान मन्त्री के घर पहुंचते ही दूर हो गया। भाषिक बद्धाञ्जलि हनुमान् के समान एक कोणे में खड़ा हुआ था।

श्री चोउ-अन्-लाइ जब दिल्ली में आए थे उस की अपेक्षा अब कुछ दुबले प्रतीत हुए।

१६-५-५५

यह दिन पेइ-चिङ के प्रसिद्ध ग्रीष्म-प्रासाद में व्यतीत किया। यहां से ही डेढ़ बजे नागपुर में लोकेश को दूरभाष किया। किन्तु सात कला तक निरन्तर यत्न करने पर भी लगातार वार्तालाप न हो सका। ध्वनि ठीक प्रकार सुनाई नहीं पड़ी।

ग्रीष्म-प्रासाद पेइ-चिङ के मुख्य द्रष्टव्य स्थानों में से है। बुद्ध-परिमल-स्तम्भ नामक चार भूमि ऊंचा मन्दिर है। पहले इसमें नौ भूमियां थीं।

ग्रीष्म-प्रासाद का साम्यवादी शासन ने जीर्णोद्धार किया है। बुद्ध की प्रभास्वर मूर्तियां, जो हेमवर्ण से चमक दमक रही हैं, यहां का विशेष आकर्षण हैं। पक्षि-कूजन सुनने के लिए विशेष भवन बना है। मन्दिरों को छोड़ कर अन्य स्थानों पर पक्षी देखने में नहीं आते। ऐसा प्रतीत होता है कि जनता मार कर खा जाती है। इस देश में मांस-भक्षण की पराकाष्ठा है। जहां मनुष्य बसता है वहां कोई पशु पक्षी कैसे बस सकता है। केवल गधे, घोड़े, खच्चर, भेड़, बकरी, बैल, गाय तथा कहीं कहीं ऊंट मनुष्य की सेवा करते हुए दिखाई पड़ते हैं। इनका जीवन भी मनुष्य के सेवाकाल तक सीमित है।

ग्रीष्म-प्रासाद का रंगमण्डप त्रिभूमि है। नाटक मध्यभूमि में होता था। पाताल-लोक के दृश्य अधोभूमि में और स्वर्गलोक के उपरि-भूमि में होते थे। पाताल और स्वर्ग के निवासी नीचे और ऊपर की भूमि से मध्यभूमि में आया करते थे।

तुन्-ह्वाङ की आठ सहस्र वलिता-पुस्तकों (rolls) को देखने के लिए आज फिर पेइ-चिङ पुस्तकालय में गए। ये ग्रन्थ अधिकांश थाङ ■ काल के हैं। इनमें बहुसंख्या बौद्ध सूत्रों की है। इनकी छ: भागों में सूची छप चुकी है। इस सूची को प्राप्त करने के लिए हमको दो मास से अधिक निरन्तर प्रयत्न करना पड़ा। अन्त में शाङ-हाइ में जाकर एक व्यक्ति से ३२ रुपये में मिली। इसका वास्तविक मूल्य २, ३ रुपये से अधिक नहीं है।

तुन्-ह्वाङ के अतिरिक्त आज सी-श्या भाषा के भी २० ग्रन्थों का अवलोकन किया। चीन में जीवित व्यक्तियों में से अब केवल श्री वाङ-चिङ-रु हैं जिन्हें सी-श्या के सम्बन्ध में कुछ जानकारी है।

इस सम्बन्ध में एक दो पुस्तकें भी चीन से १९३५ में प्रकाशित हुई थीं। ये पुस्तकें

अब चीन में अप्राप्य हैं।

शी-श्या भाषा संसार से लुप्त हो चुकी हैं। इसका समस्त साहित्य बौद्ध था। भारत और चीन के सांस्कृतिक सम्बन्धों में शी-श्या भी एक सुवर्ण-शृंखला है।

शी-श्या ताङुत् जाति की भाषा थी। १२ वीं, १३ वीं, १४ वीं शताब्दी में चीन के पश्चिमी भाग में ताङुत् जाति का साम्राज्य रहा है। तभी शी-श्या साहित्य का सर्जन हुआ।

फू-तू स्स प्राचीन मन्दिर है। इसका वैभव समाप्त-प्राय है। यहां अब केवल चार लामा शेष हैं। इनमें से श्री ध्येन्-साङ ने हमारा स्वागत किया। पेइ-चिङ में यही एक मन्दिर है जहां मोंगोल कञ्जूर पढ़ा जाता है। चन्दन का बना हुआ सुमेरु नागफण के समान प्रतीत होता है। मक्खन तथा आटे के लाल स्तूपों के सामने दीप जलते रहते हैं। अष्टकोण परिक्रामी पुस्तकालय बहुत बड़े परिमाण का है। एक साथ सौ घण्टे बजाने के लिए लकड़ी का विशेष चौखटा है।

यह मन्दिर केवल बौद्ध मन्दिर ही नहीं किन्तु महाकाल-मन्दिर भी है। चीनी में भी इसका एक नाम महाकाल-म्याओ है। मुख्य मूर्तियां पांच हैं। ये रुद्रस्वरूप और नितान्त कृष्णवर्ण हैं। कृष्णवर्ण काक, कुत्ते और व्याघ्रों की संख्या बारह है। मूर्तियों के दाए बाएं दो कृष्णवर्ण भयानक व्यक्ति खड़े हैं। मूर्तियां सभी काष्ठ की बनी हुई हैं।

हमारा परिचय दो प्रसिद्ध महाकाल-मन्दिरों से हुआ है— एक भारतीय साहित्य में कालिदास-वर्णित उज्जयिनी-स्थित मन्दिर से और दूसरा इस पेइ-चिङ मन्दिर से। यह भारत और चीन का सांस्कृतिक सखित्व है।

मन्दिर के सामने दो ध्वजा-स्तम्भ हैं। मन्दिर के सामने का भवन सहकारि-भवन के रूप मे प्रयोग किया जा रहा है। कुछ वर्ष पूर्व यह मन्दिर का भाग था।

बहुत दिनों से यत्न था कि मैं और सुदर्शना चीनी परिवारों में जाएं। सो आज प्रबन्ध किया गया कि हम चीनी संस्कृति के उपमन्त्री माननीय श्री चन्-चङ-तो के घर चलें और चाए पिएं। श्री चन् अच्छी अंग्रेजी बोलते हैं किन्तु इनकी पत्नी और बच्चे केवल चीनी ही जानते हैं। इनका निवासस्थान पुराना घर है जो इनकी अपनी सम्पत्ति है। इनके पास ५, ६ कोष्ठ हैं। बीच में छोटी फूलों की वाटिका है।

२०-५-५५

चीन में संस्कृत का अध्यापन बन्द है। जब हिन्दी का पर्याप्त अध्यापन हो चुकेगा तब संस्कृत प्रारम्भ करेंगे। संस्कृत के अध्यापक भारत-चीन-सम्बन्धों पर अनुसन्धान कर रहे हैं। आजकल उनके अनुसन्धान का विषय है— चीन की कौन कौन सी जातियां भारतवर्ष में गईं। यह अनुसन्धान राजनैतिक है।

मोंगोल बुद्ध-भक्त हैं। इनके साहित्य में संस्कृत के सैंकड़ों शब्दों का प्रयोग होता

है। इनके विहारों, मन्दिरों में अभी तक नैयायिक वाद-विवाद चलते हैं। मोंगोल देश में हम क्या कुछ देखना चाहते हैं इसकी हमने बहुत लम्बी सूची बनाई थी। वह सूची कटते कटते सर्वथा कट गई और अन्तिम निश्चय हुआ कि हम मोंगोल देश की राजधानी होहे-होता चलें। यही एक स्थान है जहां सब प्रकार की सुविधाएं उपलब्ध हैं। विदेशी मित्रों के निवास के लिए बड़ा सुन्दर नया विश्रान्तिगृह अभी पूरा हुआ है।

पेइ-चिङ में २२ दिन रहने के पश्चात् जब शासन के साथ समस्त उपहारों का निश्चय हो चुका और द्रष्टव्य स्थान तथा वस्तुएं देख चुके तथा जब अगले ५० दिन का चीन-यात्रा का क्रम बन चुका तब बीस को प्रातः आठ बजे मोंगोल की यात्रा आरम्भ की। समाचारपत्रों से पहले ही सूचना मिल गई थी कि साइबेरिया से शीत की लहर मोंगोल देश में फैल रही है। भारतीय दूतावास के सज्जन मित्रों ने ऊनी वस्त्र दिए।

हमारे साथ तीन व्यक्ति थे। एक तो अनिवार्य द्विभाषिक, दूसरे प्राध्यापक ची और तीसरे केन्द्र-प्रान्त-सम्पर्काधिकारी श्री छाङ-मिङ-तान्। आज से २६ जुलाई तक जब भी हम पेइ-चिङ से बाहर गए श्री छाङ हमारे साथ गए। इनका कार्य हमको प्रान्तीय अधिकारियों से मिलाना था।

प्राध्यापक ची संस्कृतज्ञ हैं। आप विद्या-विभाग के चीनी भाषा और साहित्य के नव-निर्माण के अध्यक्ष हैं। प्राच्य भाषाओं के विद्यालय के भी आप अध्यक्ष हैं। जर्मन विद्वान् त्सीक् (Zieg) के विद्यार्थी हैं। तुषार भाषा का अध्ययन करते रहे हैं। आजकल आप एक लेख लिख रहे हैं कि बुद्ध, श्रमण, सुमेरु, श्रमणेर, गंगा, मैत्रेय आदि शब्द चीनी में तुषार भाषा द्वारा आए हैं।

आप का श्रमिक-संघ से विशेष सम्बन्ध है। आपने बतलाया कि यह श्रमिक-संघ अनेक कार्य करता है—

(१) अपने सदस्यों की आर्थिक सहायता, उधार के रूप में अथवा दान के रूप में।
(२) राजनैतिक शिक्षा। बिना साम्यवाद की शिक्षा के व्यक्ति ठीक काम नहीं कर सकते।
(३) आदर्श श्रमिकों को समुद्र तथा पहाड़ों पर विश्राम और आमोदप्रमोद के लिए ले जाता है। (चिङ-ताओ जो पहले जर्मनी का उपनिवेश था और जिसको पूर्व का स्विट्ज़रलैण्ड मानते हैं वह अब श्रमिकों का स्वास्थ्याश्रम है)।
(४) शासन, अधिकारियों के वेतन में से दो प्रतिशत अंश, श्रमिक-संघ को देता है।
(५) चीन में केवल एक श्रमिक-संघ है। दूसरा श्रमिक-संघ बनना सम्भव नहीं।
(६) इसका काम मार्क्सवाद पढ़ाना और फैलाना है।
(७) विश्वविद्यालय में भी श्रमिक-संघ-गोष्ठी है। इसके पास सुन्दरतम कोष्ठ और उपस्कर (furniture) हैं।

(८) श्रमिक-संघों में किसान सम्मिलित नहीं हो सकते।
आज चीनी समाज के तीन अंग माने जाते हैं— श्रमिक, सैनिक तथा किसान।



हमारी गाड़ी पेइ-चिङ से प्रातः ठीक आठ बजे चल पड़ी। मार्ग में कोई विशेष उल्लेखनीय घटना नहीं हुई। वे ही पुराने गधे और खच्चर, कहीं खेत और कहीं पहाड़ियां, साथ चलती रहीं। स्थात्रों में से दो प्रसिद्ध स्थात्र मार्ग में आए। पहला ता-तुङ और दूसरा काल्-गान्।

पेइ-चिङ से ता-तुङ 大同 तक १२ घण्टे की यात्रा रही। इन बारह घण्टों के लिए प्रत्येक व्यक्ति ने चाय के निमित्त २० शतिक (cent) दिए। बारंबार सेवक उष्ण जल दे जाता था। कितनी बार सो कोई गणना नहीं।

मार्ग में चीन की प्रसिद्ध महाभित्ति पार करने के पश्चात् चीन के प्रसिद्ध संयान-अभियन्ता श्री छाङ-त्येन्-योउ के दर्शन हुए। इन्होंने पहाड़ी संयानों के मार्ग बनाने में क्रान्तिकारी विचार दिया है। इनकी सहायिका इनकी लड़की है। संयान लगातार पहाड़ी पर गोल घूमता हुआ चढ़ता ही जाए यह सब पहाड़ियों पर सम्भव नहीं। गोल मार्ग के स्थान पर इन्होंने वक्रावक्र ( zigzag ) मार्ग की कल्पना तथा निर्मिति की है। पहले मार्ग एक पहाड़ी के शिखर तक पहुंचता है। फिर कुछ नीचे उतर कर दूसरी पहाड़ी के शिखर तक जाता है।

ता-तुङ के पश्चात् हमारा डिब्बा रिक्त हो गया। हमारे बिस्तरे बहुत चौड़े और लम्बे बिछा दिए गए। यद्यपि गाड़ी के अन्दर विशेष शीत न था किन्तु बाहर शीत शून्य से भी नीचे था। शीत को रोकने के लिए खिड़कियों में दो दो कांच लगे हुए थे। इनके बीच में दो अंगुल वायु का स्तर ठण्ड को आगे न बढ़ने देता था।

इस गाड़ी में एक डिब्बा बच्चों वाली स्त्रियों के लिए था। बच्चे चुपचाप थे। यह आश्चर्य की बात थी। रोने, चिल्लाने, मांगने आदि की कोई ध्वनि न थी। किन्तु विशेष प्रकार की दुर्गन्ध थी। भोजन-कोष्ठ की ओर आते हुए बार बार इस कोष्ठ में से निकलना पड़ा। यद्यपि भोजन-कोष्ठ में हमारा पटल अलग था तथापि मत्स्य-मांस की गन्ध की लपटें चारों ओर नाक को घेरे हुए थीं। ऐसा अनुभव होता था कि जो भोजन हम कर रहे हैं उसकी यह गन्ध है। यथाकथंचित् रोटी के दो टुकड़े निगल कर इस गन्ध से छुटकारा पाने के लिए हम अपने कोष्ठ में आए।

प्रात: ५ बजे गाड़ी होहे-हौंता में पहुंची। यह नगर मोंगोल देश की राजधानी है। जनसंख्या है १ लाख ६० सहस्र। नगर के दो भाग हैं नया और पुराना। नए बने हुए विशाल विश्रान्तिगृह में हमको ठहराया गया। साढ़े पांच बजे धूप निकल आई किन्तु शीत शून्य से नीचे था। सब वस्त्र पहनने के पश्चात् भी हाथों और पाओं को शीत लगता ही रहा। पौने सात बजे ऐसा प्रतीत होने लगा कि जैसे दस बज रहे हों। सूर्य आकाश में पर्याप्त ऊंचा उठ चुका था।

स्थानक पर उतरते ही चारों ओर धूममार्ग (chimney) दिखाई पड़ने लगे। हमने समझा कि ये बड़ा भारी उद्योग-केन्द्र है। किन्तु पूछने पर पता चला कि ये धूममार्ग निर्माणियों के नहीं किन्तु बड़े भवनों के हैं। शीत के आधिक्य के कारण सब बड़े बड़े भवनों में बहुत सा कोयला जलाना पड़ता है और कोयले का धुआं नगर में न फैले इसलिए धूममार्ग इतने ऊंचे बनाए गए हैं।

चुङ ने आकर बतलाया कि प्रातराश आठ बजे होगा। यह सुनकर हम विश्रान्तिगृह से बाहर निकले और नगर की पुरानी भित्ति की ओर चल पड़े। यहां पर ही प्रथमबार द्विककुद् ऊंटों की पंक्तियां दिखाई पड़ीं। अब शीतकाल का अन्त था इसलिए शरीर पर से लम्बी ऊन वाली त्वचा अलग होकर नीचे गिरती जा रही थी। ऊन से रहित त्वचा का भाग देखने में बहुत भद्दा लगता था। ऊंट की ऊन बहुत उष्ण, कोमल और महंगी होती है।

सवा घण्टा भ्रमण करने के पश्चात् पूरे आठ बजे लौटे। भोजन-कोष्ठ में हमारे अतिरिक्त केवल तीन और व्यक्ति थे। दो चीनी और एक पाश्चात्य। हमारे लिए अलग पर्याप्त दूर पटल बिछाया गया, जिससे हम तक मत्स्य-मांस की गन्ध न पहुंच सके। अब तक हमारे मित्रों को पता लग चुका था कि मांस का दृष्टिगोचर होना ही हमारी मनोग्लानि का कारण बन जाता है।

होहे-हौंता में मोंगोल प्राय: घोड़ी का दूध पीते हैं। घोड़ी के थन बालों से भरे होते हैं। अत: दूध में छोटे छोटे बाल मिल जाते हैं। कहते हैं कि घोड़ी का दूध पीने से पहली बार गला पक जाता है। स्वाद भी बड़ा विचित्र होता है। तात्पर्य यह कि हमारे मित्रों ने घोड़ी और ऊंटनी के दूध की इतनी निन्दा की कि हम इस घोड़े और ऊंटों के देश में आकर भी इनके दूध से पराङमुख हो गए। और हमने केवल गाय के दूध की मांग की। यहां गाय का दूध बहुत स्वादु मिला। मलाई की पपड़ियां भी खाने को मिलीं।

होहे-हौंता का अर्थ है नील-नगरी। सो नगर से बाहर निकल कर सड़कों के दाएं बाएं घास के नीले फूल नील-नगरी नाम के समर्थक प्रतीत हुए किन्तु वास्तव में नील-नगरी का अभिप्राय हरी भरी नगरी से है, इन फूलों से नहीं।

यद्यपि यह मोंगोल नगरी है तथापि यहां चीनी जनता बहुत पर्याप्त मात्रा में है।



आभ्यन्तर मोगोल देश की राजधानी होहे-हॉता (नीलनगरी) के समीप धर्मनन्दी विहार। इसका चीनी नाम फा-शी म्स है। यह मन्दिर भोट साहित्य के मुद्रण का विशाल केन्द्र रहा है। मन्दिर का शिखर काशी के समीपवर्ती मृगदाव के दृश्य से सुशोभित है।

Prof. Raghu Vira and his daughter with the monks at the lamasery at Hohehot (Inner Mongolia) where the *opera omnia* (*gsun-ḥbum*) of Sum-pa mkhan-po Ye-śes-dpal-ḥbyor (*ज्ञानश्रीभूति) were printed.



धर्मनन्दी विहार में ५,००० से ऊपर मुद्रण-काष्ठफलक हैं, जिनसे भूगोल, मोंगोल इतिहास, पञ्चांग, आयुर्वेद आदि की पुस्तकों का प्रकाशन होता है।

The printery of the Hohehot lamasery which has over five thousand xylographic plates for various texts including the collected works of Sum-pa mkhan-po Ye-śe-dpal-ḥbyor.

चारों ओर चीनी भाषा का प्रयोग होता है। पाठशालाओं में केवल मोंगोल बच्चे ही मोंगोल पढ़ते हैं और ये भी १०, ११ वर्ष की आयु में चीनी पढ़ने लगते हैं।

होहे-हॉता में दो तीन मोंगोल मन्दिर हैं। प्रातः साढ़े नौ बजे हम श्री-श्री-थू-चाओ [illegible] में गए। मुख्य लामा श्री साम्‌थान् [illegible] हैं। हमने इनको चन्दन की मृग-मूर्ति दी। मूर्ति को लामा ने हृदय से लगाया और मन्दिर की छत के ऊपर बने हुए धर्मचक्र तथा उसके दाएं बाएं खड़े हुए दो मृगों की ओर संकेत किया। मोंगोल मन्दिरों के ऊपर सर्वत्र ही धर्मचक्र और दो मृग मिलेंगे। ये बुद्ध के प्रथम धर्म-प्रवर्तन के प्रतीक हैं। श्री साम्‌थान् ने भी हमको चित्र उपहार में दिए। बन्द और खुलने वाले लकड़ी के चौखटे में लगे हुए २५ चित्र थे। वर्षों तक इनके सामने धूप जली है और धूप के धूम से ये काले हो चुके हैं। चित्रों का चित्रत्व आधा लोप हो चुका है किन्तु जो भक्ति का धुआं इनमें प्रवेश हुआ है वह अमूल्य है।

विहार विशाल और वैभवपूर्ण है। लकड़ी के स्तम्भों पर आरोही नाग वाले ऊन के कम्बल लगाए हुए हैं। यहां भोट का सम्पूर्ण रक्त-वर्ण कञ्जूर और तञ्जूर है। लामाओं की संख्या बीस है। इनमें से एक लामा सुन्दर चित्रकार है। उसने अपना बनाया हुआ शाक्यमुनि का चित्र उपहार में दिया।

इस विहार में यद्यपि सभी लामा मोंगोल हैं किन्तु पठन पाठन प्रायः भोट कञ्जूर का करते हैं। प्रतिवर्ष समस्त कञ्जूर का पारायण कर लेते हैं। तञ्जूर के तो यत्र तत्र क्वचिद् अंश ही पढ़ते हैं।

होहे-हॉता में हमने प्राथमिक पाठशाला, माध्यमिक शालाएं, अध्यापक-शिक्षणालय और शिशु-शालाएं देखीं। शिशु-शाला में केवल अधिकारियों के बच्चे थे। यहां विशाल चिकित्सालय है। अधिकारियों और साम्यवाद-पक्ष के सदस्यों को छोड़ कर अन्यों से शुल्क लिया जाता है।

रात्रि को हमारे स्वागत में सबसे बड़े रंग-मण्डप में गान और नृत्य हुए। पचास से ऊपर अभिनेता और अभिनेत्रियां थीं। जनता से भवन भरा हुआ था। गान और नृत्य की समाप्ति पर हमने अभिनेता अभिनेत्रियों से हाथ मिलाया। भारत और चीन की मैत्री के घोषनादों से भवन गूंज उठा।

२२-८-५५

होहे-हॉता से एक घण्टा धूल उड़ाते हुए हमारी गाड़ियां [illegible] पहुंचीं। यह चीनी नाम है। इसका अलग मोंगोल नाम भी है। चीनी नाम का अर्थ है धर्मलन्दी-विहार। यहां तीस लामा निवास करते हैं। भोट कञ्जूर तञ्जूर के पेइ-चिङ और नार्थाङ संस्करण पूर्ण हैं। इनके अतिरिक्त यहां ५,००० से ऊपर मुद्रण-काष्ठ-फलक हैं, जिनसे

भूगोल, मोंगोल इतिहास, पञ्चांग, आयुर्वेद आदि पुस्तकों का प्रकाशन होता है।

मोंगोल लामा शाकाहारी नहीं होते। शाकाहार केवल चीनी भिक्षुओं में प्रचलित है। मोंगोल का यहां केवल कञ्जूर है।

लामा कञ्जूर का पाठ करते हैं। कञ्जूर के भी केवल कुछ अंशों का। भैषज्यगुरु [illegible] का विशेष मान है। इससे उतर कर हृदय-पारमिता का। अवतंसक-सूत्र का भी पाठ चलता रहता है।

जीवित बुद्ध के उपदेश के लिए अलग भवन बना हुआ है। इस भवन में चारों ओर चीनी सूत्रों के उद्धरण हैं। चलते समय इन्होंने हमको चोङ्-ख-प ཙོང་ཁ་པ की पीतल की मूर्ति, महाकाल का पत्र पर चित्र तथा एक सूत्र-पुस्तिका उपहार में दी।

आज मध्याह्न चार बजे आठ लामाओं का प्रतिपदा-पाठ सुना। पाठ प्रायः स्मरण था। कभी कभी पुस्तक से भी पढ़ते थे। पुस्तक का नाम— आर्य-तथागत • सितातपत्रे अपराजित-महाप्रत्यंग • पारमी-सिद्ध नाम धारणी।

हम भी लामाओं के साथ बैठ गए और पढ़ने लगे—

वज्रपाणि फट्।
ओम् अनले अनले। खसमे खसमे।
वैरे वैरे। सौमे सौमे। शान्ते शान्ते।
दान्ते दान्ते। विषदे विषदे। वीरे वीरे।
देवि वज्रधारि। बन्धबन्धनि।
वज्रपाणि हूं फट्। ओं हुं हुं द्रू • फट् स्वाहा। हुं द्रूं बन्ध फट्।
हूं द्रू बन्ध फट् स्वाहा॥

यहां से एक और मन्दिर में गए जिसका चीनी नाम ता-चाओ-चू-स्वाङ् स्स है और भोट नाम དགའ་ལྡན་གླིང है। यहां हमको बोधिसत्त्वचर्यावतार उपहार में मिला। हमसे कहा गया कि हम पहले भारतीय हैं जो वर्तमान मोंगोल देश में आए हैं। एक एक व्यक्ति का प्रेम, चाहे वह बौद्ध हो चाहे साम्यवादी, उमड़ा नहीं समाता था।

यह घास-भूमि है। यहां बड़े वृक्ष अथवा कांटे वाली झाड़ियां बहुत थोड़ी हैं। गाय और बैल बिना ककुद् के हैं। घोड़े और ऊंट छोटे छोटे हैं। घोड़े, गधे और खच्चर के रूप में थोड़ा ही अन्तर है। यहां के स्मारक उद्यान में एक नया प्राणी भी देखा। इसका नाम है स्स-पू-श-चाङ। स्स का अर्थ चार, पू-श का अर्थ नास्ति, चाङ का अर्थ समान। अर्थात् चारों के समान नहीं है। चारों से अभिप्राय गाय, गधा, भेड़ और हरिण से है। परिमाण में यह हरिण जैसा है। भेड़ जैसे इसके सींग हैं। मुख की आकृति कुछ गाय और गधे से मिलती है।



धर्मनन्दी विहार में महाकाल की मूर्ति के सम्मुख रखी पूजा सामग्री का निरीक्षण करते हुए विहार के अध्यक्ष एवं आचार्य रघुवीर।

Prof. Raghu Vira and his daughter accompanied by the Abbot viewing the altar at a Hohehot lamasery where offerings are laid out before Mahakala.



होहेहॉता-स्थित शील-थू-चाओ विहार में आठ लामा 'आर्य-तथागत-सितातपत्रे-अपराजित-महाप्रत्यंगिरा-पारमी-सिद्ध नाम धारणी' से प्रतिपदा-पाठ कर रहे है।

Prof. Raghu Vira noting down the Sanskrit recitation at a Hohehot lamasery.





होहेहॉता के अमिताभ-महाविहार ता-चाओ-वू-त्याङ स्स के मुख्य भवन में प्रवेश करते ही श्रद्धालु इन भव्य दृश्यों को देखकर आश्चर्यचकित मुग्ध रह जाता है।

The central altar of the Dpag-med-glin monastery at Hohehot.

हुतात्म-स्मारक-स्तम्भ पर राष्ट्रपति माओ के हस्तलेख में एक ओर चीनी अक्षरों में और दूसरी ओर मोंगोल अक्षरों में लिखा था— हुतात्म अमर होते हैं।

विहारों में घूमते हुए हमको कहीं भी नई मूर्तियां नही मिली। कुछ वर्षों से नई मूर्तियों का बनाना बन्द हो गया है। पहले विहारों में नई मूर्तियां बनाई जाती थीं। पीतल, ताम्बा, चांदी, सोना आदि के ढालने का प्रबन्ध तथा तन्निष्णात कर्मकार विहारों में हुआ करते थे। अब केवल एक एक दो दो चित्रकार रह गए है।

छोटी छोटी, "चतुर्थी की चन्द्रकला" के सदृश आंखों वाली जनता हमको चारों ओर घेरे खड़ी है। मार्ग निर्बाध करने के लिए आरक्षी (police) आए हैं। अनेक स्थानों पर हमारे लिए सड़क के दोनों ओर आरक्षियों का प्रबन्ध है।

मोंगोल भाषा का चीनी भाषा से कोई सम्बन्ध नहीं। हमारे समान इसमें भी प्रत्येक शब्द अनेकाक्षरी होता है। मोंगोल का व्याकरण संस्कृत के समान रूपों से भरा हुआ है। अनेक कृत् और तद्धित प्रत्यय हैं। चीनी के समान अर्थों का स्वरों से सम्बन्ध नही। पाठको के मनोरञ्जन के लिए दो, चार मोंगोल शब्द तथा वाक्य देते है—

| | | |
|---|---|---|
| स्यॅन् प्यॅना | ... ... | आप अच्छे है |
| पी स्यॅना | ... ... | मैं अच्छा हू |
| शिन्-ह्वा-यह्-चिकलि | ... | नव-चीन-राजमार्ग (यह नई बनी सड़क का नाम है) |
| होहे-हॉता चॉछिलाहॉ काचिर् | ... | नील-नगरी-विश्रान्तिगृह-स्थान (यह विदेशी मित्रों के ठहरने का स्थान है) |
| पाका-सॉर्कार्कॉलि | ... ... | छोटी पाठशाला |
| पक्षिन्-अंहिन्-सॉर्कार्कॉलि | ... | अध्यापक-आदर्श-पाठशाला |
| अम्छिन्-हॉरियन्ना | ... ... | औषध-स्थान अर्थात् चिकित्सालय |
| आरतॉन्-छिछिलक् | ... ... | जनता-वाटिका |
| कारा-हॉता | ... ... | मृत-नगरी |

कारा-हॉता पुराना नगर है, जहां से शी-श्या भाषा के अनेक बौद्ध सूत्र मिले हैं। एक शीस्या-कोष भी उपलब्ध हुआ है।

२१-५-'५७

आज प्रातः ता-युह् 太原 पहुंचे। यह शान्-सी प्रान्त की राजधानी है। ता-युह् का प्राचीन नाम चिङ्-यङ् 晋阳 था। चिङ्-यङ् उत्तर वेइ 北魏 की पुरानी राजधानी रह चुका है। यहां भी हम विदेशी मित्रों के लिए विशेष रूप से निर्मित विश्रान्तिगृह में ठहराए गए। प्रान्तीय शासन के अधिकारियों ने हमारा आतिथ्य किया।

विश्व-विख्यात युन्-काङ् [illegible] गुहाओं के दर्शनार्थ बिना विलम्ब किए हुए, अर्थात् ता-तुङ पहुंचते ही, हम लोग बड़ी गाड़ी में बैठ कर चल दिए।

युन्-काङ का वर्णन दो चार पृष्ठों में करना असम्भव है।

युन्-काङ ता-तुङ से पश्चिम की ओर ३० ली दूरी पर है। वू-चाओ [illegible] नदी के साथ साथ भित्ति के समान ६० हाथ ऊंचा पर्वत-कूट है, जो रेतीले पत्थर का बना है। पत्थर के स्तर क्षैतिज हैं। इस कारण इसमें खुदाई करना बहुत सरल है। वू-चाओ नदी बहुत छोटी है। इसके पाट में लोग खेती करते हैं।

हमको युन्-काङ की गुहाओं के निर्माण की तिथियों का पता है। अनेक मूर्तियां निश्चित रूप से मौलिक हैं। उन पर कभी जीर्णोद्धारकों के हाथ नहीं लगे और वे इतनी अच्छी दशा में हैं कि स्वयं अपनी कहानी बता सकती हैं।

इन गुहाओं के बनाने वाले कौन थे। ऐसी कौनसी क्रान्तिकारी घटनाएं थीं जो बुद्धधर्म को चीन की उत्तर-पश्चिम सीमाओं तक बहा कर ले गईं। केवल अनुभवी इतिहास-अनुसन्धाता ही इन मूर्तियों की कहानी को सुन सकता है और सैंकड़ों कोसों घूमते हुए अशिक्षित घुड़सवारों तथा यायावर जातियों और विशाल मरुप्रदेश में बालूग्रस्त नगरों की कहानी को इस कहानी के साथ मिला सकता है। अभी तक शक, हूण, मोंगोल और तुरुष्क जातियों के सम्पूर्ण इतिहास उपलब्ध नहीं जिनसे यह पता चल सके कि आज से दो सहस्र वर्ष पूर्व बौद्ध धर्म इनके हृदयों में आरूढ होकर किस प्रकार चीन में पहुंचा और वहां अपना घर बनाया। अभी तक सब से अधिक ऐतिहासिक ग्रन्थ चीनी भाषा में मिले हैं किन्तु चीनी ऐतिहासिकों ने कहां तक अपने पाश्चात्य विजेताओं के सच्चे और सम्पूर्ण विवरण लिखे हैं यह कहना कठिन है।

ली-उङ-बिङ ने अपने चीन के इतिहास में लिखा है कि वेइ वंश में कोई भी कन्या तब तक महारानी नहीं बन सकती थी जब तक वह बुद्ध की सर्व-सुन्दर मूर्ति न ढाल सके।

जब वेइ वंश का प्रभाव जापान में फैला तब वहां भी धातुमयी मूर्तियों के निर्माण का महत्त्व राजकुलों में फैला। सुइ-को युग में राजकुमार शोतोकु प्रसिद्ध मूर्तिकारों में से थे। तातार् जातियों में पीतल की मूर्तियां और आभूषण ढालने की पहले ही से प्रथा विद्यमान थी।

अफगानिस्तान की सीमा पर बामियान् की गुहाओं में तथा युन्-काङ की शैली में पर्याप्त सादृश्य है। बामियान् की गुहाएं कनिष्क के समय की मानी जाती हैं। बामियान् से, तुरुष्क प्रदेशों से होते हुए, भारत की कला चीन तक पहुंची इसमें सब ऐतिहासिकों का ऐकमत्य है।

युन्-काङ माला का मध्यस्थ मणि है। युन्-काङ के [illegible] और कोरिया में जापान। चीनी ऐतिह्य की सूचना है कि तो-पा नाम की तातार् जाति ने ४४१



आचार्य रघुवीर और उनके अभियान-सदस्य युन्-काङ के बुद्ध की विराट् प्रतिमा की छत्रछाया में।

**Prof. Raghu Vira and the members of his expedition standing near the Great Buddha at Yün-kang.**



**युन्-काङ की गुहाओ में नथागत की विशाल प्रतिमा**
**Another gigantic image of Lord Buddha at Yün-kang.**

विक्रम में बेकाल झील से लेकर उत्तर-पश्चिम सीमा तक चीन पर विजय पाई। उन्होंने वेइ नाम का वंश स्थापित किया और फिङ-छङ को अपनी राजधानी बनाया। फिङ-छङ ल्याओ 辽 वंश की भी पाश्चात्य राजधानी रहा है।

वेइ काल में चीन में सात साम्राज्य थे। जिनमें से छः पर तार्तार् जातियों का राज्य था। इन्हीं दिनों में अत्तिला यूरोप की सेनाओं और राज्यों का ध्वंस कर रहा था। तार्तार् लोग शक्तिशाली और क्रूर थे। उनका आदिकाल से बारंबार चीन पर आक्रमण करने का प्रयोजन और उद्देश्य स्थायी सभ्यता के मीठे फल भोगना था। चीनी विद्वानों, राजसभ्यों, कलाकारों आदि के साहाय्य से उन्होंने चीन में राज्य स्थापित किया।

चीन के इतिहास मे प्रथम बार थो-पा सम्राट् श्येन्-वन्-ती ने (५२३ से ५२७ विक्रम तक) बुद्धधर्म को समस्त राज्य का धर्म घोषित किया।

पर्वत स्थायी है। इसको उठा कर ले जाना असम्भव है। सामान्य रूप से इसके किसी बडे अश को तोड़ना भी सरल नही। इस विचार से सम्राट् वन्-ती ने अपने पूर्वज सम्राट् के बौद्ध मन्दिर और मूर्तियों के सहार को दृष्टि में रखते हुए युन्-काङ का कार्य आरम्भ किया था। मूर्तियो की सख्या असख्य बनाने का भी यही प्रयोजन था कि विकराल काल की गति मे कुछ तो बचेगी ही।

युन्-काङ की गुहाए और उनकी मूर्तिकला इस बात की साक्षी है कि एक शक्तिशाली धर्म ने एक भावुक और श्रद्धालु जाति के हृदय मे गहरी छाप लगाई। यह कला महती जागृति का प्रतीक है। केवल राजकुल ही नही किन्तु समस्त राष्ट्र इस कला से अभिभूत हुआ। युन्-काङ उज्ज्वल तथा कम्पायमान ज्वालाओं का सन्देश है जो अति-प्राचीन काल से अपना प्रकाश आठों दिशाओं में फैलाता आ रहा है। ये आध्यात्मिक ज्वालाएं प्रचण्ड और शुद्ध श्वेतवर्ण की हे। इनकी कीर्ति और गरिमा केवल यहां तक ही सीमित नही। यह कला प्रभूत भूमिखण्डों को पार करती हुई, ज्ञान और भक्ति के अजेय बल द्वारा, व्यक्तियों तथा राष्ट्रो को नए प्राणों से अभिषिक्त करती गई। जीवन में सर्जनशीलता आई। प्रगति हुई और राष्ट्रों ने नया रूप धारण किया।

जब हमने अपनी यात्रा प्रारम्भ की तो एकमात्र ध्येय था कि इतिहास के पन्ने जाग उठें। इतिहास जीवित बन जाए और हम उसका अंग होकर उसमें प्रविष्ट हों। हम स्नान करें उस जीवन-गंगा में जो भूत और वर्तमान को मिलाती है। हमारी यही भावना जावा और बाली द्वीप में थी। जो आनन्द और सन्तोष इस गंगा के प्रवाह में डुबकी लगाने का हुआ था उसने चीन की यात्रा के प्रारम्भ को और भी उत्सुकतामय बना दिया था।

युन्-काङ की गुहाओं की कहानी बुद्ध-धर्म के विजय और प्रकर्ष की कहानी है। बुद्ध-धर्म से चीनी क्षितिज की सीमाएं फट गईं। दर्शन के नए सूर्य और प्राणों के नए धाराप्रवाह प्रकट हुए। सामान्य मानव जीवन भूमि के स्तर से ऊपर उठा।

युन्-काङ में, प्रारम्भ में, मूर्तियां पत्थर में ही खोदी गईं थीं। पीछे आकर जब पत्थर भुरने और टूटने लगा, तरेड़ें और दरार पड़ने लगे, तब गारा लीप कर उद्धार किया गया। गारे की प्रथा तुन्-ह्वाङ की प्रथा है। गारे से जीर्णोद्धार करने में समय और परिश्रम न्यूनतम लगता है। इन सूखे प्रदेशों में गारा सैंकड़ों वर्षों तक स्थायी रहता है।

पूर्व काल में दस बड़ी बड़ी गुहाओं के सामने उनकी रक्षा करने के लिए चार भूमि ऊंचे मन्दिर बने हुए थे। इनमें से अब अधिकांश का कुछ शेष नहीं बचा, केवल पहाड़ी में छिद्र रह गए हैं, जिनमें लकड़ी के स्तम्भ गड़े हुए थे। जो कुछ अब बचा हुआ है उसका शासन उद्धार कर रहा है। एक तल से दूसरे तल पर जाने के लिए सीढ़ियां बनी हुई हैं। यद्यपि इन भवनों के कारण अन्दर की गुहाओं में अन्धेरा छाया हुआ है, तथापि इनका मूल उद्देश्य, रेत और आंधी से रक्षा, अवश्य सफल हुआ है। यह प्रदेश सूखा और रेतीला है। जब आंधी चलती है तो मोटे बालू के कण आंधी के वेग से मूर्तियों को रगड़ते और घिसते हैं।

आज से कुछ वर्ष पहले इन गुहाओं में गाड़ियां, खच्चरें और गधे बांधे जाते थे। कई गुहाएं भूसा भरने के काम में आती थी। युद्ध के दिनों में यहां सैनिक रहते थे। पास के बने हुए भवन में कभी पाठशाला भी रह चुकी है। किन्तु आज नए शासन के अधीन गुहाओं में केवल जीर्णोद्धार करने वाले श्रमिक तथा पुरावशेष-विभाग के अधिकारी दिखलाई पड़ते हैं।

यह विशेष रूप से उल्लेखनीय है कि युन्-काङ में जहां कहीं भी भवनों का चित्रण है वह चीनी शैली का है, यद्यपि मनुष्यों की रूपाकृति सर्वथा एकमात्र चीनी नहीं। जिस समय गौतम नगर-यात्रा के लिए जाते हैं और घर से सदा के लिए पृथक् होते हैं, उस समय का राजप्रासाद एक छोटे से चीनी घर के रूप में बनाया गया है। चार देव बहुत अधिक शक्ति लगा कर गौतम के घोड़े कण्ठक के चारों पांव अपने हाथों पर उठाए हुए हैं। प्रयोजन यह है कि घोड़े की टाप की ध्वनि न हो और पहरे वाले जाग न जाएं। कुछ शताब्दियों पूर्व इस दृश्य का चित्रण सांची स्तूप के पूर्व द्वार पर हुआ था किन्तु उसमें घोड़े पर गौतम नहीं हैं। उस समय तक बुद्ध का चित्रण नहीं किया जाता था। लाहौर के अद्भुतालय में गौतम और घोड़े का चित्र है किन्तु इसमें युन्-काङ वाली शक्ति, प्रगति और जीवन नहीं। जीवन और शक्ति का संचार युन्-काङ की विशेषता है। एक और बड़ी विशेषता है कि यहां आभूषणों का अभाव है। उपासकों के मुख पर श्रद्धा की अगाध भावना अंकित है। ये मूर्तियां पूजा, आत्मसमर्पण और सौमनस्य के अनुपम प्रतिबिम्ब हैं। शान्ति और आध्यात्मिक आनन्द के मिश्रण से कलाकार ने अपने को अमर बना दिया है। उपासक बुद्ध की ओर नतनेत्र हैं। कहीं कहीं थोड़े से स्थान में अतिमात्र संख्या में मूर्तियों का एक दूसरे से सट कर बनाना भी शोभाकंकार है। चारों



स्वी वंश के अन्तिम राजा याङ ने पिता की पुण्य स्मृति में युन्-काङ गुहाओं की बुद्ध-त्रिमूर्ति का निर्माण कराया।

Emperor Yang of Sui dedicated the Buddha Trinity to the memory of his father Wên towards the end the sixth century or early in the seventh.



सम्राट् श्येन्-वन्-नी (५२३ से ५२७ विक्रम) ने युन्-काङ् गुहाओं का निर्माणकार्य प्रारम्भ किया । युन्-काङ् की गुहाओं का समस्त संसार ही पूजा और भक्ति से परिपूर्ण है । सत्य और सौन्दर्य, कला और निष्ठा, समाधि और परिधान, आसन और मुद्राएं सभी एक सूत्र में पिरोए हुए है ।

**The interior of Cave 22 of Yün-kang wherein is the gigantic Buddha Trinity, magnificently carved. To the west of this Buddha, hundreds of caves and niches of various magnitudes are exposed.**

उपासक हों चाहे बोधिसत्त्व, इनमें जीवन और प्राण हैं। एक ही मूर्ति अनेक बार बनी, अतः वह निःसत्त्व और फीकी पड़ जाए, सो बात नहीं।

चीनी कवि ने सच लिखा है कि शिलाएं भी स्वयं बुद्ध की पदवी तक पहुंच गईं और संसार के जीवन को सुखमय बनाने में सिद्ध हुईं।

प्रायः मूर्तियां नग्नपाद हैं। किन्तु एक दो स्थान पर उपासक चीनी जूते पहिने हुए हैं। ये जूते भारतीय जूतों के सदृश हे।

अनेक आले जिनमें मूर्तियां बनी हुई हैं कमलदल रूप के हैं। यह प्राचीन भारतीय विहारों का रूप है।

युन्-काङ की गुहाओं का समस्त संसार ही पूजा और भक्ति से परिपूर्ण है। सत्य और सौन्दर्य, कला और निष्ठा, समाधि तथा परिधान, आसन और मुद्राएं, सभी एक सूत्र में पिरोए हुए हे। श-च्या-फ़ो गुहा में भित्ति के उपरितम भाग में ऊर्ध्वस्थायी बुद्धों के ऊपर पद्मासनस्थ बुद्धों की पंक्ति है। प्रत्येक बुद्ध का अपना अलग आला है। सब की हस्त-मुद्राएं विभिन्न हे। दो दो बुद्ध-मूर्तियों के बीच में छोटे परिमाण में उत्कीर्ण राजा उपासक के रूप में हस्तबद्ध नमन कर रहे हैं। आलों के बीच के कोनों पर प्रभामण्डल-युक्त उपासकों की नाभितः ऊर्ध्व भाग की मूर्तियां बनी हैं। इन सब के ऊपर आलों के शिखरों को लगभग छूती हुई मुक्तामालाए हैं जिनको देवताओं ने अपने अञ्जलिबद्ध हाथों मे लिया हुआ है। इनके ऊपर गन्धर्व और अप्सराओं के आलों की एक और पंक्ति आरम्भ होती है। इनके हाथ में वीणा, मुरली आदि अनेक वाद्य हैं। एक वीणा तो आधुनिक चीनी पी-पा के सदृश है। चित्रों में मनुष्य घण्टों तक व्यग्र और मग्न रह सकता है। इनमें विभिन्नता और प्राणदायिनी शक्ति इतनी विशिष्ट है कि मनुष्य थक जाए अथवा दो चार मास में सब कुछ जान जाए पहचान जाए सो संम्भव नहीं। आध्यात्मिक अभिव्यक्ति के लिए जिन विचारों और साधनों को यूरोप में इटली के कलाकारों ने १६वीं १७वीं शताब्दी में आत्मसात् किया था उनका प्रारम्भ युन्-काङ में एक सहस्र वर्ष पूर्व हो चुका था।

ऊंची भित्तियों को सजाने और मूर्तियों से सुशोभित करने के लिए कई समस्याएं उपस्थित हुई होंगी। उनको कलाकारों ने सफलतापूर्वक पूरा किया। नीचे के भाग की जातक-कथाओं से लेकर छत के पास के उच्चतम भागों तक, तथा छत के प्रान्तों और मध्य में उत्कीर्ण मूर्तियों की गहराई और चौड़ाई इस प्रकार से अनुपात में हैं कि नीचे से देखने वाला उपासक पूर्ण आनन्द और पुण्य लाभ कर सके। श-च्या-फ़ो गुहा में ऐसा दिखाई पड़ रहा है कि जैसे सृष्टि की अप्रमेय उर्वरता और प्रचुरता यहां फूट पड़ी है।

फ़ो-काङ गुहा में जीर्णोद्धार बहुत निम्न स्तर के कलाकारों का किया हुआ है। इनके पास मूल भारतीय मूर्तियां न थीं जिनके सहारे ये उद्धार का कार्य ठीक निभा

सकते। गुहा में घुसते ही पञ्चमुख विष्णु की मूर्ति है जो गरुड पर आरूढ हैं। मूर्ति के चार हाथों में सूर्य और चन्द्रमा, धनुष् और पक्षी बड़े स्पष्ट दृष्टिगोचर हैं। एक बाहु टूट चुका। उसमें निश्चित रूप से बाण रहा होगा। इसी प्रकार की एक पञ्चमुख मूर्ति तुरुष्क देश के खोचो स्थान में भित्ति-चित्रों में मिली है।

भगवान् विष्णु की मूर्ति के सामने ही वृषभारूढ त्रिमूर्ति शिव शोभायमान हैं। तुन्-ह्वाङ से भी ऐसी मूर्ति उपलब्ध हुई है। अवलोकितेश्वर भी तो शिव के ही अवतार हैं। युन्-काङ-में यही दो मूर्तियां हैं जिनके अनेक सिर और बाहु हैं। अन्य सब देव और बुद्ध एक-शीर्ष और द्वि-बाहु हैं। उनमें अनेकविध प्रज्ञा तथा अनेकविध आयुधधारिता का चित्रण अनेक शीर्ष तथा बाहुओं द्वारा नहीं किया गया। शिव की मूर्ति के नीचे एक लोकपाल हैं जिनके जटाजूट अथवा उष्णीषधारी सिर पर पंख लगे हैं। यह त्रिशूलधारी शिव और उनके वृषभ का भार सहार रहे हैं।

वू-ता-तुङ पांच बड़ी गुहाओं का नाम है। पहले इनके सामने भवन बने हुए थे। अब केवल पहाड़ी में छिद्र रह गए हैं जिनमें कभी भवनों की छतों आदि की कड़ियां फंसी हुई थीं।

इन भवनों के अभाव में गुहाओं के अन्दर अधिक प्रकाश है। ऊपर की खिड़कियां ऐसे स्थान पर बनाई हैं कि अन्दर की मुख्य बुद्ध की मूर्तियों के मुख पर प्रकाश पड़ता रहे। इन गुहाओं में जीर्णोद्धार अधिक हुआ है, इससे मूर्तियों की शोभा बढ़ी नहीं किन्तु घट गई है और मूल रूप भी विकृत हो गए हैं। यत्न यह किया गया है कि गारे के लेप से मूर्तियों को अन्य मन्दिरों जैसा आधुनिक रूप दिया जाए। भित्तियों पर नई मूर्तियां तथा चित्र भी बनाए गए हैं।

गुहाओं के बाहर की मूर्तियां प्रायः घिस चुकी हैं। यहां वहां किसी मूर्ति का शीर्षादि कोई भाग बच रहा है। इन पर जो रंग का लेप था वह लगभग उड़ गया है।

बुद्ध की आंखें हल्की निमीलित हैं। और आध्यात्मिक ज्योति का अनुभव कर रही हैं। किन्तु जो कुछ आंखें देख रही हैं, हल्के से धीरे से बन्द किए हुए ओष्ठ, उसका वर्णन न करके ही मुग्ध हैं। यह जीवित निर्वाण का दृश्य है जो जीवन के स्रोतों का अनुभव करता है किन्तु जीवन के राग और द्वेष से पृथक् है।

रूढि और मूर्तिकार की प्रतिभा का स्थान स्थान पर संघर्ष है। प्रायः बैठे हुए बुद्ध और हस्त-बद्ध उपासक रूढि के अनुसार बनाए गए हैं। जीवन और द्रुतगति का अद्भुत निदर्शन अप्सराओं के उड्डयन में है। प्रत्येक अप्सरा का चित्रण इस प्रकार से किया गया है कि पत्थर पर कोई स्थान रिक्त न रह जाए। फिर भी प्रत्येक रेखा सजीव है। गति की शीघ्रता के कारण उड़ते हुए परिधान की वक्र रेखाएं सीधी हो गई हैं। शरीर के अंग वेग के समान लीकायत हो गए हैं।

प्रभूतरत्न ने शाक्यमुनि को अपने आधे राजासन पर बिठाया और पुण्डरीक सूत्र का उपदेश करने के लिए प्रार्थना की— इसका चित्रण अद्भुत है।

युन्-काङ की सहस्रों मूर्तियों का मन पर अविस्मरणीय तथा अमिट सस्कार पड़ता है। जड शिला में जीवित जागृत प्राणवान् गुण डालना असाधारण सृष्टिकारी कला-विशारदों का चमत्कार है। इस चमत्कार के घडने मे हथौड़ी और छैनी पार्थिव साधन के अतिरिक्त कोई जटिल यन्त्र उनके पास न थे। इन मूर्तियो का घण्टों तक नेत्रो द्वारा पान करते करते मन प्रश्नों से भरपूर हो उठता है। आश्चर्य और गम्भीर भावनाएं एक दूसरे के पीछे और साथ साथ निरन्तर चलती रहती हैं। मूर्तिकार जो बताना चाहता था वह सुनाई देने लगता है। उसमे अनुपम आनन्द का आभास होने लगता है। उनका आध्यात्मिक संसार हमारा ही तो ससार था। फिर कैसे हम उनकी बात न समझते। समय का व्यवधान बाधक नही। जिन मूर्तिकारो ने पाषाण मे प्राण डाले वे गम्भीर धार्मिक अनुभूति और जीवनलीला के प्रेम से भरे थे। प्रत्येक मूर्ति के निर्माण में मूर्ति-कार ने नई साधना की है। मानव रूप को यद्यपि अलकार के लिए प्रयोग किया गया है फिर भी मानव रूप मे जडता नही आने पाई। चेतनता और जागरूकता का आभास अङ्ग अङ्ग से होता है।

जिन वामनो ने अपने बाहुओ पर छत्र उठाया हुआ है उनकी मांसपेशियां भार के सम्भालने मे तनी हुई हैं। इसी प्रकार स्तूपो को उठाती हुई मूर्तिया भार से दब कर फैल गई हैं। उपासक ऐसे प्रतीत हो रहे हैं जैसे उन्होंने अभी अभी घुटने टेके हों। उनके परिधान पीछे की ओर उडे जा रहे हैं, अभी नीचे नही बैठे। पद्मासनस्थ बोधिसत्त्व ऐसे लगते हैं जैसे अभी उठने वाले हो। खडी हुई मूर्तियों ने भी अभी अभी पाव आगे बढ़ाए हैं। थकावट से, कुछ एक ओर को, श्रोणीभाग झुका हुआ है। हाथ जोड़ने में आराधना की भावना भरी है। गन्धर्व और अप्सराएं बिना पंखों के उड़ रही हैं जैसे उनके शरीरों में भार ही नही। किन्तु इस शक्ति से आगे आ रही हैं कि वे निर्जीव नहीं किन्तु अति सबल और सजीव हैं। प्रभामण्डल के प्रान्तों में अथवा छतों मे अप्सराएं और उनके परिधान एक दूसरे का पीछा करते हुए अपने उड्डयन-नैपुण्य से क्षिप्रकारी ऊंचे नीचे उड़ते हुए कलविङ्कों के समान शोभायमान हैं।

युन्-काङ की कला में जापान की सुइको कला का मूल है। जिस प्रकार वर्षा ऋतु में सूखी भूमि से हरे अङ्कुर उमड़ पड़ते हैं उसी प्रकार युन्-काङ की पहाड़ी में से उच्चतम और उदात्त भावनाएं, मानव के देवता और दैनिक जीवन फूट पड़े हैं। शिला में से शील का उद्भव हुआ है।

बड़ी बड़ी भित्तियों पर श्रावस्ती के महान् चमत्कारों का निरूपण है। विरोधी और संशयात्मक विद्वानों को व्यामूढ करने के लिए बुद्ध ने अपने शरीर को शतगुणित, सहस्र-

गुम्फित कर दिया है।

निरन्तर बुद्ध की छोटी छोटी मूर्तियां केवल भित्ति-तलों पर ही नहीं किन्तु परिधान पर भी बनी हुई मिलती हैं। एक ही मूर्ति को बारंबार बनाना विकराल काल और मानवपिशाचों की विध्वंसकारिणी वृत्ति के साथ युद्ध करना है। जब सहस्रों लाखों मूर्तियां बनीं तभी तो अनेक शताब्दियों के पश्चात्, और मनुष्यों की उपेक्षा तथा जान बूझकर तोड़ने फोड़ने हरण करने के पश्चात् भी लंका से जापान तक और स्थान स्थान पर मन्दिरों में, पहाड़ियों में, अथवा खेतों और मरुभूमि की गोदी में आज भी कुछ मूर्तियां विद्यमान हैं।

मूर्ति निर्माण कराने वालों और मूर्ति निर्माण करने वालों को यह पुण्य तो अवश्य मिला है कि आज हम उनको स्मरण करते हैं और उनके आभारी है।

युन्-काङ की कला में बीभत्स, रुद्र अथवा भयावह का अभाव है। चार लोकपाल, जो पीछे आकर अन्य स्थानों पर इतने भयंकर रूप में चित्रित किए गए कि उनको असुरराज और दानवराज कहा गया, वे युन्-काङ में शक्तिशाली और आवश्यकतानुसार रुद्रकर्म के लिए उद्यत तो हैं, किन्तु उन्होंने अभी स्वयं रुद्ररूप धारण नहीं किया।

फूल-बूटियों की सजावट में कमल का विशेष स्थान है। कमल की डण्डी, जड़, कलियां, फूल और पत्ते लहलहाती हुई बेलों का भी काम दे रहे हैं और मालाओं का भी।

चीन के सम्राटों का प्रसिद्ध चिह्न सपाद और सदंष्ट्र नाग युन्-काङ में नहीं मिलता।

वाराणसी के मृगदाव का धर्मचक्र और उसके दोनों पार्श्वों में खड़े हुए मृग भोट और मोंगोल में प्रत्येक मन्दिर के प्रवेश-द्वार के ऊपर उपासक और यात्री का स्वागत करते हैं। वे भी युन्-काङ में दृष्टिगोचर नहीं।

बौद्धकला में मनुष्य की मूर्ति को भोग और विलास के स्तर से ऊंचा उठा कर आध्यात्मिक रूप दिया गया है।

यदि हम युन्-काङ की मूर्तियों को किसी अद्भुतागार में ले चलें तो वहां तद्रूपता और तल्लीनता नहीं आ सकती। अद्भुतागारों का वातावरण संकीर्ण और संकुचित रहता है। अपने मूल से हट जाने के कारण वातावरण में कृत्रिमता आ जाती है। मनुष्य शिला के दीर्घ जीवन का अनुमान नहीं कर पाता। धरती में से उभरती हुई चट्टानें पृथ्वी माता के अंग हैं। सहस्रशः मूर्तियां इन अंगों में प्राण संचार करती हैं। अद्भुतागार पर्वत के काय में प्राणसंचार कैसे दिखलाएगा। चारों ओर उड़ती हुई रेत और छोटी सी नदी युन्-काङ के साथी हैं। युन्-काङ अपने सखाओं सहित ही अपनी वास्तविक कहानी कह सकता है। युन्-काङ तक पहुंचने का श्रम और समय यात्री को दर्शनों का

पात्र बनाता है।

युन्-काङ को विश्वविख्यात बनाने का श्रेय तोक्यो विश्वविद्यालय के प्राध्यापक चूता इतो को है। यह यहां १९०२ में आए थे। उससे पूर्व युन्-काङ अन्धकार में था।

युन्-काङ पहाड़ी के तीन भाग हैं। पहला भाग पूर्व में है। इसमें प्रथम और द्वितीय संख्या वाली दो गुहाएं हैं। पश्चिम में दो और गुहाएं हैं। संख्या तीन और चार। ये महत्त्वपूर्ण गुहाएं हैं।

दूसरे भाग में नौ गुहाएं हैं। ये श-फ़ो स्स 石佛寺 विहार के अंग हैं। इनकी संख्या पांच से तेरह तक है। पांचवीं और छठी गुहा के सामने चार तल ऊंचे भवन पहाड़ी के साथ ही लगे हुए हैं। सातवी गुहा के सामने भी तीन भूमि ऊंचा भवन है।

तीसरे भाग में जो और आगे जाकर पश्चिम में है सात गुहाएं हैं। इनकी संख्या १४ से २० तक है। २०वीं गुहा का अग्रिम भाग टूट गया है। और इसके टूटने से सुविशाल बुद्ध मूर्ति सामने से दिखाई पड़ती है। इस विशाल बुद्ध के पश्चिम में सैंकड़ों छोटी छोटी गुहाएं और आले बने हैं। किन्तु ये विकृत रूप में हैं।

युन्-काङ गुहाओ का कार्य उत्तर वेइ वंश के सम्राट् वन्-छङ 文成帝 के समय में आरम्भ हुआ। वेइ वंश के इतिहास 魏書釋老志 के अनुसार थान्-याओ 曇曜 भिक्षु को सम्राट् ने राजधानी मे बुलाया और पहली बार पांच गुहाएं खोदी गईं। वन्-छङ के पूर्ववर्ती सम्राट् थाइ-वू 太武 चीनी इतिहास में बुद्ध-धर्म के उत्पीडन और उन्मूलन के लिए सुप्रसिद्ध हैं। ५०३ विक्रम में इन्होंने आदेश दिया कि समस्त बौद्ध मूर्तियां और साहित्य जला दिया जाए तथा समस्त बौद्ध भिक्षुओं का, चाहे वे बाल, युवा अथवा वृद्ध हों, वध कर दिया जाए। इस आदेश का बड़े कठोर रूप से निष्पादन हुआ। किन्तु थाइ-वू की मृत्यु के पश्चात्, उनके उत्तराधिकारी पौत्र वन्-छङ ने गद्दी पर बैठते ही ५०९ विक्रम में इस आदेश का निराकरण किया। थान्-याओ को उच्चतम अधिकारि-पद दिया गया और ५१७ विक्रम में युन्-काङ की गुहाओं का कार्य आरम्भ हुआ।

युन्-काङ की खुदाई के तीन प्रयोजन हैं—

(१) थाइ-वू के अत्याचारों का प्रायश्चित्त।

(२) वेइ वंश के पिछले पांच सम्राटों के कल्याण की कामना।

और (३) थान्-याओ का धर्म प्रसार तथा धर्म रक्षा के लिए महान् प्रयत्न तथा अभ्यर्थना।

युन्-काङ की गुहाओं में प्राय: मध्य में वर्गाकार स्तम्भ होता है, इसके चारों ओर मूर्तियां। मध्य-स्तम्भ और उसके चारों ओर मूर्तियों का होना युन्-काङ की विशेषता है। पापों का प्रायश्चित्त करने के लिए चीन, कोरिया और जापान में सुवर्ण-प्रभास-सूत्र का प्रयोग होता रहा है। सुवर्ण-प्रभास-सूत्र का अनुसरण करके ही युन्-काङ की गुहाओं की

खुदाई हुई थी।

सम्राट् वन्-छङ ने प्रायश्चित्त के रूप में गद्दी पर बैठने के दो वर्ष पश्चात् ही खड़े हुए शाक्यमुनि की पांच मूर्तियां ताम्बे में ढलवाई थीं। और अपने पांच पूर्वजों के आध्यात्मिक कल्याण के लिए पहली पांच गुहाएं खुदवाई थीं। ये पहली गुहाएं १६, १७, १८, १९ और २० होनी चाहिएं।

फ़ेङ्-चाङ-फ़ाङ ने उत्तरोत्तर युगों में त्रिरत्नविवरण नामक ग्रन्थ लिखा है। इसमें उसने थान्-याओ के धर्मप्रचार सम्बन्धी चार खण्डों वाले ग्रन्थ तथा युन्-काङ की गुहाओं की खुदाई का वर्णन किया है। युन्-काङ की गुहाओं में बुद्ध की जीवनी, सद्धर्मपुण्डरीक, विमलकीर्ति तथा सुवर्णप्रभास के आधार पर चित्र, मूर्ति आदि कार्य किया गया है। इस सम्बन्ध में यह भी उल्लेख करना आवश्यक है कि गुहाओं के आरम्भ होने से पांच वर्ष पूर्व कुछ भारतीय भिक्षु यहां आए थे। ये अपने साथ तीन बुद्ध मूर्तियां लाए थे। इनका युन्-काङ की मूर्तियों पर प्रभाव पड़ा है। ११ वीं गुहा में ५४० विक्रम, और १७ वीं गुहा में ५४६ विक्रम के शिलालेख हैं। ५१७ विक्रम से आरम्भ कर के ३३ वर्ष तक अर्थात् जब तक राजधानी उठा कर लो-याङ ले जाई गई अर्थात् ५५० विक्रम तक, मुख्य रूप से इन गुहाओं का निर्माण हुआ। ५५० विक्रम के पश्चात् भी कुछ वर्षों तक कार्य होता रहा। यह ५५२ विक्रम तिथि वाले एक और शिलालेख से सिद्ध होता है।

युन्-काङ की बुद्ध-मूर्तियों की, जो प्रथम पांच गुहाओं में बनी हैं, ऊंचाई २० से २४ हाथ तक की है। ५ वीं गुहा की प्रधान मूर्ति ३४ हाथ ऊंची है। वर्तमान मूर्तियों में से यह विशालतम मूर्तियों में से है। १३ वीं गुहा में बैठे हुए मैत्रेय ३० हाथ ऊंचे हैं। अनुमान कीजिए इन गुहाओं की विशालता का। इन बड़ी बड़ी गुहाओं में चारों भित्तियां और अन्दर की छत सहस्र-बुद्ध मूर्तियों, उड़ती हुई अप्सराओं और फूल-बूटों से भरपूर हैं। ये गुहाएं सौन्दर्य की निधि हैं। ६ ठी गुहा का कला-कौशल निध्येय है। ७ वीं, ८ वीं, ९ वीं, १० वीं, ११ वीं, १२ वीं, १३ वीं गुहाओं में वैभव कुछ थोड़ा हो गया है। विचारों की सम्पन्नता, विभिन्नता और कलाकौशल में युन्-काङ की गुहाएं उत्तर वेइ वंश के कलाकारों की प्रतिभा की प्रतिनिधि और निधि हैं।

इस प्रकार का गुहा-निर्माण-कार्य चीन में पहली बार हुआ है। यहां सैंकड़ों कलाकारों ने सहयोग दिया होगा। उनमें इतनी प्रवीणता कहां से आई, इस प्रश्न का उत्तर पूर्णतः सप्रमाण नहीं दिया जा सकता। किन्तु यह निश्चित है कि मगध और लंका के भिक्षु कलाकार यहां आए थे और उन्होंने चीन में गुप्त कला का प्रवेश कराया था।

चीनी ऐतिहासिक ग्रन्थों और शिलालेखों के अनुसार चीन की सीमा पर तुन्-ह्वाङ में मिङ-शा-शान् पहाड़ी पर भिक्षु लो-त्सुन् ने त्सू-त्सिन् वाले

च्येन्-य्वेन् 建 元 के द्वितीय वर्ष में अर्थात् ४२३ विक्रम में गुफाएं आरम्भ कीं। तत्पश्चात् उत्तर ल्याङ 北 涼 के निवासी चू-छू-मङ-शुन् 沮 渠 蒙 遜 ने सान्-वेइ-शान् 三 危 山 जो मिङ-शा-शान् के पूर्व में था दूसरी गुहाओं का आरम्भ किया। चू-छू-मङ-शुन् का काल ४५९ से ५०० विक्रम तक है।

तुन्-ह्वाङ में शिव, विष्णु और विनायक भारत की समीपता के अभिव्यञ्जक हैं। अनेक बुद्धों बोधिसत्त्वों की मुखमुद्रा और वेशभूषा में भारतीय शैली की झलक है।

चू-छू-मङ-शुन् उत्तर वेइ के महाराज थाइ-वू का मित्र था। वेइ और ल्याङ वंश का विवाह-सम्बन्ध भी था। दोनों मे ४९६ विक्रम में युद्ध हुआ जिसमें थाइ-वू की विजय हुई और ल्याङ प्रान्त 涼 州 के तीस सहस्र परिवार थाइ-वू की राजधानी फिङ-छङ 平 城 में लाकर बसाए गए। इससे स्पष्ट है कि युन्-काङ के निर्माण मे तुन्-ह्वाङ के कलाकारों का हाथ है।

श-श्येन् 師 賢 जो काश्मीर के राजकुमार थे और बौद्ध भिक्षु के रूप में ल्याङ में रहा करते थे, उत्तर वेइ की विजय के पश्चात् फिङ-छङ मे आए। जब तक बौद्ध धर्म पर सकट रहा तब तक वे भिक्षु-वेश छोड कर चिकित्सक का कार्य करते रहे। किन्तु नया युग आरम्भ होते ही उनको राज्य मे उच्च स्थान मिला और उनके उत्तराधिकारी भिक्षु थान्-याओ ने युन्-काङ गुहाओ का निर्माण आरम्भ किया। इन्ही दिनों मे पांच भिक्षु बुद्ध मूर्निया लेकर लका से चीन आए। इन मूर्तियो की कला और विभूति से सब चमत्कृत हुए।

१ ली गुहा— तुङ-था-तुङ 東 塔 洞

२ री गुहा— श-था-तुङ 西 塔 洞। इस गुहा का त्रिभूमि-स्तूप सम्भवतः सद्धर्म-पुण्डरीकसूत्र मे वर्णित प्रभातरत्नस्तूप का प्रतिबिम्ब है और प्रथम भूमि के मध्य में साथ माथ बैठे हुए दो बुद्ध शाक्यमुनि और प्रभातरत्न हैं।

३ री गुहा— स्वी-ता-फो-तुङ [illegible] 大 佛 洞। इस गुहा में बहुत बड़े परिमाण पर कार्य आरम्भ किया गया था, पर काम अधूरा छोड़ दिया गया। यदि काम कहीं पूरा हो जाता तो इसका बौद्ध कला के इतिहास मे अद्भुत स्थान होता। ६० हाथ ऊंची पहाड़ी को खोद कर गुहा के आगे एक अद्भुत आंगन बनाया गया। दाईं और बाईं ओर दो द्वार। इनके ऊपर खिड़कियां। दोनों ओर दो सुविशाल बुद्ध मूर्तियां बननी थीं किन्तु इनमें से केवल एक ही पूरी हो सकी।

गुहा में दो कोष्ठ हैं। अन्दर के भाग में ४८ हाथ चौड़ा विशाल स्तम्भ है। इसके पश्चिम में सुविशाल बुद्ध मूर्ति उत्कीर्ण है। मुख्य मूर्ति बैठे हुए बुद्ध की है। पांव से ऊपर इसकी ऊंचाई १८ हाथ है। ओजस्विता और महत्ता इसके विशिष्ट गुण हैं। युन्-काङ की अन्य मूर्तियों से यह विभिन्न है। उत्तरीय से दोनों कन्धे ढके हुए हैं। परिधान की रेखाएं प्रवाही और बलसूचक हैं।

दोनों उपासक बोधिसत्त्व दस हाथ ऊंचे हैं। इनकी मुखमुद्रा मुख्य मूर्ति के सदृश है। इन्होंने मुकुट और कर्णाभूषण पहिने हुए हैं। मूर्तियां सम-विभक्तांग हैं और इनके परिधानों में शोभा है। प्रभामण्डल मणि-रूप में है। ऐसा प्रतीत होता है कि सम्राट् याङ ■ ■ इस गुहा को अपने माता पिता की पुण्य स्मृति में अर्पण करना चाहते थे। वे आधा ही काम पूरा कर पाए थे अर्थात् अभी मातृ-कल्याण के लिए दूसरी त्रिमूर्ति का प्रारम्भ न कर पाए थे कि उनकी हत्या की गई और महत् कार्य अधूरा रह गया।

इस गुहा के आभ्यन्तर कोष्ठ का अगला भाग ८० हाथ के लगभग चौड़ा है। इस समय छत २४ हाथ ऊंची है किन्तु सम्भावना है कि मूल कुट्टिम दो चार हाथ नीचा रहा होगा।

**५वीं गुहा**— ता-फ़ो-तुङ। जैसा कि हम पूर्व कह आए हैं इस गुहा के आगे चतुर्भूमि भवन बना हुआ है, जिससे पहाड़ी के बाहर के तल की रक्षा हुई है। गुहा कुछ अण्डाकार है। पूर्व से पश्चिम की ओर की चौड़ाई ४४ हाथ है और उत्तर से दक्षिण की ओर ३४ हाथ। बैठे हुए शाक्यमुनि की ३३ हाथ की मूर्ति पर्वत में से उत्कीर्ण है। घुटनों के बीच का अन्तराय ३१ हाथ और अनामिका ५ हाथ लम्बी है। यह मूर्ति केवल युन्-काङ में नहीं किन्तु सभी पर्वत में से उत्कीर्ण बुद्ध-मूर्तियों में से विशालतमा है। इतना बड़ा आकार होते हुए भी अंगों का समविभाजन है। कई बार जीर्णोद्धार होने पर भी मुख की गरिमा, गाम्भीर्य और प्रभुता अभी तक शेष हैं। उत्तमांग के पीछे विशाल प्रभामण्डल है, जो अर्ध-चन्द्राकार छत तक पहुंचता है। किन्तु यह अधिकांश विकृत हो चुका है और उत्तरकालीन जीर्णोद्धार तथा रंग-लेपों के कारण इसका मूल स्वरूप अब दिखाई नहीं पड़ता।

दो उपासक जो साथ खड़े हैं और दो उपासक जो बुद्ध के दोनों ओर खड़े हैं वे भी पहाड़ी में से ही उत्कीर्ण हैं।

इस गुहा का उत्खनन सम्राट् श्याओ-वन् ■ ■ ने अपने पिता श्येन्-वन् ■ ■ के कल्याण के लिए किया था। इस गुफा की कला उत्तर वेइ की कला का शिखर है।

**६ठी गुहा**— हम इस गुहा के केवल एक दृश्य का वर्णन करेंगे। शाक्यमुनि भवन में बैठे हैं। बाईं ओर मञ्जुश्री, दाईं ओर विमलकीर्ति, नीचे भूपधानी तथा अनेक बोधि-सत्त्व। विमलकीर्ति मञ्जुश्री का धर्मोपदेश सुन रहे हैं। विमलकीर्ति के दाएं हाथ में चमरी है और बायां हाथ भूमि पर टिका हुआ है। मञ्जुश्री का दायां हाथ ऊपर उठा हुआ है जिसकी दो अंगुलियां द्रव्यों के द्वैत के प्रतीक रूप में बाहर निकली हुई हैं। मञ्जुश्री का मुख खुला है और इसमें से गम्भीर एकता के विचार धाराप्रवाह में निकल रहे हैं। पीछे खड़े हुए चार बोधिसत्त्व उपदेश से साक्षात् प्रभावित हैं और स्तुति में उन्होंने अपने हाथ जोड़े हुए हैं।

**८वीं गुहा**— इस गुहा में विशेष द्रष्टव्य शिव और विष्णु की मूर्तियां हैं। मूर्तियां

स्पष्ट और सुन्दर हैं।

**९ वीं गुहा**– शाक्य-तुङ 釋迦洞। नौवीं गुहा में श्याओ-शी-थ्येन् लिखा है। श्याओ का अर्थ छोटा, शी का अर्थ पश्चिम, और थ्येन् का अर्थ स्वर्गभूमि, अर्थात् यह गुफा लघु भारत है। ये अक्षर छिङ वंश के हैं और भारतवर्ष के प्रति अगाध श्रद्धा के व्यञ्जक हैं।

**११ वीं गुहा**– पूर्वभित्ति के ऊपर के भाग में थाइ-हो 太和 के सप्तम वर्ष अर्थात् ५४० विक्रम तिथि वाला शिलालेख है। इस शिलालेख में महास्थामप्राप्त 大勢至 और अवलोकितेश्वर 觀音 के अक्षर स्पष्ट और सुपाठ्य हैं। इस शिलालेख में सूचना है कि फ़ा-त्सुङ 法宗 ग्रामोपाध्याय और अन्य ५४ ग्रामनिवासियों ने ९५ बुद्ध और बोधिसत्त्वों की मूर्तियां स्थापित कीं और प्रार्थना की कि सम्राट् और सम्राज्ञी, राजकुमार तथा सात पीढ़ियों के भूतपूर्व उपाध्याय और पितृगण का कल्याण हो।

**१७ वीं गुहा**– मुख्य मूर्ति मैत्रेय बोधिसत्त्व वर्गाकार आसन पर बैठी हुई है। इसका सिर छत तक पहुंचता है। इसकी ऊंचाई २८ हाथ है। भाव सौम्य और ओजस्वी है।

पूर्वीय पार्श्व-भित्ति के ऊपरी भाग पर गुहा-कुट्टिम से २२ हाथ ऊंचे ५४६ विक्रम का शिलालेख है। इस शिलालेख के अनुसार भिक्षुणी ह्वी-तिङ 慧定 की कामना से शाक्यमुनि, प्रभातरत्न और मैत्रेय की मूर्तियों की स्थापना की गई। भिक्षुणी भयंकर रोग मे ग्रस्त थी। इस रोग से मुक्ति पाने के लिए, आध्यात्मिक कल्याण के लिए, तथा माता पिता गुरुजन और सब प्राणियों की पुण्याप्ति के लिए मूर्तियों की स्थापना की गई।

इस शिलालेख में प्रभातरत्न के उल्लेख से सिद्ध होता है कि युन्-काङ का आधार सद्धर्मपुण्डरीक-सूत्र है।

——

ता-थुङ नगर में पूर्व द्वार के भीतर दो विहार हैं। ये एक दूसरे के साथ लगे हुए हैं। इनमें से एक ऊंचे स्थान पर है दूसरा नीचे स्थान पर। इनके नाम हैं उपरि ह्वा-यन् स्स 上華嚴寺 और अधो ह्वा-यन् स्स 下華嚴寺।

उपरि ह्वा-यन् स्स विहार सम्भवतः चिङ-निङ 清寧 के अष्टम वर्ष अर्थात् १११९ विक्रम में बना था। यदि यह अनुमान सत्य हो, तो यह चीन के विद्यमान काष्ठ-भवनों में से प्राचीनतम है। बुद्ध-भवन एक तल ऊंचा है। सामने तीन बड़े बड़े फाटक हैं। मन्दिर में वैरोचन-बुद्ध के आसपास अक्षोभ्य, अमोघसिद्धि 成就, अमिताभ 阿彌陀, और रत्नसम्भव 寶生 हैं। मूर्तियों, उनके आसनों और प्रभामण्डलों में, लामा प्रभाव स्पष्ट है। दोनों पार्श्वों पर दस देव खड़े हैं। भित्तियों पर बनी हुई मूर्तियां नई हैं।

इनका उद्धार १९३२ से १९६८ विक्रम तक हुआ था।

प्रभामण्डल के शिखर पर गरुड नाग-कन्याओं को पकड़ रहा है । यह भी लामा-प्रभाव है।

अधो ह्वा-यन् स्स विहार में भागवत पुस्तकालय मुख्य भवन है। पहले दोनों विहारों, उपरि ह्वा-यन् स्स और अधो ह्वा-यन् स्स को, महा ह्वा-यन् स्स कहा जाता था।

शाक्यमुनि के दोनों ओर भैषज्यगुरु ▪▪ और अमिताभ की मूर्तियां हैं। वास्तु-कला की दृष्टि से यह भवन ल्याओ ▪ युग का है । तीन भित्तियों के साथ साथ त्रिपिटक-संग्रह रखा हुआ है।

२४-५-५५

आज ता-तुङ की कोयले की खान संख्या तीन में गए। यथाविधि स्वागत-कोष्ठ में उष्ण जल और चाए मिली। खान के अध्यक्ष और युवक-संघ के नेता उपस्थित थे। खान के सम्बन्ध में बहुत सी सूचनाएं इनसे मिलीं। ऐसा प्रतीत होता है कि यह स्थान साम्यवादियों को पर्याप्त संघर्ष के पश्चात् मिला। जाते समय दूसरे पक्ष के लोग खान को बिगाड़ गए। पानी भर गया और काम बन्द हो गया। थोड़े से श्रमिक रह गए जो अपने हाथों से कोयला खोद कर अपनी पीठ पर लाद कर बाहर बेच आया करते थे।

पिछले छः वर्षों में खान अपनी पूर्वावस्था से भी आगे बढ़ गई है। हमको बतलाया गया कि अब अन्दर बाहर ३६०० व्यक्ति काम करते हैं और प्रतिदिन ३००० प्रवर्त (ton) कोयला निकलता है। कुछ श्रमिकों के लिए नए घर बनाए गए हैं। छोटे परिवारों को एक कोष्ठ और बड़े परिवारों को दो कोष्ठ मिले हैं। खान के अध्यक्ष भी दो कोष्ठों में रहते हैं। उपस्कर (furniture) बहुत साधारण है।

वेतन की आठ श्रेणियां हैं। प्रवेश करते ही नए व्यक्ति को २४ युआन् प्रतिमास मिलते हैं। सबसे ऊंचा वेतन मुख्य अभियन्ता (engineer) का है जो १९२ युआन् है।

प्रबन्धादि के सम्बन्ध में अनेक प्रश्न पूछने के पश्चात् हम लोग खान में घुसने के लिए सज्ज हुए। पहले तो अध्यक्ष ने कहा सुदर्शना को कठिनाई होगी। अन्दर कीचड़ है, अन्धेरा है, बहुत दूर चलना पड़ेगा। किन्तु सुदर्शना ने कहा कि मैं पीछे रह कर भी क्या करूंगी।

चर्म के नए जूते हमने पहने। अपने जूते उतार दिए। केवल पाथा रहने दी। कोरी पतलून और कोरा कोट पहना। कोट को पतलून के अन्दर किया और ऊपर चमड़े की पेटी बांधी। इस पेटी में अभय-दीप की विद्युत्-समूहा (battery) लगाई जाती है जिसका भार पर्याप्त था। दो सेर के लगभग होगा। पतलून के पांव के समीप बटन लगाए और पतलून के ऊपर दोनों टांगों पर पट्टियां बांधीं। मणिबन्ध पर कोट के भी

बटन लगाए। गले में कोट के नीचे एक मोटा प्रोन्छ लपेटा जिससे कोयले की धूल ग्रीवा पर न जाए। सिर पर कपड़े की टोपी माथे पर आगे बढ़ी हुई और उसके ऊपर बहुत भद्दी किन्तु परमावश्यक बीरा (willow) की दृढ किन्तु हलकी रक्षार्थ टोपी। हमारी आकृति सर्वथा श्रमिकों के समान बन गई। हम अपना रूपित्र (camera) साथ नही लाए थे क्योंकि खान में रूपित्र नहीं ले जाया जा सकता। न ही किसी और के पास रूपित्र था। सुदर्शना का चित्र तो विशेष रूप से स्मारक-चित्र होता।

खान में उतरने के लिए बिजली का प्रबन्ध नहीं। १६ प्रति शत ढलान है। श्रमिक गाडियो से नीचे जाते है। यह गाडियां हमने बाहर रखी हुई देखीं। आजकल ये गाड़ियां काम मे नही आ रही थीं नहीं तो हमे पैदल क्यों ले जाया जाता। खान का मार्ग आठ नौ पाद चौडा होगा। बीच मे लोहे की पटडी है। कोयले के छोटे डिब्बों के लिए। नीचे उतरने मे आरम्भ मे कठिनाई होती है किन्तु धीरे धीरे अभ्यास पड़ जाता है। पहली बार की उतराई आदि से अन्त तक सावधानी और आशका तथा भय से पूर्ण रहती है। कही पानी रिस रहा है, कही बह रहा है। कही छोटे जलप्रपातों की ध्वनि हो रही है। इतनी अच्छी बात है कि कही फिसलन नही। कोयले की भरी अथवा रिक्त गाडियां चलने की सूचना तार की घरघर ध्वनि से मिल जाती है। तार गाडियों को खीचता है। इस तार के चलने के लिए पटडियो के बीच मे घर्घरिया बनी हुई है। निर्जन मे यह ध्वनि कुछ डरावनी सी लगती है। न जाने किस ओर से और कब कोयले की गाडिया हमारे ऊपर आ पडे। कई स्थानो पर मार्ग बहुत ही छोटा है। किन्तु कही कहीं अपेक्षा-दृष्टि से राजमार्ग प्रतीत होता है। यहा दुहरी पटड़ी बिछी है। दोनों पार्श्वों और छत पर मोटे मोटे चीड के स्तम्भ शोभायमान हैं। दूर दूर बिजली के दीप लगे है। चलने की भूमि पर्याप्त समतल है। किन्तु इस राजमार्ग पर चलते हुए तो कोयला खुदने वाले स्थान तक नही पहुंच सकेंगे। कभी दाए कभी बाए छोटी छोटी गलियों में मुड़ते है। ये सुरंगें सर्वथा कोयले के बीच मे से बनी हुई है। यहां लोहे की पटड़ी भी नही। छत इतनी नीची है कि नम्र-भाव से पीठ को दोहरी किए हुए, साढ़े पाच पाद की ऊंचाई को तीन पाद की नीचाई तक लाकर ही प्रगति करना सम्भव है। कहीं भूल हुई और पीठ कुछ ऊंची उठी तो टोपी छत में जाकर लगती है और पीठ फिर दुहरी हो जाती है। पेटी में बंधा हुआ दीप हमारा नेतृत्व कर रहा है। जहां भूमि बहुत विषम है वहां आगे पीछे दो व्यक्ति हाथ पकड़ कर सहारा देते हैं। अब फिर बड़े मार्ग पर आ गए। सामने से कोयले के भरे हुए डिब्बे खिचे आ रहे हैं। हम एक ओर हट गए। डिब्बे पास से निकल गए। उनको खींचने वाला तार भी और उसकी घरघर ध्वनि दोनों समाप्त हुए। ये गाड़ियां हमको अपने तीन घण्टे के खनि-निवास मे कई बार मिलीं।

जिधर से कोयला कट कट कर आ रहा था जब उधर पहुंचे, तब कोयला कटना

बन्द था। जो कोयला कट चुका था उसको १५, २० श्रमिक एक लोहे की खुली नाली में डाल रहे थे। इस नाली की चौड़ाई दो पाद के लगभग होगी। गहराई एक पाद से अधिक न थी। इस नाली के बीच में लोहे का पटा लगातार चल रहा था।

इस आशा में कि काटने वाला यन्त्र शीघ्र ही कार्य प्रारम्भ करेगा हमने प्रतीक्षा की। एक बज चुका था। लकड़ी के खम्भों पर बैठ गए। उष्ण जल, विक्षार जल और बिस्कुट खाने लगे। इस अल्पाहार के पश्चात् एक घण्टा और ठहरने के लिए हमसे कहा गया। अब दो बज चुके थे। हमने प्रतीक्षा करना आवश्यक न समझा। धीरे धीरे चलते चलते ४० कला में ऊपर आ पहुंचे। ऊपर का प्रकाश अन्धा करने वाला प्रतीत हुआ। प्रकाश की चण्डता का प्रकाश में रहते हुए अनुमान करना सम्भव नहीं।

२७-५-५५

जब से हम चीन आए तब से कुन्-हवाङ जाने का प्रबन्ध आरम्भ हुआ। एक मास की सज्जा और प्रतीक्षा के पश्चात् आज २७ को प्रातः ३ बजे उठ कर सम्भार बांध कर ५ बजे प्रातराश करके साढ़े पांच बजे विमान-पत्तन पर जा पहुंचे। इस बार हमारे साथ भाचित्रक (photographer) भी चला। भाचित्रक को साथ लेने के लिए बड़ा यत्न करना पड़ा। आज तक किसी भी अतिथि ने भाचित्रक की मांग न की थी। हम पहले विचित्र अतिथि थे जिन्होंने शासन से यह मांग की। अनुभवी भाचित्रक ढूंढने और निश्चय करने के लिए कई सप्ताह लगे। भाचित्रक अपने साथ क्या सामग्री ले चले अथवा कौनसी सामग्री पेइ-चिङ में मिल सकती है और कितनी मात्रा में, यह बहुत गम्भीर चिन्ता का प्रश्न बना रहा। अन्त में जो कुछ सामग्री हम भारतवर्ष और हॉङ-कॉङ से लाए थे उसी को साथ लेकर चलना पड़ा। रंगीन चित्रपट्टियां चीन में नहीं मिलीं। हॉङ-कॉङ से भी मंगाने का कोई प्रबन्ध न हो सका। भारतीय दूतावास ने बड़ी कठिनाई से दो रंगीन चित्रपट्टियां ढूंढ कर दीं और भारतीय दूतावास के भाचित्रक ने अपना स्फुर-दीप (flash lamp) दिया। भाचित्रक अपने साथ अपना लाइका और रोलीफ्लेक्स रूपित्र ले चला।

वर्षा धड़ाधड़ हो रही थी। श्री गोवर्धन ने तो कल ही कहा था कि ऋतु अच्छा नहीं है, किन्तु विमानपत्तन-अधिकारी ने कहा कि वर्षा पेइ-चिङ में हो रही है, आगे जाकर ऋतु निर्मेघ है।

धूसरवर्ण, २१ आसन वाला, द्विगन्त्रयुक्त, रूसी चालक चालित रूसी विमान १३ यात्रियों को लेकर मन्द मन्द उड़ने लगा। लगातार पौने दो घण्टे तक विमान ऊंचा नीचा डोलता रहा। शान्-सी प्रान्त की राजधानी में उतरे। आधा घण्टा ठहरे। पौने नौ पर फिर उड़े। पूरे पौने ग्यारह प्रसिद्ध शी-आन् नगरी में उतरे। हमारा स्वागत करने

के लिए विदेश-विभाग, संस्कृति-विभाग, विज्ञान-विभाग और शिक्षा-विभाग के चार सज्जन उपस्थित थे । विमान-पत्तन पर ही भोजन का प्रबन्ध था । ग्लास नामक फल (cherries) और संतरे तथा चाए से हमने उदरपूर्ति की । साढ़े ग्यारह आगे चलने का समय हुआ । शी-आन् की जनसंख्या दस लाख के लगभग है । पिछले १५०० वर्षों से यह नगर बौद्ध केन्द्र रहा है ।

ठीक डेढ़ बजे डोलते डोलते, हिलते जुलते मिट्टी की पहाड़ियों को पार करते हुए कान्-सू प्रान्त की राजधानी लान्-चाओ में हमारे विमान ने अपनी आज की यात्रा समाप्त की । चारों ओर पहाड़ियों से घिरा हुआ लान्-चाओ सुन्दर दृश्य है । पहाड़ियां रेत और मिट्टी की बनी हुई हैं । नगर के चारों ओर बहुत मोटी भित्ति है । यहां मुसलमानो की अच्छी बस्ती है । फिर भी चीनियों की अधिक संख्या है । लिखने और पढ़ने के लिए चीनी ही एकमात्र भाषा है । नगर की भित्ति के साथ साथ मटियाले रंग की पीत-नदी बहनी है । नदी के पार उच्चतम शिखर पर सप्तभूमि बौद्ध स्तूप विराजमान है । उसके नीचे गुफा-रूप मे घर भी बने हुए हे । आज इन घरों मे वीगूर् और सिन्-क्याङ के मुसलमान रहते हैं । वीगूर् मुसलमान कई रगो से निकली हुई टोपी पहनते हैं, किन्तु सिन्-क्याङ के मुसलमान केवल श्वेत टोपी ।

पौने चार बजे हम लोगो ने दोपहर का भोजन किया । चीनी प्रतिवार हमको नया निरामिष भोजन देते हैं । किन्तु स्वाद मे सदा रुचिकर नही होता । उबले हुए चावल और मक्खन मे भुने हुए आलू यही दो पदार्थ है जो हम स्वयं कह कर अपने लिए बनवाते हे, और जो हमारे लिए रुचिकर होते हैं । जिह्वारस भी प्रत्येक जाति का विभिन्न है । चीनी भोजन के पीछे सहस्रो वर्षों का इतिहास है । उसी प्रकार से हमारा भोजन भी हमारे इतिहास का अग है । हम तो भला शाकाहारी ठहरे, मांसाहारी भी कष्ट अनुभव करते हैं । हमारे प्रधान मन्त्री को तो साप का रस पिलाया गया था । उस रस का आस्वादन हमारे राजदूत श्री राघवन् और परामर्शदाता श्री गोवर्धन ने भी किया था किन्तु बिना जाने हुए ।

लान्-चाओ की सड़कों पर गाड़ी पीत-नदी का मटियाला पानी बांटती फिरती है । इसी पानी को तपा कर लोग पीते हैं । मिट्टी नीचे बिठाने के लिए सम्भवत: फटकरी का प्रयोग करते हैं ।

चीन में ठण्डा पानी नहीं पिया जाता । प्रात: से सायं तक दो चार चाए की पत्तियां डाल कर सभी लोग उष्ण जल का सेवन करते हैं ।

लान्-चाओ के अधिकारियों ने सुदर्शना के लिए एक सखी भेजी । मार्ग में शीत का निवारण करने के लिए नीले स्वेट्र (sweater) तथा लम्बे बालों वाले दो कोट भेजे ।

आज प्रातः कुछ विलम्ब से उठे। साढ़े छः बजे होंगे। स्वागत-मण्डल के तीन सज्जन और एक महिला आठ बजे प्रातराश में हमारे साथ सम्मिलित हुए। प्रातराश के लिए सूखी जलेबियों जैसी मिठाई बनाई गई।

लान्-चाओ में कोमल नाख और सुगन्धित सेब बहुत अच्छे होते हैं। यहां के कालिन्द और दशांगुल भी प्रसिद्ध हैं। किन्तु आजकल उनका ऋतु नहीं। श्रीमती गोवर्धन ने चलते समय विशेष रूप से कहा था कि यदि भार अधिक न हो तो मेरे लिए लान्-चाओ से दशांगुल लाइएगा। विपणि में हरे रंग की सूखी द्राक्षा स्थान स्थान पर मिल रही थीं। सेब के रस के पापड़ भी।

प्रातः ६ बज कर १० कला पर चू-च्यान् से विमान चला था। हमको सूचना मिली कि यही विमान लौट कर जाएगा। हम साढ़े आठ बजे विमानक्षेत्र पर पहुंच गए। चू-च्यान् से विमान पौने नौ बजे आया और तब पता लगा कि यह विमान आज लौट कर न जाएगा। दूसरा विमान पूर्व की ओर से ९ बजे पहुंचा। सवा घण्टा प्रतीक्षा करनी पड़ी। सवा दस पर विमान उड़ा। और ढाई घण्टे में चू-च्यान् पहुंचा। मार्ग में दृश्य सुन्दर था। मिट्टी की पहाड़ियां और उन पहाड़ियों पर यत्र तत्र गेहूं के हरे खेत। कहीं पर घर भूमि पर बने हुए थे और कहीं पर केवल भूमि में छिद्र थे। पूछने पर पता लगा कि शीत से बचने के लिए यहां लोग भूमि के अन्दर रहते हैं ऊपर घर बना कर नहीं।

हमारे बाईं ओर अर्थात् दक्षिण में हिमाच्छादित पर्वत की चोटियां बहुत दूर तक दिखलाई पड़ती रहीं।

दृश्य की दृष्टि से यह यात्रा जितनी रमणीय थी उतनी ही कष्टकारी भी रही। लान्-चाओ से कुछ दूर चण्डवात चलने लगा और विमान तथा वायु के संघर्ष से घरघर की ध्वनि लगातार डेढ़ घण्टे तक होती रही। विमान का डोलना और ऊंचे नीचे होना अति-कष्टदायी था। विमान में हम केवल १२ यात्री थे। यदि वास्तव में गणना की जाए तो हम ही दो यात्री थे। शेष तो कुछ हमारे साथ और कुछ शासन की डाक आदि लेकर जा रहे थे। इस विमान में आसन्दियां न थीं केवल फट्टे लगे हुए थे। १२ में से ६ बैठ गए और ६ लेट गए। दो तो नीचे भूमि पर ही। भूमि पर केवल दरी बिछी हुई थी। विमान के यन्त्र-कोष्ठ में चार रूसी चालक थे। चीनियों के सामने उनका मुखवर्ण पीला और फीका दिखाई पड़ता था।

चीन में विमान के यात्रियों को खाने पीने के लिए कुछ नहीं मिलता। वास्तव में जहां दो दो तीन तीन घण्टे की यात्रा हो वहां भोजन के प्रबन्ध की विशेष आवश्यकता भी नहीं। चू-च्यान् पर जब विमान उतरा तो ऐसा प्रतीत हुआ कि विमान का अग्रभाग भूमि पर गिर रहा है किन्तु सौभाग्य से कुछ दुर्घटना न हुई। विमानपत्तन की भूमि

सर्वथा प्राकृतिक है। मिट्टी और घास। और कुछ नहीं। तीव्र वायु चल रही थी। यहां भी हमारा स्वागत करने के लिए विदेश-विभाग के कानू-सू प्रान्त के उपाध्यक्ष हमारा प्रबन्ध करने के लिए कई दिन से आए हुए हैं। इनके साथ अनेक कार्यकर्ता हैं। चार गाड़ियां आई हैं। चारों गाड़ियां रूसी हैं। तीन जीप हैं और एक सामान्य सुन्दर वहित्र (motor)। कार्यकर्ताओं की एक मण्डली चू-च्यान् से आगे आन्-शान् और तुन्-ह्वाङ गई हुई है। शासन का प्रबन्ध बहुत अच्छा है। चू-च्यान् से आए हुए कार्यकर्ताओं में सुदर्शना के लिए चार सखियां भी हैं।

विमान-पत्तन से चू-च्यान् नगर तक आने में सवा घण्टा लगा। मार्ग में भूमि पथरीली मरुस्थली है। धूल के बादल उड़ते रहते हैं। इनसे जी घबराता है। कपड़े, सम्भार और विशेष कर बाल धूल से भर जाते हैं। हमारी गाड़ी के तीन कांच सर्वथा बन्द थे। एक कांच चालक ने थोड़ा सा खोला हुआ था।

पिघली हुई हिम के कुछ नाले चू-च्यान् के आसपास आते हैं। उन्हीं के सहारे यहां गेहूं और एक प्रकार के राजमाष की खेती होती है।

चू-च्यान् में कोई विश्रान्तिगृह नहीं। हमको पाठशाला में ठहराया गया। बीच में बड़ा प्रकोष्ठ और उसके दोनों ओर पांच साधारण कोष्ठ अच्छी प्रकार सजाए हुए थे। नाना सुन्दर दरियां, गद्दों वाली आसन्दियां, पटल, बिजली। बारह अंगुल मोटे गद्दे बिस्तरों पर बिछे हुए थे। वैसे कोष्ठ सब कच्चे बने हुए थे। पहला काम हाथ मुंह धोना, कपड़े झाड़ना था। वायु में सर्वत्र छोटे छोटे श्वेत रोम वाले बीज उड़ रहे थे। इनको उतारना समस्या बन गई।

भोजन और कुछ विश्राम के पश्चात् पांच बजे हम फिर निकल पड़े। मदिरानिर्झर नामक स्थान पर चारों ओर हरियावल ही हरियावल थी। डेढ़ घण्टे तक आसपास के खेतों में घूमने के पश्चात् हम लोग लौटे। मार्ग में छिङ-कालीन भवन का निरीक्षण किया। इस पर तीन छतें थीं। सुन्दर गोल पूर्ण वृक्ष-स्तम्भों के स्तम्भ लगे हुए थे। पहले इसमें क्या था सो पता न लगा। अब यहां वाचनालय है। रूसी और चीनी नेताओं के चित्र टंगे हैं। ऊपर के कोष्ठ में नए भवनों की नींव खोदते समय निकली प्राचीन वस्तुएं रखी हैं। इनमें बौद्ध मूर्तियां प्रमुख हैं। मूर्तियां मिट्टी, पत्थर और धातु की बनी हुई हैं।

छिङ-राजा भवनों और मन्दिरों के निर्माता रहे हैं। उनके शिलालेख और अन्य कृतियां स्थान स्थान पर विद्यमान हैं।

चू-च्यान् की जनसंख्या १५ सहस्र है। लिखने पढ़ने की भाषा यहां भी केवलमात्र चीनी देखने में आई। यहां मुसलमानों की संख्या पर्याप्त है। मुसलमान स्त्रियां अपने सिर को श्वेत कपड़े से ढांके रखती हैं।

आज रात्रि को श्री छाङ लान्-चाओ से आए। पहले तो पता न चला कि आप कौन हैं। किन्तु कुछ समय के वार्तालाप के पश्चात् आभास हुआ कि आप तुन्-ह्वाङ की अनुसंधान-संस्था के अध्यक्ष होंगे। पूछने से निश्चय हो गया। आप हमारी मण्डली में सम्मिलित होने के लिए और हमारा पथ-प्रदर्शन करने के लिए आए हैं।

कार्यक्रम के अनुसार हमको सात बजे प्रस्थान कर देना चाहिए था। किन्तु अब सवा आठ बज गए हैं। चार जीप, एक बड़ी रूसी गाड़ी और एक भारी यान हमारे साथ चलेगा। हमारी मण्डली की जनसंख्या २९ हो गई है। बिस्तरे, पलंग, भोजन बनाने और खाने का पात्र, भृत्य, कान्-सू प्रान्त के अधिकारी, एक वैद्य और एक परिचारिका, चाए बनाने वाले और भोजन पकाने वाले, आवश्यकता पड़ने पर गाड़ी को ठीक करने के लिए यान्त्रिक, तथा रक्षक आदि।

सत्तर अस्सी कोस तक हिमावृत पर्वत-माला साथ चलती रही। हमारी गाड़ियों ने प्रसिद्ध गोबी मरुस्थल में प्रवेश किया। प्रारम्भ में मोटे पत्थरों और कंकरों का प्राधान्य रहा। आगे जाकर पत्थर और कंकर छोटे हो गए। कहीं कहीं पर बहुत छोटी झाड़ियां और नीले फूल वाला घास। किसी वन्य पशु अथवा पक्षी के दर्शन कहीं पर न हुए। १५०, २०० कोस में छः सात से अधिक ग्राम न मिले। जहां कहीं थोड़ा सा पानी मिलता है वहां खेती और ग्राम खड़े हो जाते हैं। सड़क के दोनों ओर कहीं प्राचीन खण्ड भी देखने में नहीं आए। चू-च्यान् से बाहर निकल कर थोड़े समय के पश्चात् ही प्राचीन भित्ति के पश्चिम द्वार के दर्शन हुए। किन्तु हमारी सड़क इस द्वार के भीतर से न निकलती थी। महाभित्ति को बड़ी निर्दयता से, अशिष्टता से तोड़ कर सड़क के लिए मार्ग बनाया हुआ था। महाभित्ति के साथ यह दुर्व्यवहार देख कर क्षोभ हुआ।

मार्ग में पर्याप्त ठण्ड थी। कई लोगों ने तो अन्दर लम्बे बालों के अस्तर वाले कोट पहन लिए। किन्तु हमने आवश्यकता न समझी। धूप निकली हुई थी। हमारे वहिन की सब खिड़कियां सर्वथा बन्द थीं। रात्रि को वर्षा हो चुकी थी, अतः मार्ग में हम धूल से बचे रहे। हम पेइ-चिङ से चलते समय वर्षा अपने साथ लेकर चले थे किन्तु किसी को यह आशा न थी कि लान्-चाओ से आगे भी वर्षा साथ चलेगी। चू-च्यान् में यह इस वर्ष का प्रथम वर्षापात था।

जब मार्ग में कहीं कहीं धूल उड़ने लगी, तो इन्द्र देवता ने अपने जलकुम्भ दूर दूर तक छिड़क दिए। सायंकाल को आन्-शी के समीप आकर दाएं बाएं दूर दूर तक मृगमरीचिका के जीवन में प्रथम बार दर्शन हुए। यहां बादल तो थे पर वर्षा न हुई थी इसलिए २०,२५ कोस तक धूल के मेघ साथ चलते रहे। आन्-शी में हमको बताया गया कि यहां वर्ष में केवल एक वायु चलती है। जब हमने प्रश्न किया कब, तो उत्तर मिला पहली जनवरी से ३१ दिसम्बर तक। यह स्थान वायुप्रवाह के लिए प्राचीन समय से प्रसिद्ध



तुन्-ह्वाङ की मुख्य गुहा के सम्मुख भव्य नवभूमिक काष्ठमण्डप। तुन्-ह्वाङ की ४६९ गुहाएं विश्व की प्राचीनतम कला-वीथि है जिसमे शतियो तक कलामय हाथो ने अन्तर्हृदय की श्रद्धा को भित्तिचित्रों के वर्णवैभव और मृण्मय मूर्तियो में साकार कर दिया।

**The main wooden façade leading to the gigantic Buddha at the Tun-huang Caves (220-1367 A.D.).**

है। श्वेत्-च्याङ भी आन्-शी हो कर भारत गए थे। वे जाते समय तुन्-ह्वाङ न ठहरे थे। केवल आते समय ठहरे थे।

आन्-शी से पूर्व दोपहर का भोजन हमने युङ-मन् में किया था। यह स्थान पहले कभी मन्दिर रहा था। कितने वर्ष पूर्व यह पूछने का हमने साहस नहीं किया।

आन्-शी में हम सायंकाल को साढ़े छः बजे पहुंचे। यह छोटा सा ग्राम है। आजानुदघ्न धूलि का चारों दिशाओं में पूर्ण साम्राज्य है। पानी में तेल का स्वाद अथवा दुःस्वाद है। सुन्दरतम स्थान में हमको ठहराया गया। लान्-चाओ, चू-च्यान् और आन्-शी तथा मार्ग में युङ-मन्, इन सभी स्थानों में और इन्हीं भवनों में और इन भवनों के इन ही कोष्ठों मे जिनमें मै और सुदर्शना ठहरते आए हैं कुछ मास पूर्व भारत के राजदूत श्री राघवन् और उनकी पत्नी तथा श्रीमती गोवर्धन ठहरी थी। आन्-शी में आकर सुदर्शना रुग्ण हो गई। दो दिन की शरीर को हिला देने वाली विमान-यात्रा और आज की सारे दिन की वहित्र-यात्रा उसके लिए कुछ कठिन रही। तुरन्त ही अपने सार्थवाह के वैद्य और परिचारिका आ गए। समस्त सायं और रात्रि उन्होंने देखभाल की।

१०-५-५५

यहां दिन १६ घण्टे का है। सायंकाल के दस बजे तक प्रकाश रहता है। कल सायकाल विलम्ब से सोए। मार्ग की थकान भी थी इसलिए आज प्रातः ६ बजे सूर्योदय के साथ न उठ कर हम लोग आठ बजे उठे। केवल हम ही नही किन्तु समस्त मण्डली ही को अधिक विश्राम की आवश्यकता थी। कार्यक्रम के अनुसार ९ बजे न चल कर हमारा प्रस्थान १० बजे आरम्भ हुआ। अब तुन्-ह्वाङ पहुंचने में केवल ११९ क्रोशक (kilometer) शेष थे। ३ घण्टे का मार्ग था। पर चार बार हमारी गाड़ी ठहरी और दो बार अमरीका की बनी हुई जीप। हमारी गाड़ी वारसावा (पोलॅण्ड) की बनी M20 थी। इस का यन्त्र बारंबार तप जाता था। और जीप को बारंबार प्यास लगती थी। इस लिए छः बार ठहरना पड़ा। तीन बजे हम तुन्-ह्वाङ पहुंचे।

११-५-५५

तुन्-ह्वाङ म ४७६ गुहाएं हैं। ये नई संख्या के अनुसार हैं। इनमें से आज प्रातः साढ़े नौ बजे कुछ गुहाओं का सामान्य निरीक्षण किया। अनेक गुहाओं में किवाड़ और ताले लगे हुए हैं। किवाड़ और ताले गुहाओं के चित्रों और मूर्तियों की रक्षा करने के लिए हैं। किवाड़ रेत से रक्षा करते हैं और ताले मनुष्यों से। असंख्य मनुष्यों का गुहाओं के अन्दर आना जाना भी उनके जीवन को छोटा कर देगा। इस आशंका से जहां जहां सम्भव हो सका है वहां वहां ताले लगाए गए हैं। केवल विशेष अतिथियों के लिए तुन्-ह्वाङ-गवेषणालय के रक्षी ताले खोलते हैं।

समीप ही बहता हुआ छोटा सा नाला इस स्थान की रमणीयता और शोभा को द्विगुणित कर देता है। प्राचीन काल में यह महती नदी रही होगी। आधे दिन में हम पहाड़ी के दक्षिण सिरे से आरम्भ करके मध्य तक पहुंचे। ९ भूमि ऊंचे मन्दिर के शिखर तक पहुंचते हुए पहाड़ी शिखर आ गया। वायु में मन्दिर की घण्टियां मधुर गान कर रही थीं। पास ही विमान उतरने के लिए प्राकृतिक समतल स्थान बना हुआ है। पहाड़ी से उतरते हुए पञ्चवंश-काल का स्तूप और उसके भीतर की मूर्तियां देखीं। हमारे देश में तो यह स्तूप दो चार वर्षाएं भी न काट सके। और यहां पर यह शताब्दियों से खड़ा हुआ है। इस प्रकार के २६ स्तूप हैं। इनमें से चार टूट फूट चुके हैं। २२ खड़े हैं। चार पांच के अन्दर भित्ति-चित्र है। सामने ताओ मतावलम्बी वाङ का समाधि-स्तूप है। २२ मिट्टी के स्तूपों में से हम एक में गए। यह भी पञ्चवंश के समय का है। इसके अन्दर ४, ५ जन खड़े हो सकते हैं। मिट्टी की मूर्तियां अभी तक विद्यमान हैं। मुख्य मूर्ति के सामने भारतीय प्रकार का मिट्टी का दीप है।

आज हमारा काम सब गुहाओं पर सामान्य दृष्टिपात करना और यह निश्चय करना है कि किन गुहाओं में भित्ति और छत के किन किन चित्रों तथा मूर्तियों के रंगीन चित्र लिए जाएं। दो भाचित्रक हमारे साथ हैं। वे भाचित्रण की दृष्टि से हमारे निश्चय तक पहुंचने में सहायक हैं।

तुन्-ह्वाङ की पहाड़ी बजरी और रेत की बनी हुई है। इस पहाड़ी में से कोई मूर्ति काटी नहीं जा सकती थी। इसके तीन परिणाम हुए।

(१) छोटी और बड़ी गुफाएं बिना विशेष कष्ट के भारी संख्या में खोदी गईं।
(२) छतों और भित्तियों पर गारे का लेप करके भारी संख्या में चित्र बनाए गए।
(३) मूर्तियां पत्थर की न बनाई गईं। लकड़ी और फूस के ऊपर गारा लीप कर उन पर रंग कर दिया गया।

एक बजे लौट कर भोजन और विश्राम मिला और फिर साढ़े ३ से ६ बजे तक कुछ गुहाओं का निरीक्षण किया।

गुहा-संख्या ३४२– ताओ सम्प्रदायी वाङ यहां रहा करता था। गुहा धुएं से काली हो गई है।

गुहा १७– छोटा सा कोष्ठ है। इसमें गवेषणालय के चित्रकारों ने अपना सम्भार फैलाया हुआ है। वे इस गुहा के भित्ति-चित्र की अनुकृति कर रहे हैं। बिजली का चण्ड प्रकाश सूर्य का कार्य कर रहा है।

यह गुहा तुन्-ह्वाङ की अद्भुत निधि है। इसमें एक सहस्र वर्ष तक अथवा उस से भी अधिक ३०,००० वर्तिकाएं अर्थात् गोल लपेटी हुई पत्रमयी पुस्तकें बन्द थीं। एक दिन पास बहती हुई छोटी सी नदी का पानी इस गुहा तक पहुंच गया। भित्ति में तेड़ आ



तुन्-ह्वाङ् की मुख्य गुहा की विशालता और ऊचाई का अनुमान उसके सम्मुख बने नवभूमिक मण्डप से लगाया जा सकता है। यह दृश्य नवमी भूमि के शिखर का है। भीतर भगवान् बुद्ध की मूर्ति है जिनका चरणस्पर्श पहली भूमि मे और मुखारविन्द के दर्शन नवमी भूमि से होते हैं।

**Prof Raghu Vira on top of the roof of the Nine-storeyed building at Tun-huang enshrining the Great Buddha. Here he is at the end of his architectonic ascension of the nine *bhumis* envisioning the flown centuries with their humming of mantras and consubstantiation with the Supreme.**



तुन्-ह्वाङ् गवेषणालय में १०८६ खण्डित अंश और वर्तिकाएं हैं। अध्यक्ष छाङ् आचार्य रघुवीर को ये प्राचीन लिपियां दिखा रहे हैं। इनमें एक पूरा संस्कृत ग्रन्थ है। यह लाञ्छा लिपि में है जो कि भारतीय रञ्जना लिपि है।

Mr. Chang showing to Prof. Raghu Vira the newly discovered rolls and fragments in Chinese, Tibetan, Uigur and other Central Asian languages. Prof. Raghu Vira filmed a complete Sanskrit manuscript in the Lantsha script containing over a hundred folios.

गई । ताओ सम्प्रदायी वाङ को कुतूहल हुआ । उसने तेड़ में छड़ी डाली । छड़ी अन्दर घुसती चली गई । प्रतीत हुआ कि यह पहले द्वार था पीछे बन्द कर दिया गया । यह चीनी चान्द्र पञ्चांग के पञ्चम मास की २६ वीं तिथि थी । विक्रम संवत् १९५७ था । वाङ ने धीरे धीरे ईंटें निकालीं । डरते डरते १० वलिताएं बाहर निकाल कर कोष्ठ बन्द कर दिया । इनमें से एक वलिता सिन्-क्याङ के आंग्ल व्यापार-दूत के पास पहुंच गई । उसने स्टाइन् (Sir Aurel Stein) को दिखाई । स्टाइन् वहां पहुंचा । गुहा के बाहर बने हुए ह्वेन्-च्वाङ के चित्र की ओर संकेत कर के स्टाइन् ने वाङ को कहा यह मेरे गुरु हैं । मैं इनका शिष्य हूं । मुझे वलिताएं दो । डरते डरते वाङ ने स्टाइन् का दिया हुआ धन स्वीकार किया और उसकी मांग को बहुत अंश तक पूरा किया । स्टाइन् चित्रमयी तथा अन्य सहस्रों वलिताएं छांट कर ले गया । पश्चिम देशों के विद्वानों में हलचल मच गई । पैरिस् से प्राध्यापक पेलियो (P. Pelliot) आए और छः मास यहां ठहरे । वलिताओं का बहुत बड़ा अंश वे ले गए । जब सूचना पेइ-चिङ पहुंची तब हाहाकार मच गया । बची खुची आठ सहस्र वलिताएं पेइ-चिङ पुस्तकालय में गईं । वे आठ दस बड़े लकड़ी के डिब्बों में सुरक्षित हैं । चीनी में इनका सूचीपत्र भी छप चुका है किन्तु यह सूचीपत्र केवल चीनी विद्वान् ही प्रयोग कर सकते हैं । यह सूचीपत्र हिन्दी में छपना चाहिए । ग्रन्थों के नाम चीनी के साथ साथ मूल संस्कृत में देने चाहिए ।

वलिताएं थाङ काल की हैं ।

तुन्-ह्वाङ गवेषणालय में अब केवल कुछ खण्डित अंश शेष हैं । ये इन्होंने आस पास की जनता से इकट्ठे किए हैं । इन खण्डित अंशों की संख्या १०८९ है । इनमें से हमने ४०० से अधिक पत्रों का भाचित्रण किया है । इनमें से कुछ अर्वाचीन भोट के ग्रन्थ भी हैं ।

वाङ के आने से पूर्व तुन्-ह्वाङ की गुफाओं में एक और चीनी भिक्षु निवास करता था । वाङ का देहान्त हो चुका, किन्तु यह चीनी भिक्षु अभी तक जीवित है— यी-छान्-चू । इसकी आयु ८३ वर्ष है । इसके साथ एक और चीनी भिक्षु तथा भिक्षुणी हैं । भिक्षुणी का नाम सोउ-चिन्-ल्येन् है । आयु ६७ वर्ष । तीसरे भिक्षु चू-हान्-चिन् हैं । इनकी आयु ५५ वर्ष है ।

भिक्षु यी के पास कुछ भोट धारणियां और सूत्र भी हैं । ये अब गुहाओं में नहीं रहते । इनको गवेषणालय की ओर से गुहाओं के सामने ही कार्यालय के समीप स्वतन्त्र भवन दे दिया गया है जहां ये यथासमय पूजा पाठ करते हैं । इनकी आजीविका का आधार शाकभाजी उगाना और गेहूं आदि की खेती करना है । तुन्-ह्वाङ का छोटा सा नाला इनकी कृषि का आधार है ।

गुहा १७— इसमें लेखयुक्त शिला थी । यह शिला बाहर निकाल दी गई है ।

गुहा १६— इसी के अन्दर १७वी गुहा है। १६वी गुहा का भूमिस्तर नीचा है। १७वीं गुहा में प्रवेश करने के लिए नई सीढ़ी बनाई गई है। इस गुहा के मूल चित्र पञ्च-वंश के काल में बनाए गए थे किन्तु जो चित्र अब विद्यमान हैं वे सुङ वंश के हैं।

गुहा ३— यही एक गुहा है जिसमें गीले गारे के लेप पर चित्र बनाए गए। रंग बहुत हल्के हैं। सहस्र-हस्त अवलोकितेश्वर का अनुपम चित्र है। प्रत्येक हथेली पर एक आंख है। विश्व में जहां कहीं किसी को कष्ट हो उसके पास एक हाथ पहुंच जाता है और आंख के द्वारा कष्ट स्थान को पहचान कर समुचित निवारण करता है।

गुहाओं में मूर्तियां अधिकांश छिङ वंश की हैं। इनका ढांचा लकड़ी का है। गारे में भूसा और घोड़े के बाल आदि मिले हुए हैं।

गुहा ३५१— यह छिङ वंश की गुहा है। वाङ ने इस गुहा में घूमने वाले दो निधाय बनाए थे। स्टाइन् आदि को वलिताएं देने के पश्चात् कुछ बची खुची वलिताओं के रखने के लिए उसने ये घूमने वाले निधाय बनाए थे। किन्तु धीरे धीरे एक एक कर के ये वलिताएं भी बेच दी गईं। चीन के अनेक पुस्तकालयों, विश्वविद्यालयों, मन्दिरों और व्यक्तियों के पास तुन्-ह्वाङ के ग्रन्थ हैं। हम चीन में जहां कहीं भी प्रसिद्ध स्थानों पर गए हैं वहां प्रायः तुन्-ह्वाङ की वलिताएं देखने को मिली हैं। कहीं एक कहीं दो। लान्-चाओ से अन्तिम बार चलते समय हमको पता चला कि यहां अभी तक तुन्-ह्वाङ की वलिताएं किसी न किसी व्यक्ति के पास मिलती रहती हैं। किन्तु शासन जागरूक है। इसलिए यह सम्भव नहीं कि वे व्यक्ति किसी विदेशी के साथ सम्पर्क कर सकें और वलिताएं बेच सकें।

चीन देश के बाहर ८० वर्ष से पुरानी ऐतिहासिक अथवा कलात्मक वस्तुएं नहीं जा सकतीं। नियम कठोर है। इसका उल्लंघन करना किसी स्वदेशी अथवा विदेशी के लिए न ही उचित है और न ही भय से रहित है।

गुहा ३४६— यह गुहा रेत से ढकी थी। इसका पता १९४९ में लगा।

गुहा ३३५— अमरीकी विद्वान् डा. वार्नर् (Warner) ने तुन्-ह्वाङ के अनेक भित्तिचित्रों को बिगाड़ा है। आज भी २६ स्थान ऐसे हैं जहां उसके बिगाड़े हुए चित्र विद्यमान हैं। उसकी पद्धति यह थी कि विशेष गोंद लगे हुए कपड़े से भित्ति का चित्र-मय लेप उतार लेता था। किन्तु अधिकांश स्थानों पर गोंद के सूख जाने से सफलता न हुई और भित्तिचित्र सदा के लिए बिगड़ गए। चीनी जनता और चीनी शासन, चीनी विद्वान् और चीनी कलाकार वार्नर् से बहुत खिन्न हैं, रुष्ट हैं और उसको गालियां देते हैं। वार्नर् का यह कार्य अविस्मरणीय और अक्षम्य है।

गुहा ३३२— तुन्-ह्वाङ गुहाओं के प्रथम निर्माण का शिलालेख इस गुहा में है।

गुहा ३२९ और ३२८— इन दोनों गुहाओं में भी वार्नर् द्वारा विकृत चित्रों को



तुन्-ह्वाङ् की गुहा संख्या २८८ मे चित्रानुकृति सम्भार पडा है । कोई भी ऐसी आवश्यक गुहा नही है जिसका पूरे परिमाण मे चित्र न बनाया जाएगा । भाचित्र बड करने पर भी मूल की अपेक्षा बहुत छोटे रहते है । हाथ से पत्र पर अनुकृति करने से चित्र की मूल विशालता जनता के सम्मुख आती है । तुन्-ह्वाङ् आधुनिक चीन की राष्ट्रीय कला का प्रतीक बन गया है ।

**Prof. Raghu Vira with an artist in Cave no. 288, where precise copying of the murals was in progress in their imposing original sizes.**



तुन्-ह्वाङ् की गुहा २८५ मे चित्रकार अनुकृति कर रहा है ।

**Prof. Raghu Vira and his daughter look at an artist engaged in copying a mural in Tun-huang Cave no. 285. Meticulous care is taken to retain the original colour tones with their aging patina, for which the artists go to the length of sometimes preparing more than two dozens of colour combinations. The dimension of the minutest segment of a mural corresponds to the original.**

देखा। दोनों गुहाओं में चित्रकार लगे हुए थे और बड़े परिश्रम से समान परिमाण के पत्र पर चित्र बना रहे थे। ये चित्र प्रदर्शनियों के लिए बनाए जाते हैं। प्रदर्शनी साम्यवादी शासन के जनता-शिक्षण का प्रिय साधन है। तुन्-ह्वाङ चीनी जनता को प्रिय है। राष्ट्रीय कला की निधि है।

गुहा १९८– इसमें थाङ काल की सुन्दरतम मूर्तियां हैं।

गुहा १२७– इसमें उन्मग्नार्द्र वेष का अच्छा निदर्शन है। (जलोन्मज्जनवस्त्रकला-शैली–चीनी में चाओ-चुङ-त-चाओ-इ-च्यु-श्वी) प्राचीन काल में सचैल स्नान अर्थात् सम्पूर्ण वस्त्र पहन कर स्नान की प्रथा थी और जब नदी में डुबकी लगाने के पश्चात् कपड़ों सहित मनुष्य बाहर निकलता था तब वस्त्र शरीर के साथ चिपके हुए होते थे। इस प्रकार के वस्त्रों के चित्रण को चीनी भाषा में उन्मग्नार्द्र वेष कहा जाता है।

गुहा ३२३– इसमें भी चित्रानुकृति-कार्य चल रहा है। महाराज वू-ती के स्वप्न का अमूल्य चित्र, भारत और चीन के प्रथम सम्बन्धों का अनुपम चित्र, वार्नर् ले गया। अब वह तुन्-ह्वाङ में नहीं रहा।

गुहा ३१४– यह बहुत प्राचीन गुहा है। यह स्वी 隋 वंश में बनी। गारे के लेप पर रक्तवर्ण पृष्ठभूमि बनाई गई और उस पर काले और नीले रंग से चित्रों का आलेखन किया गया।

गुहा ३१०– यह १२वीं, १३वीं शताब्दी की शी-स्या गुहा है।

गुहा ३०३– यह स्वी वंश की गुहा है।

गुहा २९४– धुएं से सब काली हो चुकी है।

गुहा २८८ और २८५– यहां चित्रानुकृति-सम्भार पड़ा हुआ था। कोई भी ऐसी आवश्यक गुहा नहीं जिसका पूरे परिमाण में चित्र न बनाया जाएगा। भाचित्र बहुत छोटे छोटे होते हैं। बड़े करने पर भी उनका आकार मूल की अपेक्षा बहुत छोटा रहता है। हाथ से पूरे परिमाण के पत्र पर अनुकृति करने से चित्र की मूल विशालता जनता के सम्मुख आती है। जहां मूल चित्र अस्पष्ट और हलका पड़ गया है, छोटे मोटे धब्बे लग गए हैं अथवा लेप उखड़ गया है उसके स्थान में अनुकर्ता चित्रकार सरलता से ही पूर्ति कर देता है। वैज्ञानिक दृष्टि से यह उचित न हो किन्तु जनता के लिए वह अधिक रुचि-कर और प्राणवान् चित्र बन जाता है।

तुन्-ह्वाङ के आधुनिक अनुकर्ता चित्रकारों का दृष्टिकोण मुख्यतया जनता का दृष्टिकोण है।

प्राध्यापक वार्नर् ने गुहा २८५ से भी चित्र उतारने की चेष्टा की थी। सफल न हुआ। संग्रहालय के अध्यक्ष श्री चाङ ने बतलाया कि आसपास की जनता ने उसको भगा दिया।

इस गुहा में तिथि दी हुई है, जो ५९२ विक्रम के तुल्य है।

गुहा ५०– यह लम्बी है। भित्तिचित्र बहुत अच्छी प्रकार से सुरक्षित हैं। इस गुहा का काल पश्चवंश और सुइ है।

गुहा ६१– इस गुहा में भी अनुकृति का कार्य चल रहा है। एक चित्र में गालों पर फूलों की पंखड़ियां बनी हुई हैं।

इसमें वू-थाइ पर्वत के दृश्य चित्रित हैं।

अनेक अन्य गुहाओं के समान यहां की मूर्तियां भी उठाई जा चुकी हैं।

गुहा २५४– यह उत्तर वेइ 北 魏 काल की है। इसमें गान्धार प्रभाव स्पष्ट है।

यहां की मूर्ति में कला की पराकाष्ठा है। तीन बोधिसत्त्व, तीन भूखे व्याघ्रों के लिए आत्मसमर्पण कर रहे हैं। इसमें शुद्धोदन-जातक भी है।

चीन की पुरातनतम वास्तुकला अर्थात् पांचवी, छठी शताब्दी की काष्ठ-वास्तुकला अन्यत्र कहां मिलेगी।

उत्तर वेइ कला की एक विशेषता नेत्र, नासिका और ऊर्णा का श्वेत वर्ण है। चीनी कलाकार नेत्र और नासिका में स्याओ 小 अक्षर की कल्पना करते हैं।

गुफाओं के बीच के मार्ग बहुत छोटे और संकीर्ण हैं। एक गुहा से दूसरी गुहा में जाने के लिए अधिकतम झुकना पड़ता है।

गुहा २५७– यह भी उत्तर वेइ की गुहा है।

गुहा २७५– यह बहुत प्राचीन गुहा है किन्तु इसकी मूर्तियां छिङ वंश की हैं। एक स्त्री अपना पांव बच्चे के पांव से नाप रही है। बच्चा बाएं घुटने पर खड़ा किया हुआ है और बच्चे के पांव के पास अपना दाहिना पांव रखा हुआ है। यह उस समय का आदर्श था। अपनी चीन-यात्रा में हमने भी वृद्धा स्त्रियों के पांव देखे हैं और बच्चों के पांव से नापे हैं। इनके पांव बच्चे के पांव जितने अथवा कुछ ही बड़े होते हैं।

गुहा ४०५ तथा ४११– इनमें भी चित्रों की अनुकृति की जा रही है।

तुन्-ह्वाङ जनता की आंखों से कभी ओझल नहीं हुआ। प्रति वर्ष बुद्ध-जन्म के उत्सव में एक सप्ताह तक सहस्रों की संख्या में यात्री आते हैं। इस वर्ष भी हमारे जाने से दो तीन दिन पूर्व एक सप्ताह तक १० सहस्र के लगभग यात्री आए थे।

गुहा ४२८– डा. छाङ का कहना है कि उनको आज तक थाङ काल से पूर्व छाप द्वारा बनाए हुए चित्र किसी भित्ति पर नहीं मिले।

गुहा १७२– इस गुहा में से भी भित्ति के एक भाग का चित्र वार्नर ले गया।

तुन्-ह्वाङ से मिले हुए तीमूर के पांच काष्ठमुद्र (type) चीनकलालय में रखे हुए हैं। इनका चित्र आगामी पृष्ठ पर दिया गया है।



तुन्-ह्वाङ् की गुहा २७५ मे छिङ् वंश की मूर्ति। एक स्त्री अपना पांव बच्चे के पाव से नाप रही है। उस समय का आदर्श था कि नारी के पाव शिशु की भांति छोटे-छोटे रहे जिससे कि वह लोलागमना हो।
In Tun-huang cave no. 275 of the Ch'ing Dynasty, where a lady measures the smallness of her feet with those of an infant.



तुन्-ह्वाङ् आधुनिक चीन का परम प्रेरणा-स्रोत है। छतों के चित्रों का प्रयोग नए भवनों में किया जा रहा है। शी-आन् के विशाल विश्रान्तिगृह की छतों पर तुन्-ह्वाङ् के बेलबूटों और अप्सराओं का अनुकरण बहुत सुन्दर रूप में किया गया है।

**The use of Tun-huang art motifs in modern China, as illustrated by a sketch kept at the Tun-huang Institute.**



तुन्-ह्वाङ से प्राप्त बीगुर के पांच काष्ठमुद्रों का चित्र
( प्रत्येक मुद्र चार चार बार चित्रित है )

गुहाओं वाली पहाड़ी लगभग भित्ति के समान है । जहां से भी यह टूटती है वहां से गुहाएं नष्ट होती है । पिछले दस वर्षों मे ही इस प्रकार से बहुत सी गुहाओं का नाश हुआ है । सौभाग्यवश इनमे चित्र तथा मूर्तियां न थी । ये प्राचीन गुहाकारों और चित्रकारों की निवास-गुहाएं थी ।

प्राध्यापक पेलियो ने तुन्-ह्वाङ के सब से अधिक चित्र प्रकाशित किए हैं । पेलियो ने छत और मूर्तियों के चित्र छोड़ दिए । पेलियो के पश्चात् और भी कई नई गुफाएं मिली हैं । इनके चित्र आज तक प्रकाशित नही हुए । पेलियो के चित्र छोटे छोटे हैं और सूक्ष्म तथा विस्तृत अध्ययन के लिए अपर्याप्त हैं । पेलियो ने काले रंग में चित्र प्रकाशित किए इससे भी उनका महत्त्व बहुत अधिक नहीं रहा ।

तुन्-ह्वाङ आधुनिक चीन का परमप्रिय पात्र है । छतों के चित्रों का प्रयोग नए भवनों में किया जा रहा है । हम ची-आन् मे गए । वहां के विशाल विश्रान्तिगृह की छतों और भित्तियों पर तुन्-ह्वाङ के बेल-बूटों और अप्सराओं का अनुकरण बहुत सुन्दर रूप से किया गया है ।

तुन्-ह्वाङ ने आधुनिक चीनी कला में क्रान्ति उत्पन्न की है ।

मिङ के पश्चात् चीनी राज्य तुन्-ह्वाङ में नहीं रहा, फिर भी तुन्-ह्वाङ चीन की श्रद्धा का स्थान बना रहा । प्राचीन स्थानों का संरक्षण और संधारण ही नहीं

किन्तु पुनर्निर्माण चीन की विशेषता है। इसी कारण आज चीन में इतने प्राचीन स्थल अवशिष्ट हैं। भारत में भी ऐसा होना चाहिए। केवल पुरावशेष-विभाग यह कार्य नही कर सकता। उसका उद्देश्य संरक्षण और संधारण अवश्य है परन्तु पुनर्निर्माण नहीं। इस सम्बन्ध मे मतभेद हो सकता है किन्तु यह सर्वथा निश्चित है कि पुनर्निर्माण के बिना प्राचीन वस्तुएं बहुत काल तक नहीं बच सकती।

चीनी साहित्य मे तुन्-ह्वाङ का वर्णन नहीं मिलता। दो चार उद्धरण भले ही इधर उधर मिल जाएं किन्तु अन्य धार्मिक स्थानों के समान यहां के विस्तृत और विशद ऐतिहासिक विवरण नहीं मिलते। स्टाइन् और पेलियो के पश्चात् चीनी, और चीनी से भी अधिक जापानी में, आधुनिक पुस्तकें लिखी गई हैं। इनमें से सब से बड़ी पुस्तक जापानी भाषा में है।

敦煌画の研究
松本榮一著
「東方文化学院東京研究所

तुन्-ह्वाङ पर लिखित वृहद् जापानी पुस्तक का नाम (श्री काइ के हस्तलेख में)

पहाड़ी की उत्तर दिशा में अनेक छोटी बड़ी गुहाएं हैं। यहां चित्रकार रहते थे। १९४७ में इस ओर से पहाड़ी का कुछ भाग नीचे गिरा और उसमे अनेक गुहाएं भी नष्ट हो गईं। यहां य्वेन् 元 वंश में कुछ लामा रहते रहे हैं। यहां य्वेन् वंश का शिलालेख भी है। य्वेन् वंश की प्रिय चारों भाषाएं भोट, मोंगोल, मञ्जु और चीनी मे लिखे हुए मन्त्र अभी सुरक्षित हैं। इतना ही नही, संस्कृत भी यहां सर्वोपरि रूप से विद्यमान है। ४६५ सख्या की गुहा भोट और तान्त्रिक है। तुन्-ह्वाङ गवेषणालय ने अभी तक इस पर काम आरम्भ नहीं किया।

पिछले वर्ष छः नई गुहाएं मिलीं। इनकी संख्याएं ४७०, ४७१, ४७२, ४७३, ४७४ और ४७५ हैं।

तुन्-ह्वाङ में अन्तिम चित्र १९२९ में बने।

गुहा १४४– इसमें भोट, शी-श्या और मोंगोल के लेख हैं।

तुन्-ह्वाङ में बारंबार जीर्णोद्धार होता रहा। कोई भी ऐसा युग नहीं जिसमें थोड़ा बहुत जीर्णोद्धार न हुआ हो। इसके परिणामस्वरूप अनेक लेख अवशिष्ट हैं। उदाहरण के रूप में १९१६ का सूचना-फलक है जिस पर जीर्णोद्धारकों के नाम दिए हैं।

गुहा १४८– इसमें नवीं शताब्दी का शिलालेख है। इसमें दाताओं के नाम यथा




मस्कृत, भोट, मोगोल, फाग्स्पा, शीश्या और चीनी—छः लिपियो में ॐ मणिपद्मे हूँ का शिलाचित्र । यह शिलालिपि मो-गाओ-कू नामक गुहा मे है जोकि गान्धार-स्थित बामियान की विराट् प्रनिमाओ की प्रेरणा से ३६६ खृष्टाब्द मे एक भारतीय भिक्षु ने बनाई थी । थाङ्-कालीन शिलालेख के अनुमार यह तुन्-ह्वाङ् के गुहा-कलाप की प्रथम गुहा थी ।

*Om mani-padme hūm* in six scripts, namely. Lantsha, Tibetan, Mongolian. Hphags-pa, Hsi-hsia, and Chinese at the 'Cave of Unequalled Height' or *Moa Kao k'u*, which was the earliest chapel to be constructed in 366 A. D. by an Indian bhiksu whose name is preserved as Lo-ts'un in the stone inscription of the T'ang Dynasty.



आचार्य रघुवीर स्वी वंश की मूर्तिकला में नेत्रों को आप्यायित करते हुए। स्वी वंश (५८९ से ६१८ ख्रिष्टाब्द) के समय तुन्-ह्वाङ् की गुहाओं में बहुत कार्य हुआ। तुन्-ह्वाङ् गवेषणालय के अनुसार ९४ गुहाएं इसी काल में कलाकारों द्वारा प्राणमयी हो गईं। इनमें उड़ती हुई अप्सराओं में गति और शान्ति का अनुपम चित्रण दर्शक को विभोर कर देता है।

Prof. Raghu Vira in a Tun-huang cave of the Sui dynasty (589-618 A. D.) which was the period of most prolific creativity: as many as 94 caves were executed. Some of the best work may be assigned to this age.

चित्रों का वर्णन है। सारी गुहा लेटे हुए बुद्ध से भरी हुई है। छत में ५०, ५० बुद्ध-मूर्तियों की २२ पंक्तियां हैं। इनके अतिरिक्त अमिताभ-सूत्र का चित्रण भी सुन्दर है।

गुहा ४६८— पेलियो ने इस गुहा को नहीं देखा। यह उत्तर थाङ काल की है।

गुहा १३०— यह पूर्व थाङ काल की है। इसकी महती मूर्ति के निर्माण में २५ वर्ष लगे थे।

गुहा १५४— रूसी सेना का यह निवास स्थान थी। धुएं से चित्रों को बड़ी हानि पहुंची। मो-गाओ-कू का प्रसिद्ध षड्-भाषा शिलालेख इस गुहा से मिला है। मो का अर्थ है "मरु", गाओ का "उच्च", और कू का "गुहा"।

थाङ काल तक धार्मिक विषयों का चित्रण ही चित्रकारों का प्रधान कार्य था। किन्तु थाङ के पश्चात् जनता के सामान्य जीवन का भी चित्रण आरम्भ हुआ।

गुहा १५८— यहां भी लेटे हुए बुद्ध हैं। विभिन्न जातियां बुद्ध-चरणों से अपने मस्तक का स्पर्श करके अपने को धन्य मान रही हैं।

गुहा १७२ और १७३— ये सातवीं, आठवीं शताब्दी की गुहाएं हैं। इनका महत्त्व वास्तु की दृष्टि से है। प्रभामण्डल पारदर्शी है। यहां प्राचीन परिदृशा (perspective) का भी निदर्शन है। बोधिसत्त्व अति सुन्दर है।

गुहा १८०— यहां छोटे छोटे चित्र छाप से बनाए गए हैं, चित्रण से नहीं।

गुहा १९६— जब हम पहुंचे तो श्रीमती छाङ सीढ़ी पर चढ़ी हुई चित्रों का अनुकरण कर रही थीं।

गुहा १९७— वृक्ष की प्रत्येक डाली पर फलों के स्थान में बुद्ध बैठे हैं।

तुन्-ह्वाङ में गान्धार के समान संचूर्ण (stucco) अर्थात् चूने और रेत की कोई मूर्ति नहीं मिली।

गुहा १११— यहां श्वेन्-च्वाङ का चित्र है। यह छिङ काल में बना।

गुहा २१७ और २२०— यहां चित्रानुकरण हो रहा है। अवलोकितेश्वर कष्टों का निवारण करने के लिए ऊपर से नीचे आ रहे हैं। २२०वीं गुहा का निचला भाग रेत में दबा हुआ था। इसमें एक लेख है जिसमें तिथि दी हुई है।

गुहा ११२— इसमें मुख तथा शरीर के उत्तर भाग पर सिप्पी का श्वेत रंग जग-मगा रहा है।

गुहा ९८— इसमें भी चित्रानुकृति हो रही है। बिजली के बड़े बड़े दीप लगे हैं। इस गुहा का निर्माण पञ्चवंश-काल में "होता" के राजा ने किया था। गुहा बहुत बड़ी है। गाड़ी घोड़े आदि के मनोहर चित्र हैं। रंग अभी तक स्पष्ट हैं।

गुहा ९६— बैठी हुई बुद्ध की मूर्ति पर्वत के नीचे से ऊपर तक बनी है। इसकी ऊंचाई ६६ हाथ है। चारों ओर की भित्तियां चित्रों से हीन हैं। इस पर ९ भूमि ऊंचा

लकड़ी का स्तूप बना है। १९२८ से १९३५ तक नौ की नौ भूमियों का निर्माण तुन्-ह्वाङ के एक बढ़ई ने किया था। उसके अनेक सहायक थे। इस गुहा में जीर्णोद्धार के सम्बन्ध में १९३६ का शिलालेख है।

तुन्-ह्वाङ की गुहाओं के सामने नदी के पार थ्वेन् काल के मिट्टी के २२ स्तूप हैं। चार स्तूप नाश हो चुके हैं। २२ में से ३ के अन्दर रंगीन भित्तिचित्र हैं। स्टाइन् के मित्र वाङ की समाधि भी अलग बनी है।

गुहा ९८— यहां महती मूर्ति में ग्रीवा मे तीन रेखाएं बड़ी स्पष्ट और आकर्षक हैं। कम्बु-ग्रीवा थाङ वंश में आरम्भ हुई और सुङ वंश तक चली। थ्वेन् में यह नहीं मिलती।

इस पहाड़ी के साथ ही रेतीली और बजरीमय विस्तृत समभूमि है। यह प्राकृतिक विमानपत्तन है। इससे आगे रेत की बड़ी पहाड़ी है। थोड़ीसी भी वायु चलने पर मनों रेत गुहाओं की पहाड़ी पर आता है। रेत को रोकने के लिए पहाड़ी पर खाई बनाई हुई है। खाई कुछ समय के पश्चात् भर जाती है। रेत को रोकने और आए हुए रेत को हटाने का कार्य मासानुमास और वर्षानुवर्ष करने का है। गुफाओं के सामने यदि चौड़ी पक्की सड़क बन जाए तो नीचे की गुहाओं मे रेत का प्रवेश थोड़ा हो जाए।

गुहाओं से कुछ दूर तुन्-ह्वाङ नगर है। गुहाओं की पहाड़ी से यह हरा भरा प्रतीत होता है, किन्तु पास जाकर मरुभूमि का भाग ही दिखाई पड़ता है। हरियावल इतनी थोड़ी है कि रेत की तुलना में वह अगण्य हो जाती है।

तुन्-ह्वाङ के गवेषणालय में ३९ कर्मचारी हैं। इनमें से १० प्रशासक, १५ चित्रकार, एक वास्तु-विशेषज्ञ, एक बिजली वाला, एक वहित्र-चालक और शेष श्रमिक हैं। अध्यक्ष श्री छाङ का वेतन २१० युआन् प्रतिमास है। वास्तु-विशेषज्ञ का १३० युआन् प्रतिमास। बिजली और वहित्र-चालक का १०० युआन् तथा सामान्य श्रमिकों का ६० युआन् प्रतिमास है। चित्रकारों को लगभग १२० युआन् प्रतिमास मिलते हैं। वर्ष में वेतन के अतिरिक्त संरक्षण संधारण आदि पर डेढ़ लाख युआन् व्यय हो जाता है। इस प्रकार इस गवेषणालय का पूरा व्यय दो लाख युआन् प्रतिवर्ष है।

गवेषणालय का मुख्य कार्य चित्रों की अनुकृति है। पिछले आठ वर्षों में १५०० चित्रों की अनुकृति हुई है। भाचित्रण का कार्य सितम्बर १९५४ से आरम्भ किया गया है। पहले छः मास में १००० भाचित्र किए गए हैं। चित्रों का परिमाण ६ वर्ग शतिमीन (sq. cm.) है। चित्र सामान्य कमिरा से किए जाते हैं। विस्तृत कोण (wide angle)




तुन्-ह्वाङ् की कला के श्रेष्ठतम निदर्शन स्वी-कालीन है। सातवी शताब्दी का पूर्वार्ध तुन्-ह्वाङ कला का सुवर्णिम युग था। इस गुहा की छत का केन्द्रबिन्दु पद्मालकृत है। चारो ओर चार पंक्तियों में सहस्र-बुद्ध है। गुहा में मुख्य मूर्ति भगवान् बुद्ध की है।

Prof. Raghu Vira in Tun-huang cave no. 319 which belongs to the Sui dynasty, the golden period of Tun-huang art.



तुन्-ह्वाङ् की गुहा २३८ मे आचार्य रघुवीर को श्री छाङ् भित्तिचित्रो के आधुनिक पुनरालेखनो की विशेषताओं से परिचित करा रहे हैं। वास्तविक भित्तिचित्रो के मुख्य कथाशो को कलाकार ठीक उसी परिमाण और सर्वथा उन्ही रंगो में चित्रित कर रहे हैं। फलत: जातकों का प्रत्येक प्रकरण स्पष्ट और सुबोध हो जाता है। तुन्-ह्वाङ् गुहाओ की भित्तियो पर साधक कलाकारो ने सूत्रो को कलारूप मे परिवर्तित कर दिया है और दर्शनशास्त्र बुद्धि एवं हृदय तक ही सीमित न रह कर दृश्य रूप मे जनमानस पर अंकित हो जाता है।

Prof. Raghu Vira studying the reproductions of Tun-huang murals with the Director Mr. Ts'ang, while his interpretor and daughter look on.

का प्रयोग नहीं किया जाता। न ही विश्वतोमुख रूपित्र (panorama camera) का प्रयोग किया जाता है। चीन मे प्रतिवर्ष नए बनते हुए भवनों को सजाने के लिए तुन्-ह्वाङ आदर्श माना जाता है। इस कारण सजावट के लिए जिन भी चित्रों का प्रयोग हो सकता है उनका भाचित्रण पहले किया जा रहा है। आधुनिक राष्ट्रीय निर्माण के लिए नृत्य और वाद्य के चित्रों का भी प्रथम स्थान है।

गुहाओं की रक्षा करना गवेषणालय का परम कर्तव्य है। गवेषणालय इस दिशा में अच्छा कार्य कर रहा है। केवल चित्रों और मूर्तियों की रक्षा ही नहीं किन्तु गुहा की छतों और भित्तियों की रक्षा करना भी आवश्यक है। पहाड़ी में दराड़ न पड़ें। पहाड़ी सुगठित रहे इसके लिए थोड़े से स्थान पर वज्रलेप (cement) का प्रयोग किया गया है। गुहाओं और भिन्न भूमियों के बीच में सीढ़ी आदि मार्ग बनाना भी गवेषणालय का कार्य है।

पानी का बिजलीघर बनाने की योजना है जिससे पीने के लिए शुद्ध पानी तथा अधिक बिजली मिल सके। अब भी छोटासा बिजलीघर है, परन्तु शुद्ध पानी का प्रबन्ध नही। जितने दिन हम तुन्-ह्वाङ में ठहरे, हमने स्नान का नाम तक न लिया। नदी का पानी न पीने के लिए उपयुक्त है, न स्नान के लिए। नदी क्या है– २ पाद चौड़ा और १०, १२ अंगुल गहरा पानी का नाला है। इसके सहारे दक्षिण भाग की गुहाओं के सामने कुछ वृक्ष तथा कुछ एकड़ खेती होती है। कुछ फलो के वृक्ष भी लगे हैं। मरुभूमि के छोटे से अंश को स्वर्गभूमि बना दिया है। इन वृक्षों और खेती के कारण गुहाओं की भी रक्षा होती है। आंधी के समय रेत रुकता तो नही किन्तु थोड़ा अवश्य हो जाता है।

ऐतिहासिक और कलात्मक गवेषणा के लिए अभी तक इस संस्था में विशेष प्रबन्ध नही। इस दिशा में थोड़ा बहुत काम अवश्य हुआ है किन्तु वह अभी अन्तिम रूप मे नहीं आया। इसको अन्तिम रूप देने और प्रकाशित करने के लिए अनेक वर्ष लगेंगे।

सर्वप्रथम हम गवेषणालय की गुहा रेखाचित्र पञ्जिका का उल्लेख करेंगे। यह पञ्जिका हाथ से लिखी हुई है। प्रत्येक गुहा की रूपरेखा के एक दो अथवा अधिक चित्र बनाए हुए हैं। ये चित्र नाप कर नहीं बनाए गए। केवल स्मृति और आंख के सहायक हैं। उदाहरण-स्वरूप हम १५४वीं गुहा को लेते हैं। इसमें ११ रेखाचित्र हैं।

प्रथम रेखाचित्र ... द्वार, पूर्वाभिमुख (आभ्यन्तर रूप), भित्तिचित्र।

द्वितीय रेखाचित्र ... दक्षिणाभिमुख भित्ति (आभ्यन्तर), भित्तिचित्र।

तृतीय रेखाचित्र ... पश्चिमाभिमुख भित्ति (मूर्त्यालय आभ्यन्तर), भित्तिचित्र।

चतुर्थ रेखाचित्र ... उत्तराभिमुख भित्ति (आभ्यन्तर), भित्तिचित्र।

पञ्चम रेखाचित्र ... गुहा-मुख (façade), कोई भित्तिचित्र नहीं।

षष्ठ रेखाचित्र ... मूर्त्यालय– उत्तर, पश्चिम, दक्षिण।

सप्तम रेखाचित्र ... मूर्त्यालय की अन्दर की छत।

अष्टम रेखाचित्र ... सामान्य अन्दर की छत, इसमें बहुत कुछ विकार हो चुका है।

नवम, दशम, एकादशम रेखाचित्र ...द्वार के तीन पार्श्व– इन सब में कुछ न कुछ विकार हुआ है। जहां जहां आवश्यकता समझी गई है वहां वहां माप दिया गया है।

जहां जहां भित्तिचित्र शब्द लिखा गया है वहां रेखाचित्र मे भित्तिचित्र नहीं दिए गए किन्तु केवल निर्देश किया गया है कि यहां भितिचित्र है।

गुहाओं के रेखाचित्रों की दो पञ्जिकाएं है।

प्रत्येक गुहा का वर्णन प्राय: एक दो पृष्ठ में समा जाता है।

यह वर्णन-पञ्जिका अभी प्रारम्भिक अवस्था मे है। इसमे बहुन कुछ विस्तार और आवृत्ति की आवश्यकता है।

**गुहाओं में लेख**– लेखों की भी दो पञ्जिकाएं है। लेखों की अनुकृति आंख से की गई है रूपित्र से नहीं। लेखों का क्रम वंशानुसार है।

**गुहाओं के चित्रों और मूर्तियों का वर्णन**– यह पञ्जिका भी प्रारम्भिक रूप में है।

**गुहाओं की अन्तर्वस्तु-पञ्जिका**– इस पञ्जिका मे गुहाओं की तीनों संख्याएं (पेलियो की, छाङ की और अन्तिम गवेषणालय की संख्या), गुहा के परिमाण का निर्देश (छोटा परिमाण, मध्य परिमाण, बड़ा परिमाण), गुहा के बनने तथा जीर्णोद्धार का समय, गुहा में क्या क्या है (कितनी मूर्तियां और कहां कहां पर कितने चित्र और किस किस भित्ति, छत, पार्श्व, मूर्त्यालय, द्वार के अन्दर बाहर आदि किस स्थान पर), क्या इस गुहा में कोई लेख है तथा अन्य विशेषताएं (वास्तु-कला, धर्म तथा इतिहासादि की दृष्टि से)। पिछले दस वर्षों में इस पञ्जिका की दो बार आवृत्ति हो चुकी है। अब भी यह पञ्जिका प्रकाश्य रूप में नहीं।

**शिलोत्कीर्ण लेखों की पञ्जिका**

**तुन्-ह्वाङ गुहाओं के सम्बन्ध में आज तक की समालोचनाएं**– यह कार्य अभी प्रारम्भिक अवस्था में है।

**तुन्-ह्वाङ में बौद्ध कला का आरम्भ और विकास**– यह पुस्तक तुलनात्मक दृष्टि से लिखी जा रही है। यह भी पूर्वावस्था में है।

तुन्-ह्वाङ की गुहाओं की रक्षा के लिए पहाड़ी के उपरि स्तर पर मोटा वज्रलेप होना चाहिए। यदि यह लेप बजरी से खचित कर दिया जाए तो पहाड़ी की रूपाकृति में परिवर्तन न होगा, देखने में पहाड़ी प्राकृतिक प्रतीत होगी।

गुहाओं में मिट्टी की बनी हुई बड़ी मूर्तियां, जो पहले भित्ति के साथ लगी हुई थीं, अब परे होती जा रही हैं। इन मूर्तियों को सहारा देने की आवश्यकता है।

तुन्-ह्वाङ में ४७६ गुहाएं हैं। और छोटे बड़े चित्रों की संख्या सहस्रों में है। यह



न-ह्वाङ् संस्था के अध्यक्ष श्री छाङ् आचार्य रघुवीर को थाङ् वंश (६१८-९०५ खृष्टाब्द) के भित्तिचित्र दिखा रहे हैं। इनमें सुखावती स्वर्ग और राज्ञी वैदेही चित्रित है।

Prof. Raghu Vira inspecting murals in Cave 217 (P. 70) of the T'ang dynasty 618-905 A. D.) which depict a paradise scene and the meditations of Queen Vaidehi.



तुन्-ह्वाङ् की एक थाङ्-कालीन गुहा में आचार्य रघुवीर तथागत की प्रतिमा के विषय में टिप्पण देते हुए।

Prof. Raghu Vira musing over a sculpture of the T'ang dynasty in a Tun-huang cave.

आवश्यक है कि विद्वानों तथा जनता को प्रतिवर्ष तुन्-ह्वाङ के सम्बन्ध में कोई न कोई विशेष-विषय-प्रतिपादक ग्रन्थ मिलता जाए । उदाहरण के लिए हम कुछ शीर्षक नीचे देते हैं—

(१) लिखित और उत्कीर्ण लेख— इन लेखों में कुछ ऐतिहासिक हैं किन्तु बहुत बड़ी संख्या दाताओं के नामों की है ।
(२) वाद्य
(३) हस्तमुद्राएं
(४) वास्तुकला
(५) जातक-कथाएं
(६) वेष-भूषा
(७) विभिन्न रंग और उनका प्रयोग
(८) गुहाएं कैसे खोदी गईं
(९) प्रत्येक युग की विशेषताएं
(१०) फूल और बूटे
(११) सामान्य जीवन के चित्र
(१२) अप्सराएं
(१३) देवगण
(१४) बोधिसत्त्व
(१५) अर्हत्
(१६) बुद्ध
(१७) मञ्जुश्री
(१८) समन्तभद्र
(१९) अवलोकितेश्वर
(२०) दातृगण
(२१) तुन्-ह्वाङ का अन्य गुहाओं के साथ सम्बन्ध
(२२) मूर्तियां
(२३) गुहाओं के जीर्णोद्धार का इतिहास ।

चीनी शासन तुन्-ह्वाङ की कला को राष्ट्रीय कला मानता है और इस के द्वारा चीनी कला में नए जीवन के संचार के लिए यत्न कर रहा है ।

हमने युन्-काङ में भी देखा कि उद्धार का कार्य चला हुआ है । पिछले शासनों में इन राष्ट्रीय कला-केन्द्रों की अवहेलना और उपेक्षा की गई । अब शासन जागरूक है । हम आशा करते हैं कि कुछ वर्षों में चीन का प्राचीन कलावैभव जनता के सामने आ सकेगा । व्यय की दृष्टि से केवल एक कठिनाई है कि ऐतिहासिक स्थान अत्यधिक हैं । सभी में उद्धार की आवश्यकता है । शासन की पद्धति यह है कि स्थानीय जनता के प्रतिनिधि केन्द्रीय शासन को सुझाव देते हैं और वहां से अनुमति मिलने पर उद्धार का कार्य आरम्भ करते हैं । विहारों और मन्दिरों के उद्धार में पुजारियों के सुझाव के अनुसार कार्य होता है ।

किन्तु एक बड़ी भारी न्यूनता है कि जीर्णोद्धारकों के हृदय में सौन्दर्य की भावना तो है किन्तु यह वैज्ञानिक भावना नहीं कि परिवर्तन न किया जाए, केवल मूल रूप को रखा जाए । वैज्ञानिक भावना के अभाव से जीर्णोद्धार में कितनी प्राचीन वस्तुएं नाश हो जाएंगी यह जानना सरल न रहेगा ।

तुन्-ह्वाङ के शिलालेख

**मो-गाओ-कू ("बड़-महा-गुहा") का शिलालेख**— च-चन् युग का आठवां वर्ष = १४०५ विक्रम। यह श्वेन् वंश का लेख है। इस पर छः भाषाएं लिखी हुई हैं। सबसे ऊपर संस्कृत है। उसके नीचे और आसपास शेष पांच भाषाएं। ऊपर संस्कृत, उसके नीचे भोट। दाएं हाथ चीनी और शी-श्या, बाएं हाथ फाग्स्पा और वीगूर।

दक्षिण पार्श्व में संरक्षकों के नाम दिए हैं। एक राजा, उसकी गणिका तथा पांच पुत्र। वाम पार्श्व में भिक्षुओं के नाम हैं।

**दूसरा शिलालेख**— यह खण्डित है। ऊपर गान्धार शैली में कुछ मूर्तियां हैं और नीचे संस्कृत तथा चीनी में लेख हैं। कुछ पुरुषों के नाम भी दिए हैं।

**तीसरा शिलालेख**— यह भी खण्डित है। सातवीं शताब्दी के चोउ वंश के समय का है। इस काल में चन्द्रमा के लिए केवल गोल चक्र लिखा जाता था तथा सूर्य के लिए गोलचक्र के बीच में ३ के अंक जैसा चिह्न। इस लेख में गुहा के निर्माण का वर्णन है।

**चौथा शिलालेख**— तिथि ता-चुङ का पञ्चम वर्ष पञ्चम मास = ९०८ विक्रम।

यह शिलालेख महाराज की ओर से है। महाराज श्वेन्-चुङ ने भिक्षु वू-जङ को आदेश दिया कि तुम सा-चाओ मण्डल में (आधुनिक तुन्-ह्वाङ) भिक्षुओं और मन्दिरों का नियन्त्रण करो। श्वेन्-चुङ के पिता ने बौद्धों पर बहुत अत्याचार किए थे। इसने बौद्ध धर्म का पुनरुद्धार किया।

४-६-'५५

आज प्रातः तुन्-ह्वाङ की दर्शक-पञ्जिका में अपने स्नेह को हमने इन शब्दों में प्रकट किया—

"भारत तथा चीन अनेक शताब्दियों के आध्यात्मिक सखा हैं। अमितायु, अमिताभा, मैत्री, शान्ति, सर्वकल्याण हमारे ध्येय तथा लक्ष्य रहे हैं।

"मैं और सुदर्शना तुन्-ह्वाङ आए। दर्शन पाकर अत्यन्त संतोष हुआ। जीवन, भारत-चीन का जीवन, यहां १६०० वर्षों से मूर्तिमन्त खड़ा है।

"पहाड़ी ने अपना अमरत्व मूर्तियों तथा चित्रों को दिया। मूर्तियों तथा चित्रों ने अपना मूक सन्देशवाहक पहाड़ी को बनाया। अन्योन्याश्रय से भारत की लुप्त संस्कृति और चीन की अद्भुत तथा निरुपम कला की रक्षा हुई।

"प्यासे मेघ के समान हम तुन्-ह्वाङ की कला तथा सन्देशभरी लिपि में निमज्जन करके, अपने को आप्यायित तथा तृप्त करके, अब भारत लौट रहे हैं कि अपनी भूली



**तुन्-ह्वाङ् में ब्राह्मी का ध्वजस्तम्भ-लेख, जिसपर प्रतीत्यसमुत्पादसूत्र उत्कीर्ण है। यह सूत्र नालन्दा से प्राप्त इष्टकालेख से मिलता है।**

**A dhvaja-stambha from Tun-huang with Gandhara sculptures and a Brāhmī inscription which may be assigned to the fifth century on palaeographic grounds. It is a fragment of the Pratītyasamutpada-sūtra, identical with that on the Nālandā bricks [Epigraphia Indica 21(1932):193-204].**

जनता, अनभिज्ञ जनता को भी इस सास्कृतिक अमृतपान से मंगलमय बना सकें।

"आतिथ्य के लिए हम श्रीमान् तथा श्रीमती छाङ के आभारी है।"

"India and China have been comrades in spirit from centuries. Immortal life (Amitâyu), brilliance and glory in unlimited measure (Amitabha). friendliness Maitrl), Peace (Śânti), Good to all (Sarva-Kalyâna) have been our goal and as-(piration.

"I and my daughter Sudarshana wended our way to the hills of Tun-Huang. We have seen the sight, imbibed it, assimilated it, into our blood-stream, and that has ennobled us. Sixteen centuries have receded to give us an intimate view of how China and my country made a steel bond of love that has endured.

"The hill has imparted its immortality to the figures and paintings, while the latter have made the hill the silent but ever-aetive messenger of their sweatness, vividness, and a life that transcends itself in the service of truth and toleration, progress and realisation of visions.

"Here some of the last threads and strands of my own land's fabric are seen in their prime youth. Here is the proud treasure of the ancient Han and other races, commingled, convibrant, harmonious, symphonic, a marching together shoulder to shoulder.

"We two, the specks of a thirsty cloud, came to replenish ourselves at the ocean of plenty that is Tun-Huang. Replenished we return to our land, eager to shower on our compatriots, who are equally eager, the cultural sap of which we have drunk deep.

"We have had the hospitality of two unrivalled hosts Dr. and Mrs Chang, artists and scholars. To them goes our friendly warmth and gratitude".

श्री छाङ ने लगातार तीन दिन दो दो घण्टे बैठ कर सुदर्शना का तैलचित्र पूरा किया। यह अभी सूखा नही। इसको कैसे ले जाया जाए यह भी एक समस्या बन गई। पीछे से भेज देंगे सो हमको रुचिकर नही। अन्त मे तैलपत्र बीच में लगा कर चित्र लपेट कर बाध दिया गया। अभी सूखने मे तीन चार दिन लगेंगे।

आठ से पौने नौ तक पैंतालीस कला मे श्री छाङ ने मेरा अंकनी-चित्र बनाया।

तत्पश्चात् दस बजे के लगभग ४६५ सख्या की तान्त्रिक गुफा देखने गए। यह गुफा पहाडी के उत्तर कोने के समीप है। इस गुफा के आसपास की गुफाओं पर भी बाहर लाल अक्षरों में– ओम् मणि पद्मे हू– अनेक भाषाओ मे लिखा हुआ है। सदा ही सबसे ऊपर संस्कृत सिद्धम् अक्षरो में, फिर चीनी, भोट, तथा मोंगोल अक्षरों में। ४६५ संख्या की गुफा छोड़ कर अन्य में न चित्र हैं न मूर्तियां। इन गुफाओं की संख्या १०० के लगभग है। श्री छाङ का कहना है कि ये गुफाए चित्रकारादि के लिए निवास-स्थान का काम देती रही थीं। इस आशय के लेख कुछ गुफाओं में मिले हैं। हमने स्वयं ये लेख नही देखे। इन लेखों में वास्तविक शब्दप्रयोग क्या है सो भी हमको नहीं बताया गया।

४६५ संख्या की गुफा में चार बल्लियों की सीढ़ी बनी है। यह सीढ़ी सदा यहां पर ही लगी रहती है। एक एक करके हम लोग ऊपर चढ़े। गुफा का अग्रिम भाग बराण्डे के समान है। अन्दर के भाग में ऊंची वेदी बनी है। इस वेदी पर पहले मूर्तियां रखी हुई थीं पर आज कुछ नहीं। वेदी गोल है। वास्तव में चार वेदियां है जो एक दूसरे के ऊपर बनाई गई हैं। प्रत्येक ऊपर की वेदी, नीचे की वेदी से, डेढ़ पाद के लगभग छोटी है। मूर्तियां रखने के लिए ये सुन्दर पीठ का काम देती होंगी।

पूर्व की ओर द्वार है। समस्त तुन्-ह्वाङ की गुफाए पूर्वाभिमुख हैं। सामने एक शैलशिखर है जिसके सम्बन्ध में यह सम्प्रदाय है कि सायंकाल अस्त होते हुए सूर्य की किरणों में यह स्वर्ण के समान चमकता है। इस स्वर्णप्रभास को देख कर ही इसके सामने गुफाओं की रचना की गई थी।

४६५ की आभ्यन्तर गुफा की दक्षिण भित्ति पर यब्-युम् अथवा नद्धयुग शैली के बहुत से चित्र हैं। प्रत्येक देव के साथ उसकी शक्ति ने आलिंगन किया हुआ है। इनको अश्लील मान कर किसी ने स्थान स्थान पर खुरच दिया है।

प्रत्येक भित्ति के तीन भाग हैं। पूर्व भित्ति का एक भाग मध्य का द्वार है। दोनों ओर के दो भाग चित्रों से भरे हैं।

छत के पाच भाग हैं। इनमें से पूर्व भित्ति का भाग सुन्दरतम और सुरक्षिततम है। अन्य गुफाओं में भी प्रायः यही स्थिति है। इसका कारण स्पष्ट है। यहा न आंधी का प्रकोप चित्रों को बिगाड़ता है और न ही मनुष्यों का प्रकोप। इस गुफा में हम बहुत से चित्र लेना चाहते थे किन्तु स्फुरदीपों के अभाव में केवल सात ही चित्र ले पाए।

यही एक गुफा है जिसमें भोट चित्र बने हैं। इस कारण इस गुफा का विशेष महत्त्व है।

तुन्-ह्वाङ का प्रदेश सूखा और रूखा है। केवल थोड़े से भाग में (और यह भाग वह है जिसके सामने गुफाओं में चित्र बने हैं) पिछले ४०, ५० वर्षों में बहुत से वृक्ष लगाए गए हैं। गेहूं आदि की खेती भी होती है। यद्यपि इस ऋतु में नाला बहुत छोटा है किन्तु कभी कभी इस नाले में पर्याप्त पानी आता है। आजकल यह पानी पहाड़ी से कुछ पग दूर बह रहा है किन्तु जब यह पानी पहाड़ी के साथ बहता है तो कुछ रेत और बजरी अपने साथ बहा ले जाता है। १९४७ में पहाड़ की भित्ति के सामने का कुछ भाग, जिसमें चित्रकारों के रहने की गुफाएं भी थीं, नीचे टूट कर गिर गया।

यहां यह बात स्मरण रखनी चाहिए कि पूर्व की ओर से यह पहाड़ी भित्ति के समान है। इसलिए नीचे से बजरी का निकलना ऊपर तक की पहाड़ी को गिरा देता है।

शीत ऋतु में अधोभूमिगत जल ऊपर निकल आता है और जम कर हिम बन जाता है। यह दृश्य अति रमणीय होता होगा।

पानी की धार ४६५ गुफा से बहुत आगे नहीं जाती। रेत में विलीन हो जाता है। रेत कितना पानी चूसता है इसका अनुमान इस बात से लग सकता है कि दो कोस ऊपर जाकर ही नाला पर्याप्त बड़ा दिखाई पड़ता है। इसकी घरघर ध्वनि पर्याप्त दूर तक गूंजती है। श्री छाङ से विदित हुआ कि २०, २५ कोस ऊपर जाकर बिजली का जनित्र लगाने की योजना है।

तुन्-ह्वाङ में आकर हमने केवल एक बार ही बड़ी बड़ी गुफाओं का अवलोकन किया। इसमें हमको पूरा डेढ़ दिन लगा। डेढ़ दिन में हम केवल इतना ही निश्चय कर पाए कि किन किन का रंगीन भाचित्र लेवें। हमने पेलियो के चित्र देखे। ये काले रंग में हैं। परिमाण इतना छोटा है कि मूल चित्रों का अध्ययन इनके द्वारा नहीं किया जा सकता। इनमें सौन्दर्य भी नहीं और पूर्णता भी नहीं। पेलियो के ग्रन्थ प्रकाशित होने से लाभ यही हुआ कि संसार को तुन्-ह्वाङ की सत्ता और महत्ता का भास हुआ।

आज तुन्-ह्वाङ संस्था का मुख्य कार्य चित्रों की अनुकृति करना है। अनुकृति करने के लिए गुफाओं में बिजली का प्रकाश करते हैं। बिजली उत्पन्न करने के लिए विशेष जनित्र लगाया हुआ है। दस बारह गुफाओं में हमने चित्रकारों को अनुकृति करते हुए अथवा उनका सम्भार लगा हुआ देखा। यद्यपि धब्बे आदियों को अनुकृति नहीं करते किन्तु जहां पुराना रंग उड़ गया उसे उड़ा हुआ रहने देते हैं। अनेक चित्रों में मूल रूप के निर्माण का भी यत्न किया गया है। जिन चित्रकारों ने इन गुहाओं में वर्षों व्यतीत किए हैं वे ही मूल रूप का अनुमान कर सकते हैं।

काले चित्र सामान्य परिचय के लिए अच्छे हैं। इनकी अपेक्षा रंगीन भाचित्र कहीं अच्छे हैं। किन्तु इनकी भी अपेक्षा कुशल चित्रकारों द्वारा अनुकृत मूल परिमाण के चित्रों से ही गुफाओं की विशालता, रमणीयता और प्रभाव का ज्ञान हो सकता है।

हमारा विचार है कि हाथ से अनुकृति किए हुए मूल परिमाण के रंगीन चित्र और रंगीन छोटे परिमाण के भाचित्रों को साथ रख कर अध्ययन होना चाहिए।

रंगीन भाचित्र इतने स्पष्ट होने चाहिएं कि उनमें कोई भी रेखा अस्पष्ट न हो और यथासम्भव रंगों की सब छटाएं भी जैसी की तैसी आई हुई हों।

चित्रों की परस्पर स्थिति दिखाने के लिए घूमने वाले रूपित्र से काले चित्र लेने चाहिएं।

हमारी अपनी योजना के अनुसार २० भाचित्रक अवश्य होने चाहिएं। ये दो तीन मास में अपना कार्य पूरा कर सकते हैं। प्रत्येक भाचित्रक के साथ एक वर्णन लिखने वाला व्यक्ति भी चाहिए। चित्रपट्टियां यदि साथ साथ धुल सकें तभी काम पूरा हो सकेगा। धुलने के लिए प्रतिसप्ताह अथवा सप्ताह में दो बार विमान द्वारा चित्रपट्टियां बर्लिन्, बम्बई अथवा पैरिस् जानी चाहिएं। अपने साथ प्रबन्ध हो सके तो और भी उत्तम।

चित्र लेते समय एक पाद-श्रेणी (footscale) अथवा कोई अन्य वस्तु जिसकी निश्चित लम्बाई हो, तथा अनेक रंगछटाओं वाली पट्टी मूल चित्र के साथ रख देनी चाहिए। जब भाचित्र धुल जाए तब इस पट्टी की छटाओं के भाचित्रण को देख कर सरलता से और पूर्णरूप से निश्चय हो जाया करेगा कि हमारा भाचित्र कितना सफल हुआ है। रेखाओं की सूक्ष्मता मूल चित्र के परिमाण पर भी निर्भर रहेगी।

तुन्-ह्वाङ में तीन लामा रहते हैं। इनमें से एक भिक्षुणी है। बड़े लामा प्रसिद्ध वाङ के समकालीन हैं। किन्तु इनसे बात करना और प्रश्नों का उत्तर लेना बहुत समयापेक्षी है। भिक्षुणी बहुत श्रद्धाशीला प्रतीत हुई। अपने निर्वाह के लिए तीनों खेती का काम करते हैं। वर्ष में केवल एक बार बुद्ध जन्मदिवस पर यात्री दर्शन करने आते हैं। भेंट के रूप में वे रुपया नही लाते किन्तु छोटे मोटे प्राणी ले आते है सो भी सहस्रों में से एक दो।

इस वर्ष बुद्ध का जन्मोत्सव २७ मई को समाप्त हो चुका था। हमारे पहुंचने से दो दिन पूर्व। इस वर्ष दस सहस्र के लगभग दर्शक आए थे।

तुन्-ह्वाङ में सीढ़ियां मिट्टी की कच्ची ईंटों की बनी हुई हैं। यदि सीढियों पर दस सहस्र व्यक्ति चढ़ने उतरने लगें और प्रत्येक दर्शक हस्तगम्य चित्रों को एक एक बार छूने लगे अथवा उनके कपड़े भित्तिचित्रों से रगड़ खाने लगें तो तुन्-ह्वाङ का कितना ही नाश हो जाएगा। इसलिए यात्रियों का आना जाना बड़ी मूर्ति के दर्शनो और धूपादि जलाने तक ही सीमित है।

आज हम तुन्-ह्वाङ से दोपहर दो बजे चले। आते समय हम अपने साथ पेइ-चिङ से वर्षा लाए थे, सो धूल का वैभव पता न चला था। इस बार हमारी यात्रा का आरम्भ-बिन्दु तुन्-ह्वाङ था। धूल और वायु अपने यौवन पर थे। यद्यपि हमारी गाड़ी चारों ओर से ढकी थी फिर भी धूल का अनुभव मुख और नासिका कर रहे थे। सायं आन्-सी पहुंचे। यात्रा लगभग साढ़े तीन घण्टे रही। इस बार हमारी गाड़ियां आनन्द से चलती रहीं। वायु विरुद्ध दिशा से आ रही थी अतः गन्त्र शीघ्र उष्ण नहीं होता था। मार्ग में एक जलकूप के समीप गाड़ियों को पानी पिला कर हम यथापूर्व अपने स्थान पर आ गए। इस कूप के साथ एक कथा सम्बद्ध है कि यहां एक वृद्ध भिक्षु भेड़ियों को पानी पिलाता है। इसी के समीप कुछ मिट्टी के खण्डहर खड़े हैं। इनमें से एक में पांच मूर्तियां हैं, बिना सिर की। ओम् मणि पद्मे हूं भोट भाषा में लिखा है।

५-६-५५

प्रातः आठ बजे आन्-सी से चले। १४० कोसक के पश्चात् एक छोटे से गांव में मुंह हाथ धोकर भोजनादि किया। लगभग दो घण्टे ठहर कर बैठ कर हम फिर आगे बढ़े।



तुन्-ह्वाङ् के बडे लामा, श्रद्धाशीला भिक्षुणी, एक और लामा, तुन्-ह्वाङ् गवेषणालय के अध्यक्ष श्री छाङ्, आचार्य रघुवीर, उनकी पुत्री तथा अन्य लोग ।

**Prof. Raghu Vira and the members of his expedition at Tun-huang, with Mr. Ts'ang the Director of the Tun-huang Institute, his wife, two Lamas and a Lamaist nun.**





कान्-सू प्रान्त की राजधानी लान्-चाओ के रमणीय स्थान पञ्चोत्स के मन्दिर के द्वारपट कालचक्र मन्त्र से अलंकृत हैं।

The normal and inverted monogrammatic Kālacakra bījas on the two doors of the Five Spring Temple at Lanchow.

इस बार हमें हिमशिखर कहीं दिखाई न पड़े । बड़ा आश्चर्य हुआ कि ५, ६ दिन में ही इतनी हिम लुप्त हो गई । सम्भवतः कोसों तक फैली हुई धूल की आंधी इसका कारण थी ।

सायंकाल लगभग पांच बजे चीन की प्रथित महाभित्ति के पश्चिमी द्वार पर पहुंचे । धूप खिली थी । रंगीन चलचित्र साथ लिया और नाले के जलमय पांच स्थानों को पार कर हमारी चार गाड़ियां पश्चिमी द्वार पर पहुंचीं । भित्ति पर्याप्त ऊंची है । यह द्वार सेना के ठहरने अथवा रहने के लिए बनाया गया है । बीच का स्थान दो पक्की भित्तियों और एक कच्ची भित्ति से घिरा है । समीप बसाए गए हरे भरे गांव ने इस स्थान को और भी रमणीय बना दिया है । यहां आध घण्टे तक हम लोग इधर उधर घूमते रहे और रंगीन चित्र लेते रहे ।

सायंकाल साढ़े छः बजे २८० क्रोशक की दिनभर की यात्रा पूरी कर हम चू-च्यान् पहुंचे ।

६-६-५५

आज प्रातः सात बजे उठे। नौ बजे रसोइए ने हमारे कथनानुसार खीर, और आलू एवं साग मिला कर भाजी बनाई । कई दिनों के पश्चात् आज पेटभर भोजन किया । चू-च्यान् से हमारे साथ जो व्यक्ति तुन्-ह्वाङ गए थे उन सबका धन्यवाद किया । विमान साढ़े ग्यारह बजे चलेगा । इस सूचना के अनुसार हम दस बजे विश्राम-स्थान से चले । मार्ग कच्चे और संकीर्ण हैं । घोड़ा गाड़ियों का एक के पश्चात् एक तांता बंधा हुआ था । हम, लोगों के कुतूहल का केन्द्र, बने हुए थे । बच्चे उत्सुकता और आश्चर्य से हमें देख रहे थे । साढ़े ग्यारह हम विमानपत्तन पर पहुंचे । पता चला कि विमान पौने एक बजे आएगा और पौन घण्टा यहां ठहरने के पश्चात् लान्-चाओ जाएगा ।

हम विमानपत्तन के विश्रान्तिगृह में पहुंचे । यह एक क्रोशक की दूरी पर है। घण्टा भर विश्राम करने के पश्चात् हम प्रस्थान करेंगे । पूरे एक बजे विमान उड़ा । चार से दस कला पूर्व हमारा विमान भूमि पर उतरा । वहां चार सज्जन स्वागत के लिए उपस्थित थे । उनमें एक विदेश-विभाग के कान्-सू प्रान्त के अध्यक्ष थे । सुदर्शना के लिए कुमारी छाङ आई हुई थी ।

कान्-चाओ ह्वाङ-हो अर्थात् पीत नदी के तट पर बसा हुआ है । हमारे विश्राम-स्थान के सर्वथा सम्मुख नदी के ऊंचे पर्वत-शिखर पर मिट्टी का स्तूप दृष्टिगोचर होता है ।

यहां का सर्वाधिक रमणीय स्थान पञ्चोत्स है जो कभी कभी अथवा विशेषोत्सवों पर खुलता है । पहले यहां मन्दिर था अब जनता के लिए केवल दर्शनीय स्थान के रूप में इसका प्रयोग होता है ।

लान्-चाओ कान्-सू प्रान्त की राजधानी है । यह स्थान फलों के लिए प्रसिद्ध है ।

कालिन्द, द्राक्षा और आलू-बुखारा तथा सुगन्धि वाले सेब यहां की विशेषता हैं। अभी कालिन्द का ऋतु नहीं है। पर सुगन्धि वाले कोमल भुरभुरे सेब यहां प्रचुर मात्रा में उपलब्ध हैं।

हम शाक-विपणि देखने गए। यहां सर्वप्रथम हमें स्वच्छ और धुला हुआ अदरक दिखाई पड़ा। मटर, मूली, गाजर और विभिन्न प्रकार के शाक थे। सरसों की गंदलें भी थीं। इस विपणि में बच्चों के खेलने के लिए कौशेय के कीड़े बिक रहे थे।

७-६-५५

आज प्रातः साढ़े नौ बजे प्रातराश के पश्चात् दस बजे शी-निङ के लिए चले। ह्वांङ-हो के पुल को पार कर हम नदी के साथ साथ बढ़ने लगे। इस नदी का रंग पीला नहीं, मटमैला है। हम मिट्टी की पहाड़ियों पर से होते हुए आए। लान्-चाओ से शी-निङ २०० क्रोशक से अधिक है। समस्त मार्ग में धूलि का अखण्ड साम्राज्य है। दोनों ओर जहां कहीं भी थोड़ा सा समतल स्थान है हरी भरी खेती है। परन्तु हम इस सुन्दर दृश्य का आनन्द धूलि की अधिकता के कारण न ले सके। अधिकांश गेहूं के खेत हैं। मार्ग में वर्षा के दो चार छींटे भी पड़ गए पर उससे धूलि का शमन नहीं हुआ।

कई स्थानों पर पत्थरों में खेती की गई है। पहले मिट्टी और फिर उस पर पत्थर के टुकड़े सर्वथा बिछा दिए गए हैं। यही एक मार्ग था जिसमें हमको पक्षी दिखाई दिए— कपोत, कौए और चिड़ियां।

शी-निङ चिङ-हाइ प्रान्त की राजधानी है। चारों ओर घर मिट्टी के हैं। जिस स्थान पर हम ठहरे हैं वह सबसे बड़ा स्थान है। यहां विदेशी ठहराए जाते हैं।

शी-निङ से भोट-भाषा आरम्भ हो जाती है। भोट-लिपि भारतीय लिपि से निकली है। उसके १,२,३,५,९,१० संख्या के अङ्क अपने ही समान हैं।

यहां बहुत शीत है। यद्यपि यह स्थान ३८ अक्षांश पर है पर यहां मोंगोल-देश की अपेक्षा भी कहीं अधिक शीत है। यहां से १०० क्रोशक की दूरी पर घासभूमियां हैं जहां शीत की अधिकता के कारण वृक्षों का उगना सम्भव नहीं। शी-निङ की ऊंचाई ८००० पाद है।

८-६-५५

रात्रि को दस बजे हमारा अभिनन्दन करने के लिए भोट और मोंगोल नृत्य हुए।

प्रथम नृत्य— हमारी प्रिय घास-भूमि। लड़के लड़कियां धीरे धीरे पोले पोले पग रखते हुए हाथ ढेक हाथ बाहर निकली हुई कुर्तों की बाहों को हिलाते हुए नृत्य करते और गाते हैं। गीत का आशय है— घर का काम समाप्त करके घासभूमि से पशुओं को



कुम्-बुम् अर्थात् लक्ष-बुद्ध-मन्दिर आम्दो का सब से बड़ा और सर्वप्रथित विहार है। प्रसिद्धि है कि मन्दिर के मध्य में बोधिवृक्ष है जिसके प्रत्येक पत्ते पर बुद्ध की मूर्ति है। यह बोधिवृक्ष मन्दिर से पूर्णत: ढका हुआ है। यहां दो सहस्र लामा निवास करते हैं। यह मन्दिर पीतोष्णीष सम्प्रदाय के प्रवर्तक आचार्य चोंखापा सुमतिकीर्त्ति की जन्मनगरी होने के कारण सब भोटयानियों के लिए विशेष रूप से पुण्यतीर्थ है।

A view of the congregation at the Kumbum Temple (Sku-ḥbum Byams-pa glin) in the birth-place of Tsoṅ-kha-pa, the founder of the Yellow School of Tibetan Buddhism.



कुम्-बुम् के जीवित बुद्धों के साथ आचार्य रघुवीर और उनकी पुत्री सुदर्शना ।
Prof. Raghu Vira and his daughter with the two eminent Living Buddhas of Kumbum.

लाना। लड़के नाचते हुए सीटियां बजाते हैं।

द्वितीय नृत्य— एक सैनिक की पत्नी अपने पति को पत्र लिखती है कि साम्यवादी राज्य में हम बहुत प्रसन्न हैं। चतुर्मुखी उन्नति हो रही है।

तृतीय नृत्य— काचक् जाति के लोग प्रसन्न हैं कि साम्यवादी शासन आया। बूढ़े भी युवकों के समान काम में लग गए हैं। मध्य में कुक्कुट का हास्यास्पद अभिनय था।

चतुर्थ नृत्य— माओ त्से-तुङ की प्रशंसा में दू जाति के लोग गाते और नाचते हैं।

पञ्चम नृत्य— चिङ-हाइ चीनी में चिङ-हाइ प्रान्त की जनता गाती है कि १९५३ में हमने अपने प्रतिनिधि स्वयं चुने हैं।

षष्ठ नृत्य— पेइ-चिङ राजधानी की प्रशंसा में भोटिए नाचते और गाते हैं— पेइ-चिङ हमारी सुन्दर राजधानी है। गीत का नाम है— वाला पेइ-चिङ।

९-६-'५५

## कुम्-बुम् སྐུ་འབུམ་བྱམས་པ་གླིང अथवा ता-अर् स्स

ता-अर् स्स चोङ-ख-प का जन्म-स्थान है। यह आम्-दो का सबसे बड़ा विहार है। आधुनिक पञ्छेन्-लामा པཎ་ཆེན་བླ་མ चोङ-ख-प ཙོང་ཁ་པ के १७वें उत्तराधिकारी हैं। इन्होंने यहां बहुत वर्ष व्यतीत किए हैं। साम्यवादी शासन के शक्ति-सम्पादन के पश्चात् पञ्छेन्-लामा और दलाइ-लामा इकट्ठे भ्रमण करने लगे हैं। पहले दोनों में अनबन थी और पञ्छेन्-लामा ल्हा-सा न जाते थे।

ता-अर् स्स चीनी नाम है। इसका भोट नाम कुम्-बुम् अर्थात् 'लक्ष-बुद्ध-मन्दिर' है। प्रसिद्ध है कि मन्दिर के मध्य में बोधिवृक्ष है जिसके प्रत्येक पत्ते पर बुद्ध की मूर्ति है। यह बोधिवृक्ष दृष्टिगोचर नहीं होता। सर्वथा मन्दिर से ढका हुआ है। यदि मन्दिर को तोड़ा जाए तभी परीक्षा की जा सकती है कि अन्दर बोधिवृक्ष और उसके पत्तों पर लाख बुद्ध मूर्तियां हैं अथवा नहीं।

हमको बताया गया कि यहां दो सहस्र लामा निवास करते हैं। किन्तु जब हमने [क]हा कि हम इनको देखना चाहते हैं तो बताया गया कि केवल विशेष अवसरों पर सब [ल]ामा इकट्ठे होते हैं। कुछ काल पूर्व दलाइ-लामा यहां आए थे। उनका उपदेश सुनने [क]े लिए छ: सात सहस्र लामा उपस्थित हुए थे।

हमारे साथ चिङ-हाइ प्रान्त के संस्कृति और शिक्षा-विभाग के अध्यक्ष सुङ्-रे-ग्यम्छो གསུང་རབ་རྒྱ་མཚོ कुम्-बुम् आए। ये चीनी के अच्छे लेखक हैं किन्तु शासन की [र]ीति के अनुसार हमारे साथ दो दुभाषियों द्वारा बातचीत होती थी। चीनी न बोल कर वे केवल भोट बोलते थे। एक दुभाषिया भोट का अनुवाद चीनी में करता था, दूसरा [च]ीनी से अंग्रेजी में।

कुम्-बुम् में अनेक भवन हैं। इन भवनों में अपना अपना पुस्तकालय है। इनके पास कञ्जूर और तञ्जूर के विभिन्न संस्करण हैं।

कञ्जूर का वर्ष में आठ नौ बार पाठ होता है और तञ्जूर का तीन बार।

कुम्-बुम् में चार विद्यालय हैं— धर्म-विद्यालय, तन्त्र-विद्यालय, औषध-विद्यालय और ज्यौतिष-विद्यालय।

धर्म-विद्यालय में १००० भिक्षु विद्यार्थी हैं। २५ वर्ष का अध्ययन-क्रम है।

तन्त्र-विद्यालय में १०० भिक्षु विद्यार्थी हैं। २० वर्ष तक पाठन होता है।

आयुर्वेद- और ज्यौतिष-विद्यालय में दो दो सौ भिक्षु विद्यार्थी हैं और पढ़ाई पूरी करने में १५, २० वर्ष लगते हैं।

आयुर्वेद में दुल्वा འདུལ་བ་ के अतिरिक्त चार विशेष पुस्तकों का अध्ययन होता है। दुल्वा में दी हुई करोटि-विद्या का जानने वाला यहां कोई नहीं।

ऑस्ट्रिया के प्रसिद्ध भूगोलविद् हाररर् मेरे लिए ल्हा-सा से दलाइ-लामा का चित्र लाए थे। यह चित्र मैंने कुम्-बुम् के दोनों जीवित बुद्धों और बड़े लामाओं को दिखाया। इन्होंने चित्र को सस्नेह माथे से लगाया। मैंने धारणियां पढ़ कर सुनाईं और अर्थ समझाए— जीवित बुद्धों की प्रसन्नता का पारावार न रहा।

आइए, कुम्-बुम् के कुछ बड़े बड़े भवनों का भ्रमण करें— प्रथम सूत्रपाठ-भवन।

भोट में इसका नाम इस प्रकार है ཚོགས་ཆེན་འདུ་ཁང་। वर्ष में चार बार विशेष उत्सव होता है। १३ श्रेणियां हैं। अनेक विषयों पर चर्चा होती है। सन्देहास्पद स्थलों की व्याख्या करने और कठिन प्रश्नों का उत्तर पाने के लिए वर्षों तक शास्त्रार्थ चलते हैं और अन्त में सबका सन्तोष और समाधान हो जाता है।

इस भवन का वैभव देख कर ही समझ में आ सकता है। बहुत मोटे मोटे [illegible] ऊन के बने हुए कालीन स्तम्भों को ढके हुए हैं। इन पर मोंगोल भाषा के शब्द बुने हैं। चित्रों की भरमार है। काष्ठमय, मृण्मय, ताम्रमय और कांस्यमय मूर्तियां स्थान स्थान पर अधिकाधिक संख्या में शोभायमान हैं। ताम्र तथा कांसे की मूर्तियां [illegible] में बनती हैं। पेइ-चिङ भी इनके बनने का बड़ा केन्द्र था।

सर्वत्र मक्खन के दीपक जल रहे हैं। घण्टों नहीं किन्तु सप्ताहों तक मनुष्य इस मन्दिर की एक एक वस्तु का निरीक्षण पूरा नहीं कर सकता।

རྒྱལ་བ་བསོད་ནམས་རྒྱ་མཚོའི་སྐུ་གདུང་མཆོད་རྟེན། यह दूसरा बड़ा भवन है। यहां शाक्यमुनि की एक सहस्र मूर्तियां हैं। सब समान हैं। स्तूप के ऊपर चन्द्रकला और सूर्य बने हैं। उसके सम्मुख १०० जल-भरे पात्र और एक मक्खन का दीपक है।

"ओं मणि पद्मे हूं" लिखे हुए सात बड़े बड़े गोल ढोल हैं। आते जाते लामा इनको



कुम्-बुम् का उपदेश भवन । व्यासपीठ के पीछे पीतोष्णीष सम्प्रदाय के अग्रणी आचार्यों की परम्परा चित्रित है ।

**A view of the preaching throne at Kumbum monastery with a magnificent *tshogs-śin* at the back depicting the master- of the Yellow School of Lamaism.**



कुम्-बुम् के जाम्याङ्-कुन्मिक्-ग्वाङ् भवन में कञ्जूर तञ्जूर के ल्हासा, देर्गे, पेइ-चिङ् और नार्थाङ् संस्करण हैं। कञ्जूर का चोने संस्करण भी है। यह कुम्-बुम् के अनेक भवनों में से है। विशेष बात यह है कि इन भवनों में अपना-अपना पुस्तकालय है। इनके पास कञ्जूर और तञ्जूर के विभिन्न संस्करण है। कञ्जूर का वर्ष में आठ-नौ बार पाठ होता है और तञ्जूर का तीन बार।

A view of the Hjam-dbyaṅs-kun-gzigs Hall at Kumbum, flanked by imposing stands of the Holy Kanjur and Tanjur.

घुमाते हैं । दो छोटे छोटे घर बने हैं जिनमें पुस्तकें चिनी हुई हैं । इनको घुमाने से पुस्तकें पढ़ने का पुण्य मिलता है । बाहर दो शिलालेख हैं । एक पर इतिहास और दूसरे पर दाताओं के नाम हैं ।

འཇམ་དབྱངས་ཀུན་མཁྱེན་གཟིམས་ཁང । यह तीसरा भवन है । इसके मध्य में चोङ-ख-प की मूर्ति है । दाहिनी ओर महाकाल की विकराल मूर्ति है । दाहिनी ओर ही हाथों में सूत्र लिए बुद्ध धर्म के पांच प्रचारकों की मूर्तियां हैं । दूसरी ओर कालरब और तीन अन्य सूत्रहस्त मूर्तियां हैं । कालरब मूर्ति का मुख भयानक रूप से खुला हुआ है । इस भवन में ल्हा-सा, देर्गे, पेइ-चिङ और नार्थाङ संस्करण हैं । हमने यहां पहली बार कञ्जूर का चो-ने संस्करण देखा । ल्हा-सा से प्रकाशित नए कञ्जूर को लामा सर्वश्रेष्ठ और प्रामाणिक मानते हैं ।

लोकेश्वर, मञ्जुश्री और वज्रपाणि की मनोहर मूर्तियां विशाल हैं । मञ्जुश्री के सम्मुख पांच घृतदीप जले हुए हैं । कालिन्दी अथवा कालिदेवी की मूर्ति के पीछे सरस्वती की मूर्ति है । सरस्वती के हाथ में वीणा है । दोनों मूर्तियां त्रिनेत्र हैं ।

འབྱམས་ཁང में लाञ्छा और वर्तुल दोनों लिपियों का प्रयोग हो रहा है। मैत्रेय की विशाल मूर्ति के सामने मक्खन के बने हुए छोटे छोटे आठ स्तूप हैं ।

གསེར་སྡོང་ཆེན་མོ । यहां बोधिवृक्ष के ऊपर स्तूप बना है । बोधिवृक्ष सर्वथा अदृश्य है । इस स्तूप के सामने लामा दण्डवत् प्रणाम करते हैं ।

इस भवन में हमने सबसे सुन्दर दीपपात्र देखे ।

स्तूप के ऊपर चोङ-ख-प की मूर्ति है । प्रसिद्धि है कि चोङ-ख-प भारतवर्ष चले गए और माता ने उनके दर्शन की अभिलाषा की तो चोङ-ख-प ने अपनी मूर्ति भेजी । यह मूर्ति कांच में रखी हुई है । इस भवन में नार्थाङ का तञ्जूर और ल्हा-सा का कञ्जूर दोनों हस्तलिखित हैं । इनके अतिरिक्त पेइ-चिङ का कञ्जूर भी है ।

ये पुस्तकें स्तूप के तीन ओर रखी हुई हैं । पुस्तकालय नीचे की भूमि में है ।

चोङ-ख-प के तीन और पांच वर्ष की आयु के पाद-चिह्न वस्त्र पर बने हुए हैं ।

हमने बोधिवृक्ष-स्तूप की प्रदक्षिणा की और तीनों भूमियों का निरीक्षण किया । वहां असंख्य कटोरियां हैं जिनमें पानी भर कर बुद्ध के सामने रखते हैं । दूसरी भूमि के किवाड़ों पर [illegible] विराजमान है ।

ཧེ་ཁང । इस भवन में मैत्रेय और शाक्यमुनि की मुख्य मूर्तियां हैं । शाक्यमुनि सुन्दर शिरःपरित्राण पहने हैं ।

ཇ་ཁང । इस भवन में लामाओं की चाय बनती है । आठ दस पांच व्यास के ताम्र

महापात्र हैं। घास से इन्धन का काम लेते हैं। भवन के बाहर खुले स्थान पर घास का भवनों से भी अधिक ऊंचा स्तूप बना है।

དཔར་ཁང । कुम्-बुम् का मुद्रणालय प्रसिद्ध है। चोङ-ख-प की पुस्तकें यहां विशेष रूप से प्रकाशित होती हैं। आयुर्वेद, ज्यौतिष के ग्रन्थ भी।

एक लामा एक दिन में लगभग १००० पृष्ठ छाप लेता है। १५, २० लामा सदा इसी कार्य में लगे रहते हैं। काष्ठफलकों का बहुत बड़ा संग्रह है। हमने इनका सूचीपत्र मांगा तो बताया गया कि सूचीपत्र नहीं है।

སྨན་པ་གྲྭ་ཚང । यह आयुर्वेद-विद्यालय है। यहां भी नार्थाङ और ल्हा-सा के कन्जूर के संस्करण हैं। आयुर्वेद की पांच श्रेणियां हैं। चोङ-ख-प तथा उनके शिष्यों ने भी आयुर्वेद के सम्बन्ध में बहुत कुछ लिखा है।

དུས་འཁོར་གྲྭ་ཚང । ज्यौतिष की पुस्तकें अधिकांश ल्हा-सा से आती हैं। उष्णीष-धारणी कपड़े पर छपी हुई ऊंचे स्तम्भ पर ऊपर से नीचे तक लटकी हुई है।

ཞབས་བརྟན་ལྷ་ཁང । इस भवन के द्वार पर निम्न संस्कृत श्लोक लिखा है—

शासनपुण्डभिकेन सुपंक्तिः कामगवोऽमृतधीरपदश्रीः।
आत्ममुनिमनसंविधपूजानुत्तरहर्म्यमनन्तं जयेयम् ॥

मध्य में शाक्यमुनि, एक ओर आनन्द, दूसरी ओर काश्यप तथा १८ अर्हत्।

བཙན་ཁང । स्तम्भ सिंहचर्मावृत हैं। एक ओर मरे हुए पशु पड़े हैं। दूसरी ओर हथियार। ये मरे हुए पशु और हथियार आखेटक लोग यहां छोड़ गए हैं। यह उनके प्रायश्चित्त और व्रतरूप में हैं कि अब आगे प्राणिहिंसा न करेंगे। इस भवन में एक व्यक्ति བསྐོང་ཐོལ་ཀ नामक पुस्तक पाठ करता हुआ ढोल तथा करताल बजा रहा था।

भवनों का निरीक्षण करने के पश्चात् हम स्वागत-कोष्ठ में आए। दोनों जीवित बुद्धों ने हमारे लिए लवण तथा मक्खन वाली चाए मंगाई। इसके साथ भुने हुए जौ के सत्तू और भारतीय प्रकार की भूरी शर्करा देख कर परम आश्चर्य हुआ। चीन के मध्य में भारत से सैंकड़ों कोस दूर यह शुद्ध भारतीय भोजन भोट और मोंगोल लामाओं के जीवन का अंग है।

लामा बनने के लिए किसी शिक्षा की आवश्यकता नहीं। कुम्-बुम् में प्रवेश करते ही बालक अथवा युवा लामा बन जाते हैं। यहां सब से छोटे लामा पांच वर्ष की आयु के हैं। इनका हमने रंगीन चित्र लिया।

लामा बनने के पश्चात् जीवन भर अध्ययन करते हैं। शास्त्रार्थ में भाग लेने के लिए २५ वर्ष के अध्ययन की आवश्यकता है। २५ वर्ष के अध्ययन के पश्चात् गम्भीर शास्त्रार्थ होता है। इस शास्त्रार्थ में उत्तीर्ण श्रेष्ठ लामाओं को उपाधि दी जाती है। अब



कुम्-बुम् के मुद्रणालय में छपाई हो रही है। चोङ्-ख्वा-पा सुमतिकीर्त्ति की पुस्तकें यहां विशेष रूप से प्रकाशित होती है। आयुर्वेद और ज्योतिष के ग्रन्थ भी। १५, २० लामा सदा मुद्रण में लगे रहते हैं। एक लामा एक दिन में लगभग १००० पृष्ठ छाप लेता है। काष्ठफलकों को विशेष परिमाण के निधायो में सुरक्षित रखा जाता है।

The printery of Kum-bum which is famous for its xylographic edition of the Collected Works of Tsoṅ-kha-pa. The wood-blocks are stacked on shelves prepared to size. Two monks are seen xylographing the works of Tsoṅ-kha-pa.



कुम्-बुम् के वरिष्ठ जीवित बुद्ध आचार्य रघुवीर को आयुर्वेद का सचित्र ग्रन्थ, चोङ्-खा-पा की ग्रन्थावली और उनके दो पट्टशिष्यों की ग्रन्थावली का विद्योपहार देते हुए। तथा च, इस प्रेमोपहार को गद्गद हृदय से स्वीकार करते हुए आचार्य रघुवीर।

Venerable An Chia-szu the Living Buddha of the Kumbum monastery presenting a volume of the works of Tson-kha-pa to Prof. Raghu Vira.

तक ४०० के लगभग लामाओं को यह उपाधि मिल चुकी है। भोट भाषा में इस उपाधि का नाम དགེ་བའི་བཤེས ("कल्याणमित्र") है। चीनी में इसको पो-श कहते हैं।

हमने ज्येष्ठ जीवित बुद्ध से प्रश्न किया कि क्या आपने शाक्यमुनि की आत्मा का साक्षात् किया है। उन्होंने उत्तर दिया– जब हम ध्यानमग्न होते हैं तब हमारी आत्मा का शाक्यमुनि की आत्मा से साक्षात् होता है। ऐसा हमारा विश्वास है। यह सम्भव है कि भिन्न जीवित बुद्धों की आत्माओं का साक्षात्कार भिन्न प्रकार से होता हो।

हमने दूसरा प्रश्न किया कि सूत्रों को समझने में जो सन्देह और कठिनाइयां पड़ती हैं, क्या उनका समाधान और व्याख्या जीवित बुद्ध शाक्यमुनि से साक्षात् नहीं पूछ सकते। उत्तर मिला– जब हम ध्यानमग्न होते हैं तो हमारी आत्मा इस शरीर से ऊपर उड़ जाती है। और शाक्यमुनि से साक्षात् करती है। फिर लौट कर नहीं आती। उसके स्थान में दूसरी आत्मा आती है। अत: प्रश्न का उत्तर शाक्यमुनि से प्राप्त नहीं होता। शास्त्रार्थ द्वारा ही उत्तर पाना सम्भव है।

दोनों जीवित बुद्धों का हमारे से बहुत स्नेह हो गया। उन्होंने चलते समय हमको घण्टी, वज्र और डमरु तथा प्रतिष्ठित लामाओं के परिधान प्रेमोपहार में दिए। चोङ-ख-प और अमिताभ की मूर्तियां धर्मोपहार दीं। आयुर्वेद का सचित्र ग्रन्थ विद्योपहार दिया।

चोङ-ख-प के १९ ग्रन्थ और उनके दो पट्टशिष्यों के २४ ग्रन्थ उनका महोपहार था। काले और रंगीन भाचित्र खींचने के पश्चात् हमने गद्‌गद् हृदय से कुम्-बुम् से प्रस्थान किया।

ज्येष्ठ जीवित बुद्ध का अन्तिम वाक्य था– आपका शुभागमन और हमारे प्रेमोपहार प्राचीन सांस्कृतिक सम्बन्धों का पुनरारम्भ है। ये फलें और फूलें, बढ़ें और विकसित हों।

१०-६-५७

ता-अर् स्स की संस्मरणीय यात्रा पूरी कर लान्-चाओ पहुंचे। इच्छा हुई कि भारतीय नभोवाणी द्वारा भारतीय समाचार सुनें। उत्तर मिला– मार्ग में हिमालय पर्वत है, इसलिए सुनना सम्भव नहीं।

हमारे विश्रान्तिगृह में ठहरे हुए एवं भारत से लौटे हुए एक चीनी सज्जन ने कहा– "आप भारतीय श्वेन्-च्वाङ हैं" (You are the Indian Hiuan-tsang)।

सी-निङ के विदेश-विभाग के अध्यक्ष ने भी कहा था कि आप पहले भारतीय हैं जो ता-अर् स्स आए हैं।

चीन में जहां कहीं निर्माण-कार्य के लिए खुदाई की जाती है वहां पुरातत्त्व-विभाग के व्यक्ति भी पहुंच जाते हैं और भूमि में से निकली हुई प्राचीन वस्तुओं का संग्रह कर लेते हैं। भारत में भी इस पद्धति का अनुकरण करना चाहिए।

११-६-५५

मेघों के कारण विमान चू-च्यान् से न आया। संयान के मार्ग में भी पहाड़ी गिर गई है। आज से लान्-चाओ में विमानपत्तन का उद्धार आरम्भ हुआ है । अब एक सप्ताह तक यहां न विमान आ सकता है और न जा सकता है । कितने दिन हमको लान्-चाओ में ठहरना पड़ेगा यह अनिश्चित है। पेङ्-चिङ को दूरभाष किया है। वे प्रबन्ध कर रहे हैं।

१२-६-'५५

आज भी लान्-चाओ से न चल सके।

लान्-चाओ में पञ्चोत्स के स्थान पर बना बहुत पुराना मन्दिर देखने गए । पर्व दिनों पर धूपबत्ती जलाने के लिए एक भिक्षु रह गया है। हमको दिखाने के लिए मन्दिर विशेष रूप से खोला गया। मन्दिर पहाड़ी के नीचे से लेकर शिखर तक बना हुआ है । जब यहां पूर्ण रूप से पूजा पाठ होता होगा तब सैकड़ों भिक्षु निवास करते होंगे और सहस्रों जन उपासना के लिए आते होंगे।

प्राचीन वस्तुओं में से गजदन्त की छोटी सी मूर्ति है। सामने दो किवाड़ लगे हैं। बाहर हाथी और अन्दर शाक्यमुनि के जीवन-वृत्त का चित्रण है। यह मूर्ति एक सहस्र वर्ष प्राचीन है। इसमें गान्धार प्रभाव अभिव्यक्त है। कोई आश्चर्य नहीं यदि यह भारत से आई हो।

पञ्चधातु का बना २० पाद ऊंचा मैत्रेय। यह मिङ-वंश का है । सुवर्ण, रजत, ताम्बे, लोहे और रांगे से बना है।

लान्-चाओ में बौद्ध सभा के ३०० के लगभग सदस्य हैं। २५० गृहस्थ तथा ५० लामा और भिक्षु। इनके पुस्तकालय में सम्पूर्ण मिङ वंश का त्रिपिटक है।

लान्-चाओ में मन्दिरों की संख्या २० के लगभग है।

आज सायं २०, २२ कोस दूर वनावृत पर्वत के शिखर पर ताओ मन्दिर तथा स्वास्थ्याश्रम देखने गए। साम्यवादी शासन में सुन्दर स्थानों पर स्वास्थ्याश्रम बनाए जा रहे हैं।

१३-६-५५

आज प्रातः दस बजे गाड़ी में बैठे।

१४-६-५५

२६ घण्टे की यात्रा के पश्चात् दोपहर बारह बजे सी-आन् [illegible] आए। लान्-चाओ के धूलि और मिट्टी के पहाड़ों के पश्चात् सी-आन् की हरी भरी भूमि देख कर




कुम्-बुम् के दिवगत आचार्यों के सुरक्षित शरीर
Mummies of the Incarnate Lamas of Kumbum preserved in a hall of this vast monastic complex.



शि-आन् में ता-यन्-था नामक सप्तभूमिक श्वेन्-च्वाङ् स्तूप। चीन-सम्राट् ने धर्माचार्य श्वेन्-च्वाङ् की कामना-पूर्ति के लिए १०८ हाथ ऊंचा स्तूप बनवाया। इसका उद्देश्य भारतीय सूत्रों और मूर्तियों को अग्नि और लूट से सुरक्षित रखना था। यह स्तूप भारतीय शैली का था और प्रत्येक भाग के मध्य मे आचार्यों के शरीरावशेष रखने के लिए स्थान था। इसका नाम ता-यन्-था अर्थात् 'वनहंस महामन्दिर' है। यह नाम मगध की शक्रेन्द्र गुहा के पूर्ववर्ती मन्दिर से लिया गया था।

**The reconstructed Ta-yen t'a 'Great Wild Goose Pagoda' or the 108 cubit high stūpa which was erected by the Chinese Emperor to house the sūtras and images brought by the famous pilgrim Hsuan-chuang from India. It was modelled as well as named after the Wild Goose Pagoda, east of the Śakrendra Grotto in Magadha. It is popularly known as the 'Hsuan-chuang Stūpa'.**

आंखों में ठण्डक पहुंची। शी-आन् में सूर्य चण्डता से तप रहा था। पसीना छूटने लगा। ऐसा प्रतीत हुआ कि नागपुर के ग्रीष्म में पहुंच गए। तापमान अधिक न था। केवल ३७ शतिक (centigrade) था। किन्तु मानसिक और शारीरिक प्रतिक्रिया सर्वथा नागपुर के ग्रीष्म के समान थी।

जिस विश्रान्तिगृह में हमको ठहराया गया यह शी-आन् का सबसे बड़ा विश्रान्ति-गृह है। अभी आधा बन पाया है। तुन्-ह्वाङ के चित्रों से पूर्ण है। शी-आन् को शिङ-आन् भी कहते हैं। इसका प्राचीन उच्चारण छाङ-आन् था। यह शेन्-सी प्रान्त की राजधानी है।

शी-आन् के कुछ प्रसिद्ध दर्शनीय स्थानों का आज भ्रमण किया।

**दुन्दुभि-भवन**— यह १४३७ विक्रम में बना था। तीन वर्ष हुए इसका पुनरुद्धार किया गया। पुनरुद्धार के समय भवन के अन्दर भित्तियों और छतों मे सर्वथा नए चित्र बना दिए गए हैं। उदाहरण के रूप में, छतों मे शान्ति के दूत कपोत उड़ रहे हैं। यहां वहां तुन्-ह्वाङ के बेलबूटे बने हैं। पहली भूमि पर अद्भुतागार है। विक्रम से १००, १५० वर्ष पूर्व की डेढ़ दो हाथ लम्बी ईंटें रखी हुई हैं। ये अन्दर से खोखली हैं। ऊपर उभरे हुए नाग और कश्यप बने हुए हैं। दूसरी भूमि पर सुन्दर उपस्करों का सग्रह है।

**घण्टा-भवन**— इसका निर्माण भी मिङ वंश मे हुआ था। पिछले वर्ष इस पर पुनः रंग किया गया। क्वो-मिन्-ताङ के समय सेनाओ ने इसका उपयोग किया था।

**ध्स-अन् स्स**— यह विहार आधुनिक शी-आन् नगर से दक्षिण की ओर आठ ली की दूरी पर स्थित है। ७०५ विक्रम में सम्राट् काओ-त्सुङ ने अपनी माता की स्मृति मे इसका निर्माण किया था। इस विहार मे दस बारह भवन-समूह थे। इनमें सब वैभव की सामग्री उपस्थित थी। भवनों की समाप्ति पर सम्राट् के आदेश से ३०० भिक्षुओं को दीक्षा दी गई और ५० विद्वान् आचार्य विशेष रूप से विहार में निवास करने के लिए आमन्त्रित किए गए।

प्रसिद्ध यात्री श्वेन्-च्वाङ के अधीन अनुवाद का कार्य आरम्भ किया गया और तब से ध्स-अन् स्स चीन के इतिहास मे अमर हो गया।

विहार की भूमि में श्वेन्-च्वाङ ने भारतीय आकार का विशाल मन्दिर बनवाया और इसमें भारत से लाए हुए संस्कृत ग्रन्थों को सुरक्षित रखा। वे स्वयं भी यहां दस वर्ष तक निवास करते रहे। यद्यपि पीछे जाकर श्वेन्-च्वाङ शी-मिङ स्स विहार में तथा कुछ और दिनों के पीछे यू-ह्वा प्रासाद में चले गए, तब भी वे सदा ध्स-अन् स्स को स्मरण करते रहे। चीनी इतिहास में श्वेन्-च्वाङ की "ध्स-अन् स्स के महान् त्रिपिटक-धर्माचार्य" की उपाधि सुविख्यात है।

ता-यन्-था [illegible] — आज यह मन्दिर सात भूमि का है किन्तु आरम्भ में केवल पांच भूमि था। स्स-अन् स्स के इतिहास भाग ७ के अनुसार श्वेन्-च्वाङ की कामना थी कि १८० हाथ ऊंचा पत्थर का मन्दिर बनाया जाए जिसमें वे अपने साथ लाए हुए भारतीय सूत्रों और मूर्तियों को अग्नि और लूट से सुरक्षित रख सकें। जब यह बात सम्राट् तक पहुंची तो उन्होंने अपने सभ्य ली-ई-फू [illegible] को श्वेन्-च्वाङ के पास भेजा और कहा कि पत्थर का मन्दिर बनाना अतिमहद् और कष्टसाध्य है। ईंट से भी काम चल जाएगा। धर्माचार्य को चिन्ता और कष्ट से बचाने के लिए सम्राट् ने मन्दिर के लिए स्वर्गारूढ सभ्यों की वेषभूषा दान में दी। इस प्रकार से जो मन्दिर निर्माण किया गया वह १०८ हाथ ऊंचा था। यह मन्दिर सर्वथा भारतीय प्रकार का था। प्रत्येक भूमि में, मध्य भाग में, से-ली [illegible] अर्थात् सन्तों के शरीरावशेष रखने का स्थान था। से-ली की संख्या दस सहस्र से अधिक कही जाती है। से-ली का अर्थ शरीर-दाह के पश्चात् बचे हुए अस्थि-खण्ड, केश, दन्त, नख आदि है।

उपरितम भूमि में पत्थर का बना हुआ वेश्म था और दक्षिण भित्ति के साथ सम्राडादेश से लिखे और उत्कीर्ण हुए लेखों की दो ऊर्ध्वस्थायी शिलाएं थीं।

जिस समय मन्दिर बन रहा था उस समय प्रतिदिन प्रातःकाल श्वेन्-च्वाङ स्वयं सामान्य श्रमिक के सदृश गारा और ईंटें ढोकर ले आया करते थे। वे स्वयं कुछ समय तक पत्थरों पर चित्र बनाते और श्रमिकों का साथ देते और तत्पश्चात् अपने अनुवाद-कार्य में रत होते। मन्दिर के पूरा होने में दो वर्ष लगे।

ता-यन्-था का प्रथम जीर्णोद्धार पञ्चवंश के काल में ९८८ से ९९० विक्रम तक हुआ। सुङ वंश के राज्य में शी-निङ युग में आग लगी। मिङ वंश के थ्येन्-शुन् [illegible] युग तथा छिङ वंश के काङ-सी [illegible] युग में मुख्य जीर्णोद्धार हुए।

ता-यन्-था का अर्थ है "वन्य हंस का महामन्दिर"। यह नाम मगध की शक्रेन्द्र-गुहा के पूर्ववर्ती मन्दिर से लिया गया था।

संस्कृत ग्रन्थों को सुरक्षित रखने के लिए बनाए गए स्तूप में आज एक भी संस्कृत ग्रन्थ नहीं। ये ग्रन्थ स्तूप के किस भाग में रखे गए थे यह भी लोग भूल चुके हैं।

श्वेन्-च्वाङ के दो शिष्य कुछ सूत्र ले गए किन्तु कहां ले गए सो पता नहीं।

वहां आधुनिक चीनी शासन ने लिख कर विज्ञापन लगाया हुआ है कि यह सूत्र-रक्षा-मन्दिर भारत और चीन के सम्बन्धों का प्रतीक है। साथ में श्वेन्-च्वाङ द्वारा अनूदित ग्रन्थों की सूची दी है। इस मन्दिर का उद्धार भी शासन ने इसी वर्ष किया है। प्रान्तीय शासन की प्रार्थना पर केन्द्रीय शासन ने इसके जीर्णोद्धार का आदेश दिया था। मन्दिर का जीर्णोद्धार द्वार के समीप दिए हुए चित्र के अनुसार किया गया है। मन्दिर की सातवीं भूमि पर छः मूर्तियां हैं। बीच में भैषज्यगुरु [illegible], बाईं ओर समन्तभद्र, और दाईं



ता-यन्-था नामक श्वेन्-च्वाङ् के सप्तभूमिक स्तूप की उपरितम भूमि
मे मूर्तियो के साथ आचार्य रघुवीर। मध्य में भैषज्यगुरु, बाईं ओर
समन्तभद्र तथा दाईं ओर मञ्जुश्री है।

Image of Bhaiṣajyaguru with Samantabhadra on the left and Mañjuśri on the right. It is on the topmost, i.e. the seventh storey, of the Ta-yen-t'a.



यह पञ्चदशभूमिक स्तूप 'स्याओ-यन्-था' प्रथित यात्री ई-चिङ् का मन्दिर है। यह स्तूप ता-च्येन्-फू स्स विहार के प्रागण मे है जहा ई-चिङ् की अध्यक्षता में अनुवाद कार्य होता रहा।

The fifteen-storied pagoda Hsiao-yen-t'a which was erected in 707-709 A. D. in the premises of the Ta-chien-fu ssū Monastery, where the translations of Sanskrit texts were carried out under the supervision of I-tsing. It is also known as the Hsiao-yen-t'a 'Small Wild Goose Pagoda' in contradistinction to Ta-yen-t'a 'Great Wild Goose Pagoda' dedicated to Hsūan-chuang. Colloquially it is referred to as the 'I-tsing Stūpa'.

ओर मञ्जुश्री [illegible] ।

जीर्णोद्धार पर लगभग ७०,००० युआन् व्यय हुआ कहा जाता है । युद्ध के दिनों में यहां और अधिकांश मन्दिरों में सेनाएं निवास करती रही हैं । कई स्थानों पर सैनिकों ने बहुत अधिक नाश किया है । तुन्-ह्वाङ गुफाओं में भी सेनाएं रह चुकी हैं ।

**ता-च्येन्-फ़ू स्स** 大荐福寺 और **श्याओ-यन्-था** 小雁塔—शी-आन् नगर के याङ-निङ द्वार [illegible] से तीन ली की दूरी पर च्येन्-फ़ू विहार है । इसकी नींव सम्राट् काओ-त्सुङ की मृत्यु के पूरे सौ वर्ष पश्चात् ७४१ विक्रम में पड़ी थी । २२ वर्ष के पश्चात् प्रसिद्ध यात्री ई-चिङ 义净 की अध्यक्षता में यहां अनुवाद-कार्य आरम्भ किया गया और एक राजसभ्य ने यहां पञ्चदश-भूमिक मन्दिर बनाया । ता-यन्-था 大雁塔 की तुलना में इसको श्याओ-यन्-था कहा जाता है । ता 大 का अर्थ बड़ा और श्याओ 小 का अर्थ छोटा । नीचे से ऊपर तक इस मन्दिर में दराड़ पड़ा हुआ है । इसके ऊपर चढ़ना निषिद्ध है । १३ भूमिओं में से ऊपर की दो भूमियां गिर चुकी हैं । शी-आन् के अधिकारी इसका उद्धार करने की चिन्ता में हैं । सम्भवत: एक दो वर्ष में उद्धार कार्य आरम्भ होगा किन्तु यदि न हुआ तो शीघ्र ही यह मन्दिर ऊपर से नीचे तक शीर्ण और छिन्न भिन्न हो जाएगा । यहां पर छिङ का शिलालेख है जिसमें स्तूप का इतिहास है ।

**शी-आन् विश्वविद्यालय**— यह विद्यालय १८ वर्ष पूर्व बना । यहां १५०० विद्यार्थी है जिनमें से ३७५ लड़कियां हैं । श्री व्वे ने गर्व के साथ कहा कि हमारे यहां श्रमिक और किसान कुलों से आए हुए २०० विद्यार्थी हैं । अध्यापक संख्या २७० है । उनमें से ३५ स्त्रियां हैं ।

विश्वविद्यालय में दस विभाग हैं । हमारे पाठकों को यह जान कर आश्चर्य होगा कि राजनीति का कोई विभाग नहीं । राजनीति समस्त विद्यार्थियों के लिए अनिवार्य है । प्रथम वर्ष में प्रत्येक विद्यार्थी सप्ताह में चार घण्टे राजनीति की शिक्षा प्राप्त करता है ।

हमको बतलाया गया कि प्रयोगशालाएं १८ लाख रुपए के व्यय से बनाई गई हैं । अधिकांश यन्त्र शाङ-हाइ में बने हैं । केवल कुछ थोड़े से साम्यवादी भ्रातृदेशों से मंगाए गए हैं ।

श्री व्वे वैज्ञानिक हैं । विश्वविद्यालय के अध्यक्ष हैं । पैरिस में छ: वर्ष शिक्षा प्राप्त की है । पैरिस में इन्होंने भारतीय वैज्ञानिक रमण के भाषण सुने थे । उनके संक्षेप अभी तक इनके पास हैं । भारतीय वैज्ञानिक श्री मेघनाद साहा को भी जानते हैं ।

पुस्तकालय में २ लाख ७० सहस्र ग्रन्थ हैं । पुस्तकालय देख कर तो यह विश्वास नहीं होता कि यहां इतने ग्रन्थ होंगे किन्तु इनका कथन भी असत्य नहीं होना चाहिए । सम्भवत: गणना करने की पद्धति भिन्न है । छोटी छोटी पुस्तकों की, विशेष कर साम्यवादी पुस्तिकाओं की, अनेक प्रतियां हैं । फिर भी २ लाख ७० सहस्र संख्या बड़ी है । इस

सम्बन्ध में अधिक सन्देह प्रकट करना और बारंबार प्रश्न पूछना अशिष्ट होता ।

विश्वविद्यालय मे रूसी भाषा का विशेष स्थान है। प्रत्येक विद्यार्थी को दो वर्ष तक इसका अध्ययन करना पड़ता है।

प्राध्यापकों में से दस अध्यापक विदेशों में पढ़े हुए हैं। कुछ और भी आंगल, जर्मन अथवा फ्रांसीसी जानते है। कुछ अध्यापक जापानी पुस्तकों से विषय पढ़ाते है। किन्तु विद्यार्थियों को जापानी पढ़ने की सुविधा नहीं।

रूसी पुस्तकों का उपयोग अध्यापक तथा विद्यार्थी सभी करते है। १९५२ तथा १९५३ में सब अध्यापकों ने रूसी भाषा पढ़ी। इनका कहना है कि रूसी पुस्तकों में विषय का प्रतिपादन और व्याख्या अधिक अच्छी होती है।

पुस्तकालय में मञ्जु के भी कुछ ग्रन्थ है। तुन्-ह्वाङ की छः वलिताएं देख कर हमको आश्चर्य हुआ। केवल हमको ही वलिताएं न मिल सकी। इसका हमको खेद है।

यहां त्रिपिटक भी है। साम्यवादी शासन से पूर्व यहा भोट आदि बौद्ध साहित्य का अध्ययन होता था पर अब बन्द है। यहां के पुस्तकाध्यक्ष ने बतलाया कि तुन्-ह्वाङ के चौथी शताब्दी की तिथि वाले ग्रन्थ जापान मे प्रकाशित हुए है।

भारतीय भाषा में प्रकाशित एक भी ग्रन्थ इस पुस्तकालय में नही है।

विद्यार्थियो को भोजन और शिक्षा निःशुल्क मिलते हैं। श्रमिको को, परिवार की सहायता के लिए, पृथक् धन मिलता है।

चलने से पूर्व एक सज्जन बुद्ध की त्रिभग मूर्ति लाए। यह मिट्टी की मुद्रा पर बनी है। यह सातवी शताब्दी की है। इसके पीछे लिखा है कि यह मूर्ति भारत से आई। बुद्ध भूमिस्पर्श मुद्रा में हैं। भारतीय मूर्तियों का चीन में विशेष आदर था।

**कू-च्वो-सिङ-च्याओ स्स—** सवा घण्टा वाहित्र में चल कर इस पर्वतस्थ मन्दिर में आए। मार्ग में सैनिक शिक्षणालय भी देखा। यहां श्वेन्-च्याङ की पांच भूमि ऊंची समाधि है। समीप ही दोनों ओर दो पट्टशिष्यो की त्रिभूमि समाधियां हैं। १९३१ में इनका जीर्णोद्धार किया गया। श्वेन्-च्याङ की मिट्टी की मूर्ति बहुत पुरानी नहीं।

श्वेन्-च्याङ के समाधि-लेख की छाप लेने के लिए हमारे साथ बीस वर्ष का अनुभवी व्यक्ति आया था। उसने छाप हमारे सामने ली। पहले शिलालेख को कूर्च से धोया और कपड़े से पोंछा। तत्पश्चात् एक दिन पूर्व भिगाए हुए पतंग जैसे पतले पत्र को धीरे धीरे सावधानी से खोल कर शिलालेख पर पोले पोले कूर्च से लगाया। फिर पानी से छींटे दिए। छींटे देने के लिए भी कूर्च का प्रयोग किया। धीरे धीरे कठोर बालों वाले दूसरे कूर्च से पत्र को थपका। एक दो स्थान पर पत्र फट गया। ऊपर से दूसरा पत्र-खण्ड लगा दिया। लकड़ी के फलक पर काली मसी लगाई और फिर चावल के तुषों से भरे हुए कौशेय के ठप्पे से मसी-फलक को थपथपाया। तत्पश्चात् वह मसी



श्वेन्-च्वाङ् समाधि के समीप का विहंगम दृश्य

A bird's-eyeview of the Hsüan-chuang t'a or Pagoda enshrining the mortal relics of the pilgrim.



फू-क्वो-शिङ् च्याओ स्स में श्वेन्-च्वाङ् की पञ्चभूमिक समाधि ।

**A close-up of the Hsuan-chuang T'a where the mortal remains of Hsuan-chuang were buried in 669 A. D. by Imperial Order, and a temple erected. The temple was named as Hsing-chiao -ssu by Emperor Su-tsung as a homage to the pilgrim (*hsing* 'establisher of the' *Chiao* 'Doctrine').**

पत्र पर थपथपाई गई। एक एक अक्षर पत्र पर स्पष्ट दिखाई देने लगा।

यही कार्य भारतवर्ष में भी होता है, किन्तु चीनी स्वच्छता दर्शनीय है और अनुकरणीय भी।

शिलालेखों की छापें लेना प्राचीन कला है। तुन्-ह्वाङ में एक सहस्र वर्ष प्राचीन छापें मिली हैं। साम्यवादी शासन से पूर्व छाप लेने वाले प्रत्येक बड़े नगर में मिल जाया करते थे। अब ये लोग दूसरे कामों में लग गए हैं। प्राचीन छापों का प्रयोग केवल ऐतिहासिक अनुसन्धान के लिए ही नहीं किन्तु विद्यार्थी तथा विद्वान् अपने हस्तलेख को सुधारने के लिए सुलेख-निदर्शन के रूप में भी करते थे।

श्वेन्-च्वाङ की समाधि के साथ पुस्तकालय है। यहां शून्यवाद के प्रसिद्ध प्रवक्ता भिक्षु रहते हैं। इन्होंने सर्वप्रथम तुन्-ह्वाङ के दो वलिता-सूत्र दिखाए और तत्पश्चात् चावलों में रखा हुआ श्वेन्-च्वाङ का मोती सदृश अस्थि-अवशेष दिखाया।

बाहर निकलने पर लू चल रही थी।

कनेर और मोतिए के रमणीय पुष्प सर्वत्र शोभायमान थे।

तू-शू-क्वान्– यह शान्-सी प्रान्त का पुस्तकालय है। पुस्तकाध्यक्ष ने बौद्ध त्रिपिटक के विषय में कहा– यह हमारी प्राचीन बहुमूल्य निधि है।

इनके यहां भी तुन्-ह्वाङ की तीन वलिताएं हैं। एक सम्पूर्ण है। दो अन्य खण्डित हैं।

चीन में हस्तलिखित ग्रन्थ बहुत थोड़े हैं। दसवीं शताब्दी से ग्रन्थ-मुद्रण की प्रथा सामान्य बन गई और विरले ही ग्रन्थ ऐसे छूटे होंगे जो मुद्रित न हुए हों। थाङ वंश के कुछ हस्तलिखित ग्रन्थ इस पुस्तकालय में हैं।

पुस्तकाध्यक्ष के अनुसार यहां त्रिपिटक के छः संस्करण हैं। उनमें से ची-सा सम्पूर्ण है। इसके ७००० से अधिक खण्ड हैं। एक भिक्षुणी ने काष्ठ-फलक खोदने आरम्भ किए थे। अन्य भिक्षुओं ने उसकी सहायता की। १३८ वर्ष में समस्त मुद्रण-काष्ठफलक पूरे हुए। अन्तिम भाग में काष्ठ-मुद्रणफलक खोदने वालों की सूची दी हुई है।

भाचित्रण द्वारा १९३५ में इसका प्रकाशन किया गया।

यहां दो भिन्न संस्करण हैं। एक के अक्षर बहुत मोटे और सुन्दर हैं। उसके लगभग दो सहस्र खण्ड हैं।

ची-श्या का भी एक खण्ड यहां विद्यमान है। आजकल बौद्ध ग्रन्थों पर कोई अनुसन्धान नहीं हो रहा है। केवल पुस्तकें सुरक्षित हैं।

ची-सा संस्करण चार सुन्दर नाग-चित्रित निधानों में रखा हुआ है। इनमें से हमने दो का रंगीन आलेखन किया है। पुस्तकालय में ५०० वर्ष पुरानी एक बुद्ध-मूर्ति भी है। समस्त पुस्तकों की संख्या १ लाख १० सहस्र कही जाती है।

अद्भुतागार— छठी सातवीं शताब्दी की बड़े बुद्धों की छः मूर्तियां हैं। इनमें भारतीय प्रभाव स्पष्ट है।

माइ-ची-शान् गुहाओं की मूर्तियों के प्रतिरूप इस अद्भुतागार में रखे हुए हैं। यहां की मूर्तियों में गान्धार का प्रभाव है।

चीन में तीन सहस्र वर्षों से लगातार कांस्य-पात्रों का प्रयोग मिलता है।

इस अद्भुतागार की विशेषता शिलालेख-संग्रह है। इनकी संख्या चार सहस्र से अधिक है। ये शिलाएं प्राचीन काल में पुस्तकें छापने के काम आती थीं। इनमें से अधिकांश शिलाएं पहले अन्य मन्दिर में थीं। उस मन्दिर के टूट जाने पर इनको यहां लाकर रखा गया।

क्वाङ्-रन् स्स— दलाइ और पञ्छेन्-लामा यहां आ चुके हैं। शी-आन् में यही एक लामा मन्दिर है। तीन वर्ष हुए, २००० युआन् लगा कर शासन ने इस मन्दिर का पुनरुद्धार किया। मन्दिर में एक कोष्ठ आधुनिक साम्यवादी साहित्य के लिए है। यहां आधुनिक पत्र पत्रिकाएं आती हैं। लामा तथा जनता दोनों ही इनको पढ़ते हैं।

छिङ वंश में प्रकाशित भोट कञ्जूर के १०० भाग है। इस मन्दिर का नाम काङ-शी राजा ने स्वयं लिखा था। शिल्पकार ने उसको पत्थर पर खोदा। थाङ वंश की चन्दनमय बुद्ध मूर्ति है। कांस्य की बुद्ध-मूर्ति भारतवर्ष से आई है किन्तु आने की तिथि का पता नहीं। शंख भी भारतवर्ष से आए हैं। धूपपात्र सीसे के बने हैं।

मन्दिर के सामने छोटा सा अक्षय-दीप-गृह है। कुण्ड में २०, २५ सेर तेल भरा है। बीच में बत्ती जल रही है। ढाई सौ वर्ष से ज्योति सतत चली आ रही है।

आंगन में वृक्षों की टहनियों को काट छांट कर पञ्चभूमि स्तूप का रूप दिया गया है।

साम्यवादी शासन से पूर्व मन्दिरों के पास पर्याप्त घर और खेत हुआ करते थे। साम्यवादी शासन ने भूमि का बंटवारा किया। इसमें मन्दिरों की बहुत सी भूमि चली गई। इस मन्दिर के पास अब ४०४ माओ भूमि बची है। उपज का चौथाई भाग मन्दिर को मिलता है और तीन चौथाई भाग किसानों को। पिछले वर्ष मन्दिर को १६ सहस्र कट्टी गेहूं मिला। इसमें से दो सहस्र कट्टी कर के रूप में शासन को दिया गया। शेष से मन्दिर का निर्वाह चलाया गया (छः माओ का एक एकड़, तथा दो कट्टी का एक सेर होता है)।

ह्वेन्-च्वाङ भारतवर्ष की लम्बी यात्रा के पश्चात् चन्-क्वान् [illegible] के १९वें वर्ष अर्थात् ७०२ विक्रम में चीन लौटे। उस समय चीन की राजधानी शी-आन् थी। आते ही वह हुङ-फू स्स [illegible] नामक विहार में ठहरे। जब तीन वर्ष के पश्चात् योगाचारभूमिशास्त्र [illegible] के चीनी अनुवाद के सौ खण्ड पूरे हो चुके तब सम्राट् ताङ्-त्सुङ [illegible] ने स्वयं इसकी भूमिका लिखी जिसमें ७८१ अक्षर हैं। स्वयं



ह्वेन्-च्वाङ् के समाधि-लेख की छाप लेते हुए। यह समाधि-लेख शिङ्-च्याओ स्स (धर्मोद्धार विहार) मे है।

**A rubbing expert takes an estampage of the epitaph inscription of Hsüan-chuang at the Hsing-chiao ssù temple, while Prof. Raghu Vira studies the ancient art of estampaging. A thousand-year old estampages have been found at Tun-huang.**



चीन-सम्राट् के भतीजे एवं ह्वेन्-च्वाङ् के शिष्य किव-चि

ही सुन्दर और स्वच्छ प्रति बनाई और राष्ट्र के मन्दिरों, सभ्यों और अधिकारियों को सुना कर ह्वेन्-च्वाङ के हाथ में सौंप दी। इस समय काओ-त्सुङ राजकुमार था। उसने इस भूमिका के वर्णन रूप में उपभूमिका लिखी।

हुङ-फू-स्स के अधिपति भिक्षु ह्वेन्-तिङ [illegible] तथा राजधानी के अन्य भिक्षुओं ने दोनों भूमिकाओं को शिलान्यस्त करने की अनुमति मांगी। यह अनुमति दे दी गई।

जब त्स-अन् स्स का निर्माण हुआ तब ह्वेन्-च्वाङ ने इन भूमिकाओं को शिलाओं पर खुदवाया और मन्दिर की उपरितम भूमि में रखवाया। सम्राट् और राजकुमार की भूमिकाओं से चीन के विद्वानों में बुद्ध-धर्म की प्रगति बहुत बढ़ गई।

सम्राट् की भूमिका की शिला कृष्ण राजाश्म की बनी है। यह वर्गाकार पीठ पर खड़ी है। इसके ऊपरी भाग पर बुद्ध शाक्यमुनि की मूर्ति है जिसके आसपास दो अर्हत्, दो बोधिसत्त्व और दो द्वारपाल हैं। नीचे के भाग में तीन अप्सराएं हैं। दाएं बाएं प्रान्त फूलों से सुशोभित हैं। शिला का नाग-मण्डित शिखर-भाग, थाङ कला का उत्कर्ष है। शिला के नीचे एक और पत्थर है जिस पर सामने की ओर उड़ती हुई अप्सराएं पुष्प स्तूप को उपहार के रूप भेंट कर रही हैं। मन्दिर को नागों ने पकड़ा हुआ है। दो सिंह और द्वारपाल भी उत्कीर्ण हैं।

एक और भी शिला है जिस पर दोनों भूमिकाएं खुदी हैं। यह शिला पेइ-लिन् [illegible] में सुरक्षित है। भूमिकाओं के अतिरिक्त इस शिला पर प्रज्ञा-पारमिता-हृदय-सूत्र [illegible] भी खुदा हुआ है।

मिङ-लुङ भवन [illegible] में एक तीसरी शिला विद्यमान है जिस पर दोनों भूमिकाएं खुदी हैं।

शिङ-च्याओ स्स [illegible] — यहां ईंटों के तीन स्तूप हैं। एक ह्वेन्-च्वाङ का, दूसरा ची-कुइ [illegible] का, तीसरा ह्वेन्-त्स [illegible] का। इनमें तीनों की समाधियां हैं। इनमें से दो त्रिभूमि स्तूप हैं और ११ हाथ ऊंचे हैं। पर ह्वेन्-च्वाङ का स्तूप पञ्चभूमिक और ४० हाथ ऊंचा है। तीनों में शिलालेख हैं।

जिस समय ह्वेन्-च्वाङ ७२१ विक्रम में परलोक सिधारे तब छान् नदी [illegible] के पूर्व में उनको दबाया गया। पांच वर्ष के पश्चात् सम्राट् के आदेश से यह मन्दिर बनाया गया और यहां उनके अवशेष लाए गए।

ची-कुइ संस्कृत के महापण्डित थे और ह्वेन्-च्वाङ के मुख्य अनुवाद-सहायकों में थे। वे योगाचार दर्शन में निष्णात थे और इन्होंने इसी विषय पर सौ शास्त्रों की सुप्रसिद्ध टीका लिखी है। ७३९ विक्रम में त्स-अन् स्स के अनुवाद-भवन में इनका देहान्त हुआ। ८८९ विक्रम में इनके एक अनुयायी ने इनके अस्थिशेषों को निकलवाया और भारतीय पद्धति के अनुसार दाह-संस्कार किया।

शिलालेख के अनुसार ह्येन्-त्स कोरिया के महाराज के पौत्र थे। ह्वेन्-च्वाङ के भारत से लौट कर आए तब ये उनके भक्तिमान् शिष्य बन गए और जो ग्रन्थ ह्वेन्-च्वाङ भारत से लाए थे उनके चीनी अनुवाद करने में अपना जीवन बिता दिया।

ह्येन्-त्स ने भारतीय पण्डित दिवाकर के साथ भी अनुवाद का काम किया था। ७५२ विक्रम में ८४ वर्ष की आयु में इनका देहान्त हुआ। इनके शरीर का दाह-संस्कार किया गया और शरीर-भस्म कई स्थानों पर बांटी गई।

आधुनिक मन्दिर सुङ वंश में ११७२ विक्रम में बनाया गया।

ता-शिङ-शान् स्स [illegible] — इस विहार की स्थापना चिन् वंश [illegible] के महाराज वु [illegible] के दिनों में हुई थी। इस विहार का नाम समय समय पर परिवर्तन होता रहा। आधुनिक नाम स्वी वंश [illegible] में पड़ा। जब नरेन्द्रयशस् और ज्ञानगुप्त भारत से आए और इस विहार को अपना निवास और कार्य-स्थान बनाया तब यह विहार बौद्ध विद्या का केन्द्र बन गया। थाङ वंश में अमोघवज्र, जिनके नाम का चीनी अनुवाद पु-कुङ [illegible] है, उनका भी यह निवासस्थान रहा है। अमोघवज्र का नाम चीनी साहित्य और इतिहास में अमर है। इनकी मृत्यु के पश्चात् इनका समाधि-मन्दिर स्थापित किया गया। स्थापना की तिथि ता-ली [illegible] का दशम वर्ष अर्थात् ८३१ विक्रम है। छः वर्ष के पश्चात् अमोघवज्र के शिलालेख की स्थापना हुई। इस शिलालेख के अनुसार अमोघवज्र पश्चिम भारत से आए थे और उन्होंने थाङ वंश के तीन सम्राटों का अभिषेक किया था। राजसभा में इनका बड़ा सम्मान था। मृत्यु से पूर्व सम्राट् ताइ-त्सुङ [illegible] ने इनको विशेष सम्मानोपाधि दी थी। मृत्यु पर सम्राट् ने तीन दिन तक शोक मनाया था। इनके शे-ली अर्थात् शरीर के अवशेषों को सुरक्षित रखने के लिए समाधि बनाई गई। यद्यपि शिला पर इनकी मृत्यु की तिथि मिट गई है तथापि जापानी शिगोन्-सम्प्रदाय के प्रवर्तक कूकाइ [illegible] के ग्रन्थ से हमको सूचना मिलती है कि इनकी मृत्यु ता-ली के नवम वर्ष अर्थात् ८३१ विक्रम में हुई थी।

ग्वाङ-जेन् स्स [illegible] — यह शी-आन् नगर की परिधि में ही है। यहां थाङ काल के दो धारणी-स्तम्भ हैं। इनमें से एक पर उष्णीषविजय-धारणी [illegible] है जो ९२१ विक्रम में खोदी गई। इनके अतिरिक्त एक महत्वपूर्ण शिलालेख ११७१ विक्रम का है। शिला पर मकर, दो नागिन और पुष्पालंकार कला शैली के बने हुए हैं। चीनी सम्राट् कांग्-त्सुङ तथा धर्माचार्य [illegible] के मिलने का चित्र है। एक चित्र के नीचे लेख है: धर्माचार्य [illegible] का सम्राट् [illegible] से मिलना इतिहास की बड़ी घटनाओं में से है। बुद्ध की करुणा और कृपा के प्रति आभार रूप में अशोक [illegible] एक [illegible] की स्थापना की जाए, ऐसी प्रार्थना धर्माचार्य ने सम्राट् से की। एक [illegible] के [illegible] और [illegible] का चित्र है।



य्वेन्-त्स कोरिया के महाराज के पौत्र थे। ये श्वेन्-च्वाङ् के अनन्य भक्त शिष्य थे। इन्होंने श्वेन्-च्वाङ् द्वारा लाए भारतीय ग्रन्थों के चीनी अनुवाद करने में अपना सारा जीवन लगा दिया। भारतीय पण्डित दिवाकर के साथ भी इन्होंने अनुवाद किया। शिङ्-च्याओ स्स में श्वेन्-च्वाङ् के पञ्चभूमिक स्तूप के साथ इनका भी त्रिभूमिक स्तूप है।

**Yüan-ts'ê, the outstanding disciple of Hsüan-chuang who took a leading part in the translation of Sanskrit texts brought back from India by his pilgrim Master. His memorial pagoda stands alongwith that of his guru Hsüan-chuang and his co-disciple Chi-kung in the precincts of the Hsing-chiao ssu temple, the three forming a triad.**



वो-लुङ् स्स विहार में उत्कीर्ण बुद्ध-पाद। श्वेन्-च्वाङ् द्वारा पाटलिपुत्र से लाई बुद्ध-चरणों की प्रतिकृति को सम्राट् ताइ-त्सुङ् ने शिला पर उत्कीर्ण कराया—ऐसी परम्परा-श्रुति है।

**The stele in the Wo-lung ssu temple with Buddha's footprints. It was engraved in the 20th year of Hung-wu (1387 A. D.) of the Ming dynasty. These prints were copied in several places in China. According to tradition, these prints were copied by Hsüan-chuang from the original at Pātaliputra in Magadha. When the Pilgrim presented them to Emperor Tai-tsung, he had them engraved on stone.**

अवतंसक-सूत्र की एक गाथा के सात चीनी अक्षर शीर्षक के रूप में दिए गए हैं। अवतंसक-सूत्र में जो विश्व की कल्पना दी गई है उसका चित्रण इस शिला पर किया गया है। इसके अनुसार विश्व का आधार वायुमण्डल है जिसके ऊपर ११ मण्डल हैं। इसके ऊपर परिमल का विशाल सागर जिसमें एक महाकाय कमल तैर रहा है। इस कमल पर भवसागर ठहरा हुआ है। इसके चारों ओर पुष्पालंकार बने हैं। कमल-स्थान वज्रमण्डल पर्वतों से घिरा है। परिमल की नदियां दश दिशाओं में बह रही हैं। बुद्ध-क्षेत्रों के प्रतिनिधि छोटे छोटे बीस और कमल हैं। दस रत्ननिधि हैं। इनके समीप पुष्पवृक्ष है। बड़े कमल से छोटे छोटे कमलों का विकास हुआ है। इन छोटे कमलों पर बीस तल का स्थान है। प्रत्येक तल भिन्न रूप और एक बुद्धाधिष्ठित है। १३वां तल सहलोक है। यहां वैरोचन बुद्ध [illegible] विराजमान है। जैसे जैसे हम ऊपर के तल पर जाते हैं वैसे वैसे तल की परिधि बढ़ती जाती है।

वो-लुङ स्स [illegible] – यह विहार भी शी-आन् नगर के अन्दर ही वर्तमान है। इस विहार में त्रिपिटक के मुद्रण और वष्टन का वर्णनात्मक ऐतिहासिक शिलालेख है।

इस विहार में एक और शिलालेख है जिस पर बुद्ध के चरण उत्कीर्ण हैं। इसकी छाप जो हम स्वयं लाए हैं सामने पृष्ठ पर पाठक देखेंगे। सम्प्रदाय यह है कि ह्वेन्-च्वाङ मगध देश की राजधानी पाटलिपुत्र से बुद्ध-चरणों की प्रतिकृति लाए थे जो उन्होंने सम्राट् ताइ-त्सुङ को भेंट की थी। उन्होंने इसको पत्थर पर खुदवा लिया था। इन बुद्ध-चरणों की अनुकृति जापान में नारा और कोन्दो आदि स्थानों में मिलती है। नारा के शिलालेख के अनुसार यह बुद्धचरणों की अनुकृति पू-क्वाङ स्स [illegible] से लाई गई थी और ८०९ विक्रम में याकुशि-जी मन्दिर में खोदी गई थी।

पेइ-लिन् अर्थात् शिला-वन। शी-आन् के वन्-म्याओ [illegible] में अनेक ऐतिहासिक शिलालेखों का संग्रह है। कोष्ठ सैंकड़ों उत्कीर्ण शिलाओं से भरे हैं। इसका आरम्भ सुङ वंश में हुआ। ऐतिहासिक लेखों की रक्षा करने के लिए समय समय पर यहां उत्कीर्ण शिलाएं इकट्ठी की गईं। हमने स्वयं ५०० से अधिक देखीं। इनमें प्रसिद्ध कलात्मक लेखकों की लिखित शिलाएं तथा विहारों और बौद्ध आचार्यों के इतिहास सम्मिलित हैं। इनमें से हम दो-चार का उल्लेख करेंगे।

धर्माचार्य चिन् [illegible] की शिला—ह्वेन्-च्वाङ के चीनी अनुवाद की आवृत्ति करने के लिए बारह चोटी के विद्वान् थे। इनमें से ताओ-यिन् [illegible] अग्रणी थे। इनका कार्य था कि अभिव्यक्ति की यथार्थता और अर्थ की शुद्धता में दोष न आने पाए। ताओ-यिन् सात वर्ष की आयु से शास्त्रों का अध्ययन करने लगे थे। ये योगाचार-दर्शन के परम विद्वान् थे।

ध्यान-सम्प्रदाय के आचार्य ता-न 大 [illegible], पू-ची [illegible], आदि अनेक आचार्यों का वर्णन इन शिलालेखों में मिलता है। पू-ची अथवा ई-फु [illegible] के गुरु सन्-यू सम्राट् के राजगुरु थे।

विक्रम की आठवीं और नवीं शताब्दी ध्यान-सम्प्रदाय के उत्कर्ष का युग थी। ध्यान-सम्प्रदाय के प्रभाव से अध्ययन की प्रतिष्ठा कुछ नीचे चली गई थी। धर्माचार्य ता-ता ✱ ✱ ने पुनरपि विद्या की प्रतिष्ठा को उठाया। वे स्वयं योगाचार, विनय और सुखावती के महापण्डित थे। इनका शिलालेख ८९८ विक्रम में प्रतिष्ठापित किया गया।

फन्-च्यो-कुङ ✱ ✱ ✱ – यह शिलालेख ८७९ विक्रम में प्रतिष्ठापित किया गया। फन्-च्यो-कुङ श्रद्धालु बुद्धभक्त सेनापति थे। सम्राट् मू-त्सुङ ✱ ✱ इन पर मुग्ध थे। राष्ट्र और धर्म तथा जनता के लिए निःस्वार्थ भाव से लगे रहते थे।

ह्वा-यन् स्स ✱ ✱ ✱ – यह टूटा फूटा विहार है। यह अवतंसक-सम्प्रदाय के प्रवर्तक तू-शुन् ✱ ✱ की स्मृति है। ६९७ विक्रम में तू-शुन् ने अपने जीवन का कार्य इस लोक में समाप्त किया और परलोक सिधारे।

च्साओ-चाङ स्स ✱ ✱ ✱ –शी-आन् नगर से दक्षिण दिशा में आठ ली की दूरी पर यह विहार स्थित है। कुमारजीव के अनुवाद-कार्य का यह मुख्य स्थान रहा है। कुमारजीव के कार्य के और भी अन्य स्थानों का ऐतिहासिक ग्रन्थों में वर्णन है। इस विहार में ध्यानाचार्य क्वेइ-फ़ङ-त्सुङ-मी का शिलालेख विद्यमान है। क्वेइ-फ़ङ ध्यान और अवतंसक-दर्शन के प्रसिद्ध आचार्य थे। इन्होंने अनेकों ग्रन्थों की रचना की है। इनका देहान्त ८९८ विक्रम में ध्यानावस्था में हुआ था। मृत्यु के पश्चात् इनको समाधि-प्रज्ञा-ध्यानाचार्य की उपाधि तिङ-ह्वी-छान्-श ✱ ✱ ✱ ✱ दी गई।

१६-६-५५ की रात्रि को शी-आन् में चीनी छाया-नाटक देखा। यह छाया-नाटक जावा के छाया-नाटक से बहुत भिन्न है। जावा में अधिकांश रामायण और महाभारत के दृश्यों का अभिनय होता है। डालम् अर्थात् पुतलियों को चलाने वाला व्यक्ति जनता के सामने बैठता है। जनता पुतलियों को देखती है तथा पुतलियों की छाया को भी। जब १७ अगस्त १९५१ को हमने सुभद्राहरण नामक छाया-नाटक जयकर्ता के राष्ट्रपति-भवन में देखा था तब नाटक-भवन के दो भाग किए हुए थे। पुतलियों का रंगमंच भवन के मध्य में था। रंगमंच के एक ओर राष्ट्रपति तथा "क्षत्रियगण" बैठे हुए थे, दूसरी ओर "स्त्री और शूद्र"। क्षत्रिय, स्त्री और शूद्र इन तीनों शब्दों का प्रयोग अभी तक किया जाता है। क्षत्रियगण डालम् और पुतलियों को देखते थे और स्त्री-शूद्र-गण पुतलियों की छाया को देख सकते थे। पुतलियों की छाया श्वेत यवनिका पर पड़ती थी। मुझे तो स्त्री-शूद्रों की ओर से दृश्यमान छाया-नाटक कहीं अधिक सुन्दर लगा।

चीनी छाया-नाटक में पुतलियों को चलाने वाला व्यक्ति दिखाई नहीं पड़ा। पुतलियों की संख्या भी आठ दस से अधिक न थी। नाटक बहुत रोचक था। चलते समय हमको शी-आन् के अधिकारियों ने निदर्शन रूप में तीन पुतलियां भेंट कीं। पुतलियां भैंस के चमड़े की बनी हुई हैं



शी-आन् के अद्भुतागार में छठी-सातवी शताब्दी की खड़े बुद्धों की छः मूर्तियां हैं। इनमें भारतीय प्रभाव स्पष्ट परिलक्षित है।

Six Buddha images at the Hsi-an Museum, belonging to sixth-seventh centuries which bear conspicuous Indian influence.



१२४ विक्रम में चीन-सम्राट् मिङ्-ती के निमन्त्रण पर दो भारतीय धर्माचार्यों, काश्यप मातंग और धर्मरक्ष ने श्वेताश्व विहार मे भारत-धर्म के बीज का रोपण किया। यह प्रथम बौद्ध विहार का प्रवेशद्वार है दोनों पार्श्वों में खड़े हुए श्वेत घोड़े उन अद्भुत क्षणों के स्मारक हैं जब धर्माचार्य श्वेताश्वों पर सूत्रग्रन्थ लाए थे। इसी कारण विहार का नाम पो-मा स्स अर्थात् श्वेताश्व विहार रखा गया।

The main entrance of Po-ma ssu near Loyang, founded in the eleventh year of Yang-ping, i.e. 67 A. D. It is the first Buddhist monastery where two Indian teachers Kaśyapa Mataṅga and Dharmarakṣa brought Sanskrit sūtras on white horses whence the monastery came to be known as the White (*po*) Horse (*ma*) Monastery (*ssu*). Stone images of two horses greet the visitor as he enters the precincts.

चीन में बौद्ध धर्म का विकास और प्रचार स्वी तथा थाङ राजाओं के काल में शिखर पर था। हमारे पास ऐतिहासिक सामग्री के दो महान् स्रोत हैं– चीनी साहित्य और पुरावशेष। चीनी साहित्य में वंशानुवंश, स्थानानुस्थान, इतना ही नहीं, विहारानुविहार विशाल और विस्तृत वर्णन हैं कि किस प्रकार से और किन प्रयोजनों को दृष्टि में रखते हुए किन विहारों का निर्माण हुआ। वहां पर किन किन विद्वानों ने विद्या-सेवा में अपना जीवन बिताया, इत्यादि।

ऐतिहासिक साहित्य में सुकीर्तित स्थान नष्ट हो चुके। इसके विपरीत ऐसे स्थान विद्यमान हैं जिनका पुस्तकों मे विशेष अथवा कोई भी वर्णन नही, पर वे अभी तक अच्छी दशा मे है।

फिर भी ऐसे पुरावशेषों की न्यूनता नही जिनके सम्बन्ध मे ऐतिहासिक सामग्री तथा अवशेष इतनी प्रचुर मात्रा मे विद्यमान हैं कि दोनों का सम्बन्ध जोड़ा जा सके और बौद्ध धर्म के इतिहास की शृंखला संतत और अविच्छिन्न जीवित रूप मे जानी जा सके।

राजवशो का उदय और अस्त होता रहा। नाना प्रकार के परिवर्तन राष्ट्र ने देखे। अनुमान कीजिए कि पूर्व चिन् वंश के ह्वी-य्वेन् के दिनों से लेकर आज तक लू-शान् का तुङ-लिन् विहार विद्यमान है। इसके नाम और स्थान वही हैं। उत्तर वेइ के राज्यकाल मे भारत के महान् आचार्य बोधिधर्म चीन मे आए और सुङ-शान् मे जिस शाओ-लिन् विहार को अपना निवास और कार्यस्थान बनाया वह अब भी उसी भूमि पर खड़ा है।

महत्त्वपूर्ण अवशेष अधिकांश चौथी से बारवी शताब्दी तक के है। चाहे आठ सौ वर्ष व्यतीत हुए हों चाहे १५ सौ, और चाहे सन्त और महात्मा, विद्वान् और आचार्य, सम्प्रदाय-प्रवर्तक तथा शास्त्रों और सूत्रों के अनुवादक विचक्षण पण्डित इस संसार से चल बसे हों, ये स्मारक अभी तक उनके पुण्य कार्य की घोषणा कर रहे हैं। जब हम साक्षात् इन स्थानों पर खड़े होकर इनके वैभवकाल का चिन्तन करते हुए प्राचीन मूलचित्र अपने मन में निर्माण करते हैं तो श्रद्धा भक्ति का आप्लाव उमड़ आता है। बीच की बीती हुई शताब्दियां क्षणभर के लिए मूर्तिमती हो जाती हैं।

हमने जो स्थान और वस्तुएं देखी हैं उनका महत्त्व भारत और चीन के सम्बन्धों के लिए अपरिमित है। भारत का इतिहास इनके बिना अधूरा है।

पुरावशेष, पत्थर, ईंट, मिट्टी, लकड़ी, लोहे, ताम्बे और पीतल के हैं। सर्वप्रथम पहाड़ों में बनाई गुफाएं, शिलाओं पर लिखे हुए सूत्रोद्धरण, दो तीन अंगुल से लेकर सौ हाथ तक की ऊंची विशाल और मनोभिभावी मूर्तियां, प्राचीन सिद्धम् लिपि में लिखे हुए तथा समस्त देश में फैले हुए धारणी-स्तम्भ।

इनके अतिरिक्त ईंट के बने हुए स्तूप, छोटे से छोटे और बड़े से बड़े।

किन्तु कला की दृष्टि से अथवा इतिहास की साक्षिरूपता की दृष्टि से पर्वत-गुहाएं प्रथम श्रेणी में आनी चाहिएं। ४२३ विक्रम से इन गुहाओं का आरम्भ होता है। वंशानुवंश और प्रान्तानुप्रान्त वेषभूषा, वास्तु और चित्रकला, दर्शन और सम्प्रदाय में जो भेद होते गए उनका चित्रण इन गुहाओं में मिलता है। भारत में इन गुहाओं का प्रारम्भ हुआ, चीन में इनका विकास पराकाष्ठा तक पहुंचा। भारत से सम्बद्ध और प्रभावित किसी और देश में इतनी गुहाएं नहीं हैं और न ही उनमें इतनी कलाकृतियां विद्यमान हैं। यदि हम संसार के सभी देशों पर दृष्टिपात करें तब भी चीन की बौद्ध गुहाएं, प्राचीन कला और शिल्प की महत्तम गुहाएं हैं। बौद्ध धर्म ने किस प्रकार साम्राज्य-प्रवर्तकों और सामान्य जनता के जीवन को अनुप्राणित किया था इसका अनुमान इन पुरावशेषों तथा साहित्यानुशीलन दोनों के मिश्रण से ही यथार्थ रूप में हो सकता है।

चीन देश, जिसमें आज उत्तरपूर्व में मञ्जु प्रदेश और मोंगोल राष्ट्र तथा पश्चिम में वीगूर आदि तुर्क जातियों की भूमि, कुस्तन अथवा खोतान् और विशाल भोटभूमि (तिब्बत) सम्मिलित हैं, का एक एक प्रान्त और प्रदेश बौद्ध अवशेषों से समाकीर्ण है।

लो-याङ 洛 陽 में आइए। यह आधुनिक हो-नान् 河 南 प्रान्त में स्थित है। यह प्राचीन काल में चीन की राजधानी रहा है। आज १८८८ वर्ष व्यतीत हो चुके जब पो-मा स्स 白 馬 寺 की स्थापना याङ-पिङ 永 平 के ११वें वर्ष मे हुई थी। १२४ विक्रम से लेकर आज तक अनेक बार इस विहार का जीर्णोद्धार हुआ।

यह विहार आधुनिक लो-याङ नगर से २५ ली की दूरी पर है। मार्ग कच्चा है। धूलिपूर्ण है। चारों ओर ऊंची भित्ति बनी है। प्रवेश-द्वार के सामने दो पत्थर के घोड़े खड़े हुए हैं। यद्यपि ये बहुत पुराने नहीं तो भी इन घोड़ों का यहां खड़ा होना सार्थक है। ये घोड़े स्मारक हैं उस अद्भुत क्षण के जब भारत से पहले धर्मदूत चीन के महाराज ने निमन्त्रित किए थे और वे यहां आकर उतरे थे। जिस घोड़े पर वे अपने साथ सूत्रग्रन्थ लाए थे उस घोड़े का रंग श्वेत था। इसी कारण विहार का नाम पो-मा स्स अर्थात् श्वेताश्व-विहार रखा गया (पो=श्वेत, मा=अश्व, स्स=विहार)।

विहार में प्रवेश करते ही दाईं और बाईं ओर प्रथम भारतीय धर्मदूतों की समाधियां हैं। इन समाधियों के साथ शिलालेख भी हैं। ये शिलालेख १२४ विक्रम के तो नहीं बहुत पीछे के हैं किन्तु ऐतिहासिक सम्प्रदाय के अभिव्यञ्जक हैं।

इन समाधियों के दर्शन करना और अपने श्रद्धापुष्प स्वर्गीय आत्माओं को एक दो अञ्जलि भर कर दो चार अश्रुओं के साथ अर्पण करना किस भारतीय का कर्तव्य नहीं। ये शूर वीर साहसी धर्मप्रचारक, शान्तिप्रचारक, भारत का पुनीत सन्देश लिए हुए पर्वतों, मार्गहीन पर्वतों, उनसे भी दुर्गम जलहीन दिग्भ्रमोत्पादकारी, अनन्त: क्षोभपर्यन्त विस्तारी और भूख एवं प्यास की असह्य यातनाओं से पूर्ण, साक्षात् यमप्रदेशतुल्य मरुस्थानों को पार



श्वेताश्व विहार के प्रवेशद्वार पर श्वेत घोडा। भारतीय आचार्य श्वेताश्व पर अपने साथ सूत्र ग्रन्थ लाए थे। यह घोडा उन ऐतिहासिक क्षणों का स्मारक है।

The image of the horse at the entrance of the Po-ma ssu or White Horse Monastery is reminiscent of the historic introduction of Buddhism in China.



पो-मा स्स विहार में प्रवेश करते ही भारत के प्रथम धर्माचार्य काश्यप मातंग और धर्मरक्ष की समाधियां हैं। इन समाधियों पर खुदे शिलालेख समसामयिक न होते हुए भी ऐतिहासिक घटना के अभिव्यञ्जक हैं।

**The epitaph stele at Po-ma ssu on the tomb of Dharmarakṣa, one of the two acaryas who introduced the Dharma in the Celestial Empire.**

करते हुए भारत के धर्म-बीजों को यहां लाए और उनका श्वेताश्व-विहार में रोपण किया।

पो-मा स्स संकलन-स्थान है। यहां के अध्यक्ष ने हमको बताया कि धर्मरक्ष की मूर्ति थाङ काल की बनी है। धर्मरक्ष के सामने ही मातंग की मूर्ति है। दोनों के दोनों ओर चीनी शिष्य खड़े हैं। मातंग के पास खड़े हुए एक शिष्य के हाथ में संस्कृत का ग्रन्थ था। वह अब नष्टप्राय हो चुका है। मूर्तियों का काला रंग, नितान्त काला रंग क्या धर्मरक्ष और मातंग के वर्ण का द्योतक है? क्या ये लोग सर्वथा कृष्णवर्ण के थे?

आज लो-याङ में भी भिक्षु रहते हैं। मन्दिर संख्या छः है। थाङ राजाओं के काल में लो-याङ में १८०० मन्दिर थे।

मातंग-मूर्ति वाले कोष्ठ के बाहर भित्तिलेख हैं जिसमें भारत से आए भिक्षुओं और ताओ-सम्प्रदाय के श्रद्धालुओं में हुए संघर्ष का वर्णन है। बौद्ध और ताओ में से कौन सत्य है एवं कौन अधिक प्रभावी बलशाली है इसकी परीक्षा करने के लिए दोनों के ग्रन्थों को अग्नि में डाल दिया गया। अग्नि बौद्ध सूत्रों को जलाने में समर्थ न हुई किन्तु ताओ-ग्रन्थों को उसने भस्मसात् कर दिया। इस अग्नि-परीक्षा के परिणाम-स्वरूप श्वेताश्व-विहार का निर्माण हुआ।

श्वेताश्व-विहार में बीस वर्ष हुए, राजाश्म की बुद्धमूर्ति बर्मा से शाङ-हाइ द्वारा लाई गई। मस्तक के तिलक स्थान पर रत्न लगा है। बौद्ध परिभाषा में इसको ऊर्णा कहते हैं। मूर्ति कम्बुग्रीव है। कम्बु-रेखाओं पर सोने का पानी फिरा है। इससे मूर्ति की शोभा अद्वितीय हो गई है।

१२२ विक्रम में चीन के पूर्वीय हान्-वंश के सम्राट् मिङ-ती को स्वप्न आया कि सुवर्ण-पुरुष प्रासाद में उड़ता हुआ आ रहा है। बुद्ध का स्वर्ण-वर्ण चीन में भी उस समय तक प्रसिद्ध हो चुका था। सम्राट् के पूछने पर राजसभा के व्यक्ति ने झट बतलाया कि ये तो बुद्ध हैं। राजा ने अपने दूत भारतवर्ष में बौद्ध सूत्र और भिक्षु लाने के लिए भेजे। परिणाम-स्वरूप धर्मरक्ष और काश्यप मातंग तथा अनेक सूत्र और मूर्तियां घोड़ों पर लाद कर लाई गईं। सूत्र-ग्रन्थ श्वेत घोड़े पर थे। इनके लिए राजधानी में सम्राडादेश से श्वेताश्व नामक प्रथम बौद्ध विहार बनाया गया। धर्मरक्ष और मातंग ने अपना समस्त जीवन चीन में बिता दिया। आजीवन संस्कृत ग्रन्थों का चीनी में अनुवाद करते रहे और चीनी जनता को धर्मोपदेश देते रहे। इनके अनूदित ग्रन्थों में से केवल द्वाचत्वारिंशत्-अध्याय सूत्र बचा है। इसमें बौद्ध शब्दों की व्याख्या तथा विनय आदि के नियम दिए हुए हैं।

चीनी ग्रन्थों में धर्मरक्ष और मातंग के चीन आने की कथा का संक्षेप इस प्रकार है।

सा-यिन और चिन-किंग को चीन के महाराज ने भारत भेजा। ये अपने साथ

४२ अध्याय का सूत्र ग्रन्थ तथा मातंग और धर्मरक्ष को लाए। इनके साथ शाक्यमुनि की मूर्तियां भी थीं। सूत्रग्रन्थ शीतमण्डप अर्थात् जिस स्थान में अब मातंग और धर्मरक्ष की मूर्तियां हैं लाकर रखे गए।

काश्यप और धर्मरक्ष की मूर्तियों वाले फी-लू-को ■ ■ ■ नामक द्विभूमिक भवन के आंगन में हमने यहां के भिक्षुओं के रंगीन चित्र लिए। सौभाग्यवश यहां दक्षिण प्रदेश से एक और चीनी भिक्षु आए हुए थे। ये तपस्वी हैं। इन्होंने १८ वर्ष की समाधि लगाई थी। अन्य भिक्षुओं के समान ये परिग्रहशील नहीं। इनके जूते और कपड़े फटे हुए थे। उपवास से इनका शरीर कृश है। ये वयोवृद्ध हैं। भारत से आए हुए दो व्यक्तियों को देख कर इनके हर्ष की सीमा न रही। हमारे वस्त्रों को इन्होंने बुद्ध के वस्त्र माना। आज श्वेताश्व विहार के अध्यक्ष भिक्षु ची-लू हैं। जो हमने चित्र लिए उनकी प्रति इनको भेजनी है। समाधि लगाने वाले भिक्षु भी चित्र चाहते हैं। वे बड़ी उत्सुकता से चित्र खिचाते समय हमारी पंक्ति में सम्मिलित हुए।

इस भवन में अनेक शिलालेख हैं। इनमें से दो चार की हमने छापें लीं।

समीप ही त्रयोदश-भूमिक स्तूप खड़ा है। इस स्थल को छी-युङ था ■ ■ अथवा पूर्वीय पो-मा स्स ■ 白 ■ ■ कहते हैं। छी-युङ था का अर्थ है मेघ-चुम्बी स्तूप। सामने ही लेख-धारिणी शिला खड़ी है। इस शिला की स्थापना १२३२ विक्रम में हुई थी। इसके अनुसार उत्तर चाङ वंश के सम्राट् च्याङ-त्सुङ ■ ■ ने इस स्तूप का निर्माण किया था। उस समय यह नौ भूमि ऊंचा था। लकड़ी का बना हुआ था और तीन सौ हाथ से अधिक ऊंचा था। सुङ काल में चिङ-हाङ के प्रथम वर्ष (११८३ विक्रम) में यह स्तूप अग्नि-सात् हुआ और १२३२ विक्रम में च्वेन्-कुङ नामक भिक्षु ने इसी स्थान पर ईंटों का त्रयोदश-भूमिक स्तूप बनवाया। ६२३ वर्ष के पश्चात् छिङ काल में च्या-छिङ ■ ■ के तृतीय वर्ष में च्वेन्-काङ ■ ■ ने इसका जीर्णोद्धार किया। इसके ऊपर चढ़ने के लिए जनसाधारण के लिए कोई प्रबन्ध नहीं।

स्तूप के चारों ओर पाठशाला के लड़के और लड़कियां खेल रहे थे। आसपास गेहूं के खेत कट रहे थे। हमको देख कर किसान अपना काम छोड़ कर चले आए। लड़के लड़कियों ने भी खेल छोड़ा। चारों ओर अच्छी भीड़ इकट्ठी हो गई। हमने सोचा क्या कभी ये किसान और बच्चे अनुभव करते होंगे कि ये कितने महत्त्वपूर्ण ऐतिहासिक स्थान के निवासी हैं। पर इनको यह बात विशेष रूप से अनुभव करने की आवश्यकता कैसे प्रतीत हो सकती है। इनके तो रक्त और अस्थियों में ये विहार और स्तूप समाए हुए हैं।

जब हम स्तूप पर पहली बार पहुंचे तो दोपहर ढल चुकी थी। मन्द समीर चल रहा था और एक ओर के कोनों की घण्टियां धीरे धीरे अलग अलग स्वर में मधुर ध्वनि वायु की दिशा में फैला रही थीं। जिस ओर वायु चलती है उसी ओर की घण्टियां बजती



छी-युङ् था अर्थात् मेघचुम्बी स्तूप का निर्माण उत्तर थाङ् वंश के सम्राट् च्वाङ्-त्सुङ् ने किया था। आज भी कोनों पर लगी हुई घण्टियों की मनमोहक मधुर ध्वनि यात्री को आकृष्ट करती है।

The Thirteen-storied Pagoda at Ch'i-yün ssŭ to the East of the main monastery of Po-ma ssŭ. The Ch'i-yün ssŭ Monastery was founded by Emperor Chuang-tsung, who also erected a nine-storied wooden pagoda. It was burnt in 1126 A. D. In 1175 the monk Yen-kung restored the monastery and erected a 13-storied brick pagoda instead. It was repaired by Yüan-lang in 1798.

रहती हैं। यदि स्थान निर्जन हो तो इनकी ध्वनि और भी अधिक मनोमोहक और प्राचीन स्मृतिबोधक बन जाती है।

कुछ और दूर जाकर अष्टकोण स्तम्भ है। प्रसिद्धि है कि इस पर खुदे हुए अक्षर देवताओं के लिखे हुए हैं। पुरावशेष-विभाग के जो व्यक्ति हमारे साथ थे उन्होंने बताया कि इस स्तम्भ का लेख आज तक किसी ने नहीं पढा और न ही इसका प्रकाशन हुआ है। हमने इसकी छाप ली है। १३ पंक्तियां है। चीनी के समान पंक्तियां ऊपर से नीचे तथा दाईं से बाईं ओर चलती हैं। अक्षर भारतीय हैं। हमको भी इनके पढ़ने में दो ढाई घण्टे लग गए।

धारणी से पूर्व चीनी भाषा में भूमिका है कि यह स्तम्भ ११६१ विक्रम में (चुङ-निङ के तृतीय वर्ष के अष्टम मास का १९ वां दिन) अपने निस्सन्तान चाचा के स्मारक के रूप मे उपासक चङ-कू ने लो-याङ मण्डल के ह्वेन्-वू ग्राम में स्थापित किया था। चाचा का नाम शी-यन् था।

शिलालेख का चित्र और उसकी देवनागरी प्रतिलिपि इस प्रकार है—

१ पंक्ति...नमो भगवते त्रैलोक्यप्रतिविशिष्टाय बुद्धाय भगव(ते त)
२ पक्ति...द्यथा ओ विशोधय सम-सम-भाव-भास-स्फरण-गति गह(न)
३ पंक्ति...स्वभाव-शुद्धे अभिषिंच मा सुगत वरवचनामृताभिषेकै
४ पक्ति...आहर आहर आयुसन्धारणि शोधय गगनविशुद्ध उष्णी
५ पंक्ति...ष-विजय-विशुद्धे सहस्ररश्मि-सचोदिते सर्वतथागताधि-
६ पंक्ति...ष्ठानाधिष्ठितमुद्रे वज्रकायसंहत न शुद्धे सर्ववरण वि-
७ पंक्ति...शुद्धे प्रतिनिवर्तय आयु शुद्ध समयाधिष्ठिते मणिमणि-त-
८ पंक्ति...थता-भूतकोटि-परिशुद्धे विस्फुट-बुधि-शुद्धे जय जय विज-
९ पंक्ति...य विजय स्मर स्मर सर्वबुद्धाधिष्ठित-शुद्धे वज्रावज्रागर्भे
१० पंक्ति...वज्राम्भवतु मम सर्वसत्वानां च कायविशुद्धे सर्वगति-
११ पंक्ति...परिशुद्धे सर्वतथागतसमाश्वासाधिष्ठिते बुध्य बुध्य बोध-
१२ पंक्ति...य बोधय समभपरिशुद्धे सर्वतथागताधिष्ठानाधिष्ठित
१३ पंक्ति...महामुद्रे स्वाहा

हम पहले वयोवृद्ध भिक्षु का वर्णन कर आए हैं जिन्होंने १८ वर्ष तक समाधि लगाई थी। ये कभी रुग्ण नहीं हुए और न ही कभी इनको पसीना आया। इन्होंने अपना उपाधिपत्र खोल कर दिखाया जिसका हमने चित्र लिया। चीन में भिक्षुओं के अध्ययन अध्यापन का नियमित प्रबन्ध है। बिना पढ़ा लिखा कोई भिक्षु नहीं रह सकता। भारत में स्थिति उलटी है कि जो साधु संन्यासी बनता है उसके लिए पढ़ना लिखना आवश्यक नहीं समझा जाता। गृहस्थ से संन्यास लिया तो विद्या से भी संन्यास लिया।

लुङ-मन् 龍 門—१७ जून को हम लुङ-मन् की प्रसिद्ध गुहाएं देखने के लिए गए। लो-याङ से ये ४० ली दूर हैं। हमसे दो चार दिन पूर्व जर्मन विद्वान् एकर्स् और उनकी पत्नी यहां आ चुके थे। उन्होंने हमको डरा दिया था कि मार्ग बहुत ऊंचा नीचा और धूलिमय है किन्तु अन्तिम दो तीन ली छोड़ कर कोई विशेष धूल मार्ग में न मिली। लुङ-मन् के समीप ही एक कोयले की खान खुद रही है। घोड़ागाड़ियां, खच्चर और गधे कोयला ले जाते हुए मार्ग में मिलते रहे। पूछने पर यह निश्चय न हो सका कि कोयला खोदने वाले लुङ-मन् की गुहाओं पर आक्रमण करेंगे अथवा नहीं।

दो खड़ी हुई पहाड़ियों के बीच में से छोटा सा नाला निकलता है। पहाड़ी असितवर्ण राजाश्म की बनी है। मूर्तियां बनाने के लिए यह पत्थर सुन्दर है। उत्तर वेइ वंश के आरम्भ से यहां गुहाएं और मूर्तियां बनने लगीं और स्वी तथा थाङ वंश में इनका विस्तार हुआ।

५५० विक्रम में जब राजधानी लो-याङ बनी और उत्तर वेइ के महाराज तथा उनके सामन्त लो-याङ में आए तो उन्होंने लुङ-मन् में दूसरा युन्-काङ 雲 岡 बनाना आरम्भ किया। इनके पश्चात् पूर्वी वेइ, उत्तरीय छी, स्वी और थाङ राजाओं ने एक दूसरे से बढ़ कर गुहाएं और मूर्तियां बनवाईं। महाराज काओ-त्सुङ 高 宗 तथा महारानी वू 武 后 के समय में कला पराकाष्ठा पर पहुंची।

महाराज ह्वेन्-त्सुङ 玄 宗 के काल में ह्रास आरम्भ हुआ। ई-नदी 伊 水 के दोनों ओर की पहाड़ियां गुहाओं से भरी हैं किन्तु वाम तट पर ही लुङ-मन् की कला का वैभव है। वाम तट की गुहाएं दो भागों में बांटी गई हैं उत्तर और दक्षिण। उत्तर भाग में प्रथम ६ गुहाएं हैं और दक्षिण में शेष १५।

युन्-काङ गुहाओं में बहुत थोड़े शिलालेख मिले हैं। इनसे केवल तीन तिथियों का निश्चय होता है। किन्तु लुङ-मन् में अनेक गुहाओं की तिथि, दाताओं के नाम और उनकी खुदाई का वर्णन दिया हुआ है। इससे ऐतिहासिक अध्ययन में बहुत सहायता मिली है। सबसे पहली तिथि ५४० विक्रम है। जिसका अर्थ स्पष्ट है कि लो-याङ को राजधानी बनाने से कुछ पूर्व ही गुहाओं का कार्य लुङ-मन् में आरम्भ हो चुका था।

थाङ वंश में खोदी हुई गुहाएं—सम्भवत: एक संख्यांकित गुहा थाङ वंश में ही बनी हो। यहां बैठे हुए बुद्ध की विशाल मूर्ति है।

गुहा २री, १५वीं और १८वीं की खुदाई का काम थाङ वंश में पूरा हुआ था।

गुहा ५— चिङ-षान् स्स 敬 善 寺।

गुहा ६— बुद्ध त्रिमूर्ति पर्वत में से ही खोदी गई है।

गुहा ७— इस गुहा में सर्वथा गोल प्रभामण्डल है। यह बात विशेष रूप से उल्लेखनीय है।



नान् प्रान्त में ई नदी के तट पर असितवर्ण राजाश्म की पहाड़ियों में बनी गुहाओं में लुङ्-मन् की कला का वैभव विस्मरणीय है। उत्तर वेइ वंश के सम्राट् ने ५४० विक्रम में इनका निर्माण प्रारम्भ करवाया। सम्राट् काओ-त्सुङ् सम्राज्ञी वू के समय लुङ्-मन् की कला पराकाष्ठा पर पहुंच गई। थाङ् वंश के समय गुप्त-कला भोट द्वारा चीन गी। फलतः लुङ्-मन् की थाङ्-वंशीय गुहाओं में भारत की गम्भीर कला से चीनी कला अनुप्राणित हुई।

of R hu Vira entering the Lung-mên Caves in Honan province. They are situated to south of the ancient metropolis of Lo-yang. The stone sculptures in the Caves range from the to t e T'ang dynasty, spread over twentyone caves.



लुङ्-मन् मे बुद्ध त्रिमूर्ति के शिलाचित्र की छाप। प्रभामण्डल की अप्सराएं विशेष आकर्षक हैं।

**Estampage of a Buddha Trinity at the Lung-mên Caves, whose halo is constituted by elegant *apsaras*'.**

गुहा ८— फ्येन्-फ़ो अर्थात् सहस्रबुद्ध-गुहा । इसमें एक भी सिर पूर्ण नहीं ।

गुहा ९— इसका सामान्य नाम अयुत-बुद्ध-गुहा 萬佛洞 है । इसमें ८१४० बुद्ध हैं । छत में सुन्दर रंग दूर से ही दिखाई पड़ने लगते हैं ।

गुहा १०— इसको नत-जानु-सिंह-गुफा [illegible] कहते हैं ।

गुहा १२— इसका नाम महती गुहा 大洞 है ।

गुहा १६— इसका नाम खण्डित-गुहा [illegible]洞 पड़ गया है ।

गुहा १९— पर्वत में से महान् बुद्ध की मूर्तियां घड़ी हुई हैं । ये मूर्तियां अति विशाल और मनोरम हैं । मध्य बुद्ध की बैठी हुई मूर्ति ३६ हाथ ऊंची है । बुद्ध और उसके शिष्य कम्बुग्रीव हैं ।

वास्तव में यह गुहा नहीं है । ऊपर से खुली है । शासन मूर्तियों के ऊपर छत बनाने का विचार कर रहा है ।

छोटी बड़ी मिला कर लुङ्-मन् में एक सहस्र के लगभग गुहाएं हैं ।

वेइ वंश के इतिहास 魏書釋老志 के बुद्धधर्म सम्बन्धी अध्याय के अनुसार राजा ह्वेन्-वू 宣武帝 ने पहले एक गुहा अपने माता पिता की स्मृति में खुदवाई थी और तत्पश्चात् एक और गुहा अपने लिए । खुदाई का कार्य ५५७ विक्रम में आरम्भ हुआ था और ५८० विक्रम में समाप्त हुआ था । आठ लाख शिल्पी और श्रमिक लगे थे ।

युन्-काङ [illegible] में पर्वतभित्ति की बनावट एक दूसरे पर सीधे रखे हुए स्तरों की है । ये स्तर रेतीले पत्थर के बने हुए हैं । सभी स्तर क्षैतिज हैं । यहां बड़ी बड़ी गुहाएं खोदना कठिन नहीं । किन्तु लुङ्-मन् कठोर राजाश्म का बना हुआ है । पत्थर के स्तर क्षैतिज नहीं । किन्तु तीस अंश के प्रावण्य पर हैं । यहां गुहाओं का खोदना अत्यन्त कठिन है । अतः लुङ्-मन् की गुहाएं युन्-काङ की अपेक्षा बहुत छोटी हैं । युन्-काङ में छतें क्षैतिज हैं । युन्-काङ में पत्थर कठोर नहीं । इसलिए टंककर्म सरल है । परन्तु साथ में कोमल होने के कारण पत्थर शीघ्रता और सरलता से ही विरूप और शीर्ण हो जाता है । लुङ्-मन् में पत्थर की कठोरता के कारण कला अधिक सूक्ष्म है । वर्षा और धूप मूर्तियों को उतना नहीं बिगाड़ पाईं जितना युन्-काङ में । मूर्तियों की रेखाएं गहरी और तट स्पष्ट हैं ।

विदेशियों ने चीन की कला में रुचि ली उसका अनिष्ट परिणाम यह हुआ कि व्यापारियों ने १९१२, १९१३ के लगभग से लुङ्-मन् की मूर्तियों के सिर काट कर विदेशियों के हाथ बेचना आरम्भ किया । आज लुङ्-मन् की मूर्तियों के सुन्दर ऐतिहासिक शीर्ष लुङ्-मन् में नहीं किन्तु यूरोप और अमेरिका के अद्भुतागारों और कलाप्रिय समृद्धजनों के गृहों की शोभा बने हुए हैं ।

केवल फ्येन्-की स्स के आसपास की मूर्तियां इन लोलुप व्यामूढ व्यापारियों के हाथ से बची हैं ।

जो मूर्तिकला उत्तर वेइ में आरम्भ हुई, वह पूर्व वेइ, उत्तर छी तथा स्वी में चलती रही। थाङ वंश में महदन्तर उपस्थित हुआ। इसका कारण चीनी राज्य की समृद्धि है। चीन का राज्य पारस देश के समीप तक पहुंचा। भोट चीन के अधीन हुआ और भोट द्वारा थाङ कला और साहित्य का मगध से सम्बन्ध हुआ। समुद्र-मार्ग से लंका का प्रभाव चीन पर पड़ा। इन्हीं दिनों श्वेन्-च्वाङ 玄 奘 और ई-चिङ 義 淨 जैसे बौद्ध यात्री और वान्-श्वेन्-च्स 王 玄 策 जैसे चीनी अधिकारी और दूत भारत में आते रहे। एवं भारत और चीन के सम्बन्ध बढ़ते गए।

गुप्तकला चीन में पहुंची। इन्हीं दिनों पारस देश की कला का भी चीन को ज्ञान हुआ।

परिणाम-स्वरूप भारत की उच्च और गम्भीर कला से चीनी कला अनुप्राणित हुई। उत्तर वेइ से लेकर थाङ तक की कला के निदर्शन लुङ-मन् में सुरक्षित हैं।

अब हम एक एक गुहा को लेंगे—

पहली गुहा— मुख्य मूर्ति शाक्यमुनि की है। दोनों ओर काश्यप 迦 葉 और आनन्द 阿 難 हैं। उपासक रूप में बोधिसत्त्व दक्षिण उत्तर भित्ति पर खड़े हुए हैं। सब पद्मासनों पर आरूढ़ हैं। सामने दो देव पापात्माओं को कुचल कर उन पर खड़े हुए हैं।

इस गुहा की मूर्तियां अच्छे बड़े आकार की हैं। इनमें थाङ वंश के प्रारम्भिक काल की ओजस्विता भरी है। आज अन्दर की चारों भित्तियां सर्वथा अनावृत और कोरी हैं। किन्तु सम्भवत: इन पर रंगीन चित्र रहे होंगे।

दूसरी गुहा— पद्मासन लगाए हुए बुद्ध की १२ हाथ ऊंची मूर्ति है। शरीर सुडौल है। रूपाकृति मनोमोहिनी और तेजस्विनी है। प्रभामण्डल नावाकार है। इस पर पद्म और अन्य पुष्प बने हैं। प्रभामण्डल के चारों ओर ज्वालाएं हैं। उपासक अर्हत् ग्यारह हाथ ऊंचे हैं। बोधिसत्त्वों की ऊंचाई भी १२ हाथ से ऊपर है। सभी में स्वी कला का चमत्कार है।

अन्दर की छत अर्धचन्द्राकार है। मध्य में पद्म। उसके चारों ओर उड़ती हुई अप्सराएं। छत और भित्तियों के बीच में पुष्पित यवनिकाएं। चारों भित्तियां छोटे छोटे बुद्धमूर्ति पूर्ण आलयों और स्तूपों से खचित हैं। उत्तर भित्ति पर चङ-क्वान् 貞 觀 के २२वें वर्ष का शिलालेख है (विक्रम संवत् ७०५)। इस लेख के अनुसार मैत्रेय की मूर्ति स्स-शुन् वीथि 思 順 坊 निवासी युवक और वृद्धों ने मिल कर खोदी थी। स्स-शुन् वीथि हो-नान् 河 南 नगर की वीथि थी। इस शिलालेख के नीचे ही आसन्दी पर मैत्रेय विराजमान हैं। उनके साथ दो अर्हत्, दो बोधिसत्त्व और दो वज्रयोद्धा हैं।

तीसरी गुहा— पिङ-याङ-तुङ 賓 陽 洞 — इस गुहा में कोई लेख नहीं मिला। लुङ-मन् की यह सबसे वैभवशाली गुहा है। गुहा में मुख्य मूर्ति शाक्यमुनि की है। यद्यपि मूर्ति

समविभक्तांगी है फिर भी औरों की अपेक्षा मुख कुछ लम्बा है और नेत्र पतली इन्दुकला के समान हैं।

भित्ति पर महाराजा और महारानी तथा उनके अनुचर उपासक के रूप में खड़े हैं। उनका रूप वास्तविकता और उदात्तता से पूर्ण है। कुछ जातकों की कथाएं भी प्रदर्शित हैं। एक में आत्माहुति करते हुए बोधिसत्व दिखाए गए हैं और दूसरे में सागर से चिन्तामणि की उपलब्धि का चित्रण है।

अन्दर की छत कुछ अण्डाकार है। मध्य में बड़ा पद्म। उसके चारों ओर उड़ती हुई अप्सराएं और मेघ। छत की परिधि यवनिका रूपों से अलंकृत है। गुहा-कुट्टिम पर बड़े परिमाण के उत्पल कुसुम, और वीचि-मालाएं उत्कीर्ण हैं। दर्शकों के पांव से कुट्टिम में उभरे हुए चित्र न घिस जाएं इसलिए चटाई बिछाई हुई है। शाक्यमुनि के चरणों पर सिंहयुग्म हैं।

इस गुहा में से अमेरिका के सज्जन भित्ति का एक मूर्तिमय भाग काट कर ही ले गए। इस भाग का भाचित्र शासन ने गुहा के बाहर लगाया हुआ है।

छिङ वंश में इस गुहा के सामने द्वार बनाया गया।

**चौथी गुहा**— इस गुहा का आरम्भ भी उत्तर वेइ काल में हुआ प्रतीत होता है किन्तु इसकी पूर्ति स्वी काल में हुई। भित्तियों के छोटे छोटे बुद्ध थाङ वंश में बनाए गए। यह सर्वाधिक सुरक्षित गुहा है किन्तु रंग केवल प्रभामण्डलों पर ही दृष्टिगोचर होता है। बुद्धमूर्ति के निर्माण के विषय में थाङ वंश का शिलालेख पूर्व भित्ति पर अभी तक स्पष्ट और सुपाठ्य है। शाक्यमुनि कम्बुग्रीव हैं। कम्बुग्रीव मूर्तियां थाङ के पश्चात् लुप्त सी हो गईं।

तीसरी और चौथी गुहा के बीचमें शिलालेख है जो अब सुपाठ्य नहीं रहा। इसके अनुसार वेइ के राजकुमार थाइ [illegible]王[illegible] ने अपनी माता महाराणी वन्-त [illegible] के कल्याण के लिए बुद्ध की मूर्ति निर्माण कराई थी। तिथि ६९८ विक्रम प्रतीत होती है।

**पांचवीं गुहा**— चिङ-शान् स्स [illegible] — सामने भित्ति पर ली-श्याओ-लुन् [illegible] ने चिङ-शान् स्स की मूर्तियों के खोदने का वर्णन दिया है किन्तु तिथि नहीं दी। इस लेख के अनुसार थाङ वंश के राजा थाइ-त्सुङ की महाराणी वेइ [illegible] ने इस गुहा को खुदवाया था। और लेखों से तुलना करने पर यह निःसन्देह ७१५ विक्रम से पूर्व का लेख प्रतीत होता है।

**छठी गुहा**— यहां पर्वतानीक की चौड़ाई ३२ हाथ के लगभग है। इसको सम और मसृण बना कर बुद्ध त्रिमूर्ति पर्वत में से उत्कीर्ण की गई है।

मूल योजना के अनुसार बोधिसत्व-युग्म और वज्रदेव-युग्म खोदे जाने चाहिए थे। दो बोधिसत्वों में से बाएं बोधिसत्व का सिर ही पूरा हो सका। दायां बोधिसत्व भी

अपूर्ण दशा में है। उसका सिर लुप्त हो चुका। वज्रदेवों की तो केवल रूपरेखा ही बनी है। तिथि का कोई निर्देश नहीं।

सातवीं गुहा— द्वार के दोनों ओर वज्रदेव खुदे हैं। और इनमें से दक्षिण वज्रदेव के पार्श्व पर छिन-कुङ [illegible] के तीसरे वर्ष के चौथे मास का शिलालेख है। विक्रम संवत् ७४४ में अथवा उससे पूर्व यह गुहा बनी थी।

आठवीं गुहा— बाईं और दाईं भित्ति पर एक सहस्र छोटी छोटी बुद्ध की मूर्तियां बनी हैं। द्वार के समीप दक्षिण भित्ति पर खुदे हुए शिलालेख पर च्येन्-शोउ [illegible] का द्वितीय वर्ष अर्थात् विक्रम संवत् ७४८ तिथि दी हुई है।

नवीं गुहा— सहस्र-बुद्ध-गुहा—वान्-फ़ो-तुङ— मध्य में शाक्यमुनि अष्टकोण आसन पर विराजमान हैं। दोनों ओर दो अर्हत् और दो बोधिसत्त्व हैं। प्रत्येक बोधिसत्त्व से एक कोना भरा हुआ है। शाक्यमुनि और इनका आसन गुहा की पीछे की भित्ति में से खोदे गए हैं।

शाक्यमुनि के प्रभामण्डल में अनेक बोधिसत्त्व उत्कीर्ण हैं।

दाईं और बाईं ओर भित्तियों पर एक सहस्र बुद्ध की छोटी छोटी मूर्तियां बनी हैं। इनके उत्तमांग तोड़ दिए गए अथवा बिगाड़ दिए गए हैं। छत में पद्मपुष्प की परिधि पर शिलालेख है कि युङ-लुङ [illegible] के प्रथम वर्ष में (७३७ विक्रम) भिक्षु च-युन् [illegible] ने इस गुहा को बनवाया था।

दसवीं गुहा— स्तूप-गुहा। इसका प्रचलित नाम नत-जानु-सिंह-गुहा है।

इस गुहा में बुद्ध और बोधिसत्त्वों के प्रभामण्डल चिन्तामणि आकार के हैं। यहां कई शिलालेख हैं जिनमें तिथियां दी हुई हैं। इनमें प्रथम तिथि ७३५ विक्रम है और अन्तिम ७४९ विक्रम है।

भित्तिस्थ छोटे बुद्धों के समस्त उत्तमांग तोड़ दिए गए हैं। सौभाग्यवश नतजानु-सिंह अविकलांग बच गए हैं। इनकी अप्रतिम शोभा है। बाहर की भित्ति पर पञ्चभूमिक स्तूप खुदा हुआ है। इसकी ऊंचाई चार हाथ से ऊपर है।

ग्यारवीं गुहा— इसकी तिथि ख्येन्-हङ [illegible] का चतुर्थ वर्ष अर्थात् ७३० विक्रम है।

बारवीं गुहा— इसका नाम ता-तुङ अर्थात् महती गुहा है। इस गुहा का असली नाम नाश हो चुका है। जिसका काम अपूर्ण छोड़ दिया गया है तथा बाहर की भित्ति अनघड़ी रह गई है। गुहा की ऊंचाई १६ हाथ है। पिछली भित्ति के शिलालेख में तिथि ७४८ विक्रम तथा उत्तर की भित्ति पर ७१३ विक्रम तिथि उत्कीर्ण है। आलयों में खुदे हुए बुद्ध छः हाथ तक ऊंचे हैं।

तेरहवीं गुहा— ई-फो-तुङ [illegible] अथवा ल्येन्-ह्वा-तुङ [illegible] अर्थात् नीलोत्पल-गुहा। इसकी छत अम्बर से पद्मरूप है। अतः इसे पद्म-गुहा कहते हैं। मध्यस्थित बुद्ध



लुङ्-मन् को १३वीं गुहा की छत में विराट् पद्म। इस गुहा का नाम ई-च्वे तुङ् अथवा ल्येन्-ह्वा तुङ् अर्थात् पद्म-गुहा है। इस गुहा की पूर्वतम तिथि ५४७ विक्रम है।

The lotus in the ceiling of the I-chüeh Tung, the thirteenth cave at Lung-mên. It is popularly known as the Lien-hua Tung or Lotus Flower Cave because of its graceful lotus ceiling. It is one of the most important caves belonging to Northern Wei.



आचार्य रघुवीर और उनकी पुत्री लुङ्-मन् गुहाओ की महाप्रतिमाओ की अधिच्छाया में

Prof. Raghu Vira and his daughter in the interior of the Lung-mên Caves with gigantic images overlooking them.

का प्रभामण्डल भी पद्माकार है। पद्म के चारों ओर अप्सराएं हैं। यह गुहा उत्तर वेइ के काल में आरम्भ की गई थी। इस गुहा में अनेक तिथियां दी गई हैं। इनमें से पूर्वतम तिथि ५४८ विक्रम और उत्तरतम ७७० विक्रम है। इस गुहा के अनेक उत्तमांग टूटे हुए हैं।

गुहा की मुख्य मूर्ति शाक्यमुनि का मुख पूर्णचन्द्र के समान गोल न होकर कुछ लम्बा है जिससे उसकी शोभा बढ़ गई है। परिधान की रेखाएं ओजस्विनी हैं। यह मूर्ति उत्तर वेइ की परिपक्वता, तेजस्विता, महत्ता और उदात्तता का सुन्दर निदर्शन है।

**चौदहवीं गुहा**— इसमें दो शिलालेख हैं। एक ५८८ विक्रम का दूसरा ५९४ विक्रम का। प्रवेशद्वार पर सिंह-युग्म रक्षा कर रहे हैं। छत छः हाथ ऊंची है। छत में पद्मपुष्प खोदने का विचार था पर वह अधूरा ही रह गया है।

**पन्द्रहवीं गुहा**— गुहा की पिछली भित्ति में दो मुख्य बुद्ध, दो अर्हत् और दो बोधिसत्त्व उत्कीर्ण किए गए हैं। कला की दृष्टि से मूर्तियां साधारण हैं। दाईं और बाईं भित्ति पर बनी हुई बौद्ध पञ्चमूर्ति की तिथि शिलालेख में ७१७ विक्रम दी हुई है। इस गुहा के सामने का भाग अपूर्ण छोड़ा हुआ है।

**सोलहवीं गुहा**— खण्डित गुहा। यह गुहा भी अपूर्ण ही बनी हुई है। मैत्रेय को छोड़ कर अन्य सब मूर्तियों के उत्तमांग नष्ट हो चुके हैं। छत और कुट्टिम ठीक प्रकार से नहीं बने। ऐसा प्रतीत होता है कि काम बीच में ही छोड़ दिया गया। भित्तियों पर तीन तिथियो के शिलालेख है। ७१६, ७१८, ७२६ विक्रम संवत्।

**सतरवीं गुहा**— वेइ-अक्षर-गुहा [illegible]। यद्यपि यह गुहा विशाल नहीं किन्तु उत्तर वेइ की कला की सुन्दर प्रतिनिधि है। प्रभामण्डल अति हृदयंगम है। इस गुहा में भी अनेक तिथि वाले शिलालेख हैं। ५८०, ५८३ तथा ७३२ विक्रम।

**अठारवीं गुहा**— इस गुहा का निर्माण उत्तर वेइ में हुआ और जीर्णोद्धार थाङ काल में। गुहा कुछ लम्बी है। बुद्ध की मूर्ति का आसन अपूर्णघटित है। इस गुहा के शिलालेखों में तीन तिथियां हैं। ५९४, ७१८, ७३६ विक्रम। द्वार पर गरुड की मूर्ति उत्कीर्ण है।

**उन्नीसवीं गुहा**— फ़ङ-स्येन् स्स [illegible] —वैरोचन बुद्ध की सुमहती मूर्ति। इस गुहा के सम्बन्ध में शिलालेख का वर्णन है— थाङ वंश के स्येन्-हुङ के तृतीय वर्ष में (७२९ विक्रम) महाराज काओ-त्सुङ ने अर्हद्-युग्म, बोधिसत्त्व-युग्म, देव-युग्म और वज्रधर-युग्म सहित सुविशाल वैरोचन बुद्ध-मूर्ति के उत्कीर्ण करने का आदेश दिया। थाङ-स्येन् [illegible] के द्वितीय वर्ष में (७३२ विक्रम) द्वादश मास के ३०वें दिन यह महत्कार्य समाप्त हुआ। इसके लिए महारानी वू ने २० सहस्र च्वान् [illegible] अपने पास से दान किए। पांच वर्ष के पश्चात् महान् ([illegible]) फ़ङ-स्येन् स्स [illegible] की स्थापना हुई। इस विहार में १४ महापण्डित, जिनकी प्रज्ञा गम्भीर और शील उदात्त था, इस विहार में लाए गए। शिलालेख

में आगे वर्णन है– "जब से यह उत्तम धर्म पूर्व में आया है तब से अब तक सात सौ वर्ष के ऊपर हो चुके। बुद्ध-विहार बनाने का पुण्य अग्रगण्य है।"

१९वीं गुहा चीन की बौद्ध कला की पराकाष्ठा है। इस विहार-निर्माण के महत्कर्म में श-ची स्स [illegible] के ध्यानाचार्य शान्-ताओ [illegible], फ़ो-हाइ स्स [illegible] के धर्माचार्य ह्वी-च्येन् [illegible] सम्मिलित थे। शान्-ताओ निर्माण-कार्य के अध्यक्ष थे। ये पुनीत-भूमि [illegible] 土 [illegible] सम्प्रदाय के महाप्रवर्तकों मे से है।

मूर्तियां पर्वत में से खोदी गई हैं। यहां पहाडी की चौड़ाई ६८ हाथ की है और गहराई ८० हाथ। वैरोचन बुद्ध की ऊंचाई २२ हाथ से ऊपर है। केवल आसन ६ हाथ ऊंचा है। प्रभामण्डल के शिखर से भूमि तक ऊंचाई ३० हाथ है। आसन वर्गाकार है। प्रत्येक कोने पर रक्षक खड़ा है। दोनों ओर योद्धा खुदे हुए हैं। उत्तर पार्श्व में तिथि खुदी हुई है– काइ-य्वेन् दशम वर्ष, द्वादश मास, पञ्चम दिन [illegible]元十年十二月五日[illegible] (७८४ विक्रम)। इस लेख में वैरोचन की विशाल मूर्ति का भी वर्णन है– सहस्रदल कमलपुष्प के तीन दल-स्तर हैं। प्रत्येक दल पर एक बुद्धमुद्रा है।

बुद्ध की महती मूर्ति महत्ता, वैभव और शान्ति की भावना उत्पन्न करती है। शरीर ओज:पूर्ण है। खेद है कि दोनों हाथ नष्ट हो चुके और दोनों घुटने भी बहुत शीर्ण हो चुके हैं। प्रभामण्डल नावाकार है। मध्य में कमल, कमल के चारों ओर बौद्ध मूर्तियां और अग्नि-ज्वालाएं इसके अद्भुत अलंकार हैं।

यह निस्सन्देह और निर्विवाद है कि बलशालिनी ओजस्विता में यह वैरोचन-मूर्ति न केवल लुङ-मन् में किन्तु थाङ वंश की समस्त कला के क्षेत्र में उत्कृष्टतम मूर्ति है।

वैरोचन के बाईं ओर काश्यप हैं और दाईं ओर आनन्द। दोनों की ऊंचाई २० हाथ के ऊपर है। मुखमुद्रा शान्ति और भद्रता लिए हुए है। काश्यप और आनन्द के साथ के दोनों बोधिसत्त्व भी सौम्यता की मूर्ति हैं। किन्तु इनमें भी उत्तमांग कुछ अधिक भारी और शरीर कुछ छोटा पड़ता है। यह भेद मूर्तिकारों की दक्षता का भेद है।

दक्षिण और उत्तर की भित्ति में खुदे हुए दोनों वज्रधरदेव १८ हाथ ऊंचे हैं। इनके साथ दोनों देवराज, जो दो पापात्माओं के शरीरों पर खड़े हैं, २२ हाथ ऊंचे हैं। यह महती मूर्तियां अजेय, अदम्य भावनाओं की व्यञ्जक हैं। किन्तु जो कला-कौशल वैरोचन के निर्माण में दिखाई पड़ता है वह न अर्हतों में, न बोधिसत्त्वों में और न इन मूर्तियों में है।

प्राचीन समय में मूर्तियों के ऊपर वितान रहे होंगे। भित्ति में बड़े स्तम्भों के लिए छिद्र बने हुए हैं।

तीनों भित्तियों में अनेक मूर्तियां बनी हैं। इनकी ऊंचाई चार हाथ के लगभग है। इनका कला-कौशल अति सुन्दर है।

बीसवीं गुहा– ग्वे-फ़ाङ-तुङ [illegible] 方 [illegible] अर्थात् औषध-योग-गुहा। द्वार के दोनों ओर



पृ. ११७ के समक्ष चित्रित लुङ्-मन् की गुहा के अभ्यन्तर में दो विशाल प्रतिमाओं का समीप-चित्र

A close view of two gigantic images in the Lung-mên Cave depicted opposite p. 117.



लुङ्-मन् की गुहाएं मूर्तियों और शिलालेखों के लिए प्रसिद्ध हैं। ये शिलालेख तिथियों और ऐतिहासिक सूचनाओं के साथ-साथ लेख-सौष्ठव के लिए भी प्रथित हैं।

Prof. Raghu Vira admiring a Buddhist sculpture in the Lung-mên Caves.

औषधों के योग दिए हुए हैं। ये लेख उत्तर वेइ के काल के हैं। हमनें इन औषधयोगों की छापें लीं।

इक्कीसवीं गुहा— कू-याङ-तुङ [illegible] अथवा लाओ-चुन्-तुङ [illegible]। यह लुङ-मन् की प्राचीनतम गुहा है। इस गुहा में अनेक शिलालेख हैं। प्राचीनतम लेख ५५२ विक्रम का है। दूसरी तिथियां ५५५, ५५९, ५६० विक्रम आदि हैं।

इस गुहा का निर्माण ५४० विक्रम में आरम्भ हो चुका था। और ५५२ विक्रम में लगभग खुदाई पूरी हो चुकी थी। शिलालेख के अनुसार राष्ट्र की समृद्धि के लिए इस गुहा का निर्माण किया गया था। इस गुहा में अन्तिम तिथि ६०६ विक्रम है। गुहा आयताकार है। छत २० हाथ ऊंची है। कुट्टिम पर दो हाथ मिट्टी भरी गई। चार हाथ ऊंचे आसन पर बैठे हुए शाक्यमुनि की रंगीन मूर्ति विराजमान है। आसन स्वयं भूमि से छ. हाथ ऊंचा है। आसन को सिंहों ने उठाया हुआ है। पुरानी मूर्ति का जीर्णोद्धार करते हुए इतना अधिक लेप और रंग चढ़ाया गया है कि इसकी मौलिक शोभा सर्वथा मारी गई। मुख्य बुद्ध की ऊंचाई नौ हाथ है। मुख और परिधान की रेखाओं में मौलिक शोभा है। यदि मिट्टी का लेप ऊपर न किया जाता और उस पर रंग न पोते जाते तो मूर्ति की आभा पूर्ण रूप मे दृष्टिगोचर हो सकती। पास दो बोधिसत्त्व खड़े हैं।

इस गुहा में उत्तर वेइ कला का सुन्दर रूप उपस्थित है।

इस गुहा की भित्तियो में इतनी मूर्तियां और लेख है कि यहां उनका वर्णन करना असम्भव है।

इस गुहा के शिलालेख केवल तिथियों और अन्य ऐतिहासिक सूचना के लिए ही प्रसिद्ध नही किन्तु सुलेख के लिए भी प्रथित हैं। हमने परस्पर भिन्न सौन्दर्यमय सुलेख की दृष्टि से ही २० लेखों की छापें ली हैं। चीनी लेख-सौन्दर्य-विशारदों की दृष्टि से इनका मूल्य बहुत अधिक है।

ल-चू त्स [illegible]— यह गुहा पूर्वीय पहाड़ी में बनी है। बुद्ध आसन्दी में बैठे हैं। रूपाकृति भव्य है। यह मूर्ति थाङ कला की उत्तम कृति मानी जाती है। बुद्ध की पीठ के पीछे एक यवनिका बनी हुई है जिसमें भारत की गुप्त-कला की छाया झलक रही है। गुहा की भित्तियों पर वज्रच्छेदिकासूत्र उत्कीर्ण है तथा एक सहस्र छोटी छोटी बुद्ध मूर्तियां बनी हुई हैं। छत में कमल, उड़ती हुई अप्सराएं और मेघ शोभायमान हैं।

नीच, कला के शत्रु, व्यापारियों की लोलुपता से मूर्तियों के उत्तमांग लुप्त हैं। हमको लुङ-मन् में जितना समय लगाना चाहिए था उतना तो न लगा सके किन्तु जो भी थोड़ा समय मिला उसमें लुङ-मन् की मनोरमता को नेत्रों द्वारा लगातार एकाग्रध्यान से पान करते भए, और हृदय में बद्धप्रतिष्ठ करते भए कि जीवन के शेष वर्षों तक इस रमणीयता का परिमल साथ रहे। यद्यपि लुङ-मन् चीन की भूमि पर स्थित है और

इसका श्रेयस् और गर्व चीनियों को है और होना चाहिए तथापि लुङ-मन् भारत की आत्मा का ही तो खण्ड है। यहां चीनी प्रभाव और परिवर्तन अवश्य हैं किन्तु मूल और स्थूल दृष्टि से, आध्यात्मिक तथा कला की दृष्टि से, भारत का भी तो इसमें हाथ है। लुङ-मन् में भारतीय वैभव के जो दर्शन हमको हुए उनसे हम कृतकृत्य होकर कोयले की खान की काली धूल से बचते हुए अपने निवासस्थान पर लौट आए।

जिस रस और आनन्द का अनुभव, जिस प्राचीन और नवीन काल की एकता की भावना आज हुई वह पहले कभी न हुई थी। हमको ऐसे लगा जैसे कि हम पन्द्रह सौ वर्ष पार कर पार्थिव शरीर और नेत्रों सहित गुप्त काल में और गुप्त राष्ट्र में पदार्पण कर गए हों। यह अद्भुत और अविस्मरणीय है और रहेगा।

२२-६-५५

आज नागपुर लोकेश को दूरभाष किया।

प्रातः का समय पेइ-चिङ के प्रसिद्ध लामा मन्दिर में व्यतीत किया था।

युङ-हो-कुङ में धारणियों का चार भाषाओं में विशाल ग्रन्थ देखा। इसके एक से दस तक भाग हैं जिनमें से आठवां लुप्त है। ग्रन्थ का भोट नाम इस प्रकार है—
དཔའ་བར་འགྲོ་བ་ཞེས་བྱ་བ་ཐེག་པ་ཆེན་པོ་ཏེ་མདོ་བ་བམ་ཏོ་ལྔ་པ་བཅུགས་སོ །

युङ-हो-कुङ में चार विद्यालय हैं। एक धर्मपाठ, द्वितीय तन्त्र, तृतीय आयुर्वेद और चतुर्थ ज्यौतिष तथा भूगोल।

युङ-हो-कुङ के बड़े लामा स्वयं अनुभवी वैद्य हैं। नाड़ी देख कर रोग को पहचान लेते हैं। मन्दिर में से हमको अपने घर ले गए और वहां आयुर्वेद के १३ मानचित्र दिखाए। इनमें शरीर के अंगों, वनस्पति तथा प्राणियों आदि के सुन्दर चित्र हैं। इनका अपना आयुर्वेद-ग्रन्थ-संग्रह है। अनेक ग्रन्थों के आरम्भ में संस्कृत दी हुई है। हम दो उदाहरण देते हैं।

(१) उपदेश-गुणतन्त्रस्य गण्डूषिक—शल्योष्णतापनान्त कृताकृत पाराकाल मृत-पाक्यच्छोदस्य सङ्ग्र विहरति स्म ॥

(२) शुद्धोषधि शक्ति विशेषाख्यात काशदेशनामलोऽर्क-वल्लरीर्नाम माररोगहः प्रतिभक्तं विहारं। नमो गुरुभैषज्याय। लक्षणं व्यञ्जनः अस्ति सम्बुद्धप चा। मेघवर्णाभ-ग्रन्ति कृपेभिर्महा ॥ गुह्य निश्चिन्त्य कायं विशुद्धस्मीभिः। स्वीपरोऽभिक् प्रभाकान्त श्वास्मे नमः ॥

महन्त बहुत सौम्यप्रकृति हैं। इन्होंने अपने संग्रह में से कई ग्रन्थ भेंट किए। महन्त का नाम यिशि-गावा བླ་མ་ཡེ་ཤེས་དགའ་བ་ है।



युङ-हो-कुङ के अध्यक्ष यिशिकावा सौम्यप्रकृति वयोवृद्ध अनुभवी वैद्य है। आचार्य रघुवीर उनसे भारतीय-भोट आयुर्वेद पर बातचीत कर रहे है। युङ-हो-कुङ के चार विद्यालयो मे से आयुर्वेद-विद्यालय एक है। श्री यिशिकावा का निजी आयुर्वेद-ग्रन्थसग्रह अनुपम है। अनेक ग्रन्थो के आरम्भ मे सस्कृत शीर्षक दिए हुए है।

**Prof. Raghu Vira conversing with Venerable Ye-śes-dgah-ba, Abbot of the Yung-ho-kung Monastery, who is a famous Mongol scholar and specialist in Indian medicine (*āyurveda*) as it was carried to Tibet and thence to the Mongols.**

२३-६-५५

आज मुक्देन् के लिए प्रस्थान किया।

२४-६-५५

मुक्देन् के समीप ता-चिङ्ग ग्राम में कृषि-उत्पादक-सहकारी मण्डल देखने गए। यह मुक्देन् से ३५ मील दूर है। यहां की भूमि उर्वरा नहीं मानी जाती। हमको बतलाया गया कि साम्यवादी शासन से पूर्व प्रत्येक कृषक की उपज का माध्य ११५५ सेर प्रतिवर्ष था। अब माध्य ४१५५ सेर प्रतिवर्ष हो गया है।

ता-चिङ्ग ग्राम (अर्थात् महान् हरेभरे ग्राम) में १३४ परिवार हैं। इनमें से १०३ कृषक हैं। शेष श्रमिक हैं। १०३ में से ८३ सहकारी मण्डल के सदस्य हैं। इन्होंने ४०० सूअर पाले हुए हैं।

साम्यवादी राज्य के आते ही भूमिपतियों की भूमि छीन ली गई। भूमिपति से अभिप्राय उन लोगों का है जो हल स्वयं नहीं चलाते थे। पांच वर्ष तक भूमि खोकर भी इन लोगों को चुनाव में भाग लेने का अधिकार न होगा। प्रायः भूमिपति अपने ग्रामों से भाग गए हैं।

भूमिपतियों के अतिरिक्त कुछ धनी किसान थे। ये अपनी भूमि और हल आदि देकर दूसरों से खेती कराते थे। ये भी समाप्त हो चुके हैं।

तीसरी श्रेणी में मध्यम वर्ग के कृषक हैं। इनके पास निर्वाह के लिए पर्याप्त भूमि है और इस भूमि को स्वयं जोतते हैं।

चौथी श्रेणी निर्धन किसानों की है। इनके पास भूमि पर्याप्त न थी। इनको दूसरों के लिए काम करना पड़ता था।

अन्तिम श्रेणी भूमिहीन श्रमिकों की थी।

साम्यवादी शासन ने निर्धनी किसानों और भूमिहीन श्रमिकों को भूमि दी है जिससे वे अपना निर्वाह कर सकें। खेती के लिए बीज तथा रुपया भी उधार दिया है। एक एक व्यक्ति को २.९ माओ भूमि मिली है। ६ माओ का एक एकड़ होता है। २.९ माओ का अर्थ हुआ लगभग आधा एकड़। भूमि बच्चों और बूढ़ों को नहीं मिलती। केवल उन्हीं को जो स्वयं खेती करने में समर्थ हैं।

पांच वर्ष पूर्व सहकारी मण्डल की स्थापना हुई। प्रतिवर्ष सदस्यों की संख्या बढ़ती जा रही है। शासन के अधिकारियों ने बतलाया कि किसानों को बलपूर्वक सहकारी मण्डल का सदस्य बनाने का यत्न नहीं किया जा रहा है।

ग्राम की जनसंख्या ४५० है। इनमें से ११७ कार्यकर्ता हैं। ग्राम में भूमि की मात्रा १७८६.७ माओ है। ३५ वाहक पशु हैं। १३ गाड़ियां हैं। इनके पहिए वाहित्र (motor)

वाले हैं। गांव में गेहूं, मक्की, चावल, ज्वार, आलू, मूंगफली और चौड़ी सेम की उपज होती है। ज्वार से मदिरा भी बनाई जाती है। चीन में मदिरा का सर्वत्र प्रचार है।

१९५३ में बाढ़ आई थी। लोगों ने नाले खोद कर गांव को बचाया था।

सहकारी मण्डल बनने से पूर्व अन्योन्य-सहायता-वर्ग बने हुए थे। सहकारी मण्डल बनने पर ५७ परिवार पहले वर्ष में सम्मिलित हुए। आशा है अगले वर्ष तक सभी परिवार सम्मिलित हो जाएंगे। सहकारी मण्डलों को शासन नाना प्रकार की सहायता देता है। सर्वप्रथम श्रेणियां खोली जाती हैं। हमको बतलाया गया कि श्रेणियां-दिन के समय होती हैं। अतः सहकारी मण्डल के अतिरिक्त दूसरे लोग नहीं आ सकते। इन श्रेणियों में नए उपकरणों का प्रयोग सिखाया जाता है।

हमको बताया गया कि साम्यवादी शासन से पूर्व जीवन-स्तर इतना नीचा था कि व्यक्ति अपना समस्त सम्भार पीठ पर उठा कर दूसरे स्थान पर ले जा सकता था। अब यह दशा नहीं रही।

गांव में १०० नए घर बने हैं। लगभग प्रत्येक व्यक्ति को एक एक सूअर दिया गया है।

दरिद्र लोग पहले बोरी के कपड़े पहनते थे। अब ऐसा कहीं देखने में नहीं आता।

पहले छोटी सी पाठशाला थी। केवल एक अध्यापक था और ऊंचे घरों के ५० बच्चे। अब ९ अध्यापक हैं और सब घरों के मिला कर २३० बच्चे पाठशाला में जाते हैं।

प्रौढ़-शिक्षा का भी प्रारम्भ हो चुका है। बच्चे घरों में जाकर माता पिता को पढ़ाते हैं। ग्राम में पंचायत घर, वाचनालय और नाटक-मण्डप हैं। सहकारी विक्रयालय की स्थापना की गई है जिसमें खेती के उपकरण, खाद, औषधं, कपड़े तथा प्रतिदिन के प्रयोग की वस्तुएं मिलती हैं।

ग्राम में दाइयों का अच्छा प्रबन्ध है। जब विशेष काम नहीं होता तब वे खेती बाड़ी का काम करती हैं अथवा नगर में शिक्षा के लिए जाती हैं।

किसानों की सहायता के लिए उधार सहकारी मण्डल बन गया है। रुपया समस्त ग्राम का ही होता है। आवश्यकता पड़ने पर राष्ट्रीय अधिकोष से सहायता मिल जाती है। ब्याज एक मास में १.२ प्रतिशत देना पड़ता है अर्थात् वर्ष में १४.४ प्रतिशत।

स्वास्थ्य के लिए शासन विशेष रूप से जागरूक है। घोड़ों तथा सूअरों के लिए भी अलग रहने का स्थान निश्चित है। घरों में नए शौचगृह बनाए गए हैं।

२५-६-५५

मुक्देन् में चार प्रसिद्ध मन्दिर हैं। इनमें से हमने दो मन्दिरों के दर्शन किए। पहले मन्दिर में चार बड़े भिक्षु और ५० साधारण भिक्षु हैं। लांछा लिपि में लिखा हुआ

लम्बा पत्र लटका हुआ है—

॥ आर्य उष्णीषविजयधारणी नमो ॥

इस मन्दिर के दर्शन के पश्चात् हम पीत मन्दिर में गए। पीली खपरैलों के कारण इसका ऐसा नाम पड़ा है। मन्दिर का वास्तविक नाम श-सङ स्स है। यहां के अध्यक्ष पेइ-क्वाङ-यू हैं। यहां २८ मोंगोल लामा रहते हैं।

३१८ वर्ष से इस मन्दिर में अद्भुत धारणी-ग्रन्थ की पूजा होती आई है। यहां अपूर्व घटना हुई। ज्योंही हमने इस धारणीग्रन्थ को देखा त्योंही यह हमको मिल गया। दृष्टं पृष्टं प्राप्तं च। हमने केवल मात्र पूछा ही था कि यह अद्भुत धारणी-संग्रह कहां मिलेगा कि लामा पाइ-शन्-चन् ने कहा— भारत और चीन की मैत्री को पुन: दृढ करने के लिए हम यह अपना महामान्य ऐतिहासिक धारणी-संग्रह आपको भेट देते हैं।

ग्रन्थ को बाधा गया। ऊपर लकड़ी के फट्टों पर नीवार लपेटी गई और १०, १५ कला के दोनो ओर के औपचारिक भाषणों के पश्चात् विधिपूर्वक ग्रन्थ हमको भेट में दिया गया। ग्रन्थ का भार इतना अधिक है कि उठाने के लिए तीन लामा लगे। इन्होने स्नेह से हमारी गाडी मे लाकर रखा। यह मुक्देन् की भेट सदा के लिए अविस्मरणीय रहेगी।

**छिङ्. राजाओं के प्रासाद में—** १६७३ विक्रम मे पहले छिङ राजा ने इस प्रासाद का निर्माण कराया। प्रासाद मे अष्टध्वज सेना का मुख्य कार्यालय था। एक ध्वज में १५०० सैनिक हुआ करते थे।

अब प्रासाद अद्भुतागार के रूप मे है। छिङ राजाओं के सगीतवाद्य, घण्टे, ढोल, कुठार, मुद्राए, परिधान, आसन्दी, पटल, शय्या, कवच, खड्ग, चित्र, मूर्तिया सभी कुछ विद्यमान है। भिन्न भार के पत्थर के टुकड़े टंगे हुए हैं। आघात करने पर प्रत्येक मे से भिन्न स्वर निकलता है। सगीत प्रारम्भ और अन्त करने के लिए बड़ा ढोल है। वाद्य सामान्य रूप से नही रखे हुए हैं। इनके स्थान कलामय हैं। १६७३ से १६६८ विक्रम तक का छिङ इतिहास बहुत बड़े आकार के पत्रों पर लिखा हुआ सम्पूर्ण तथा सुरक्षित है। वृक्षों की टेढ़ी मेढ़ी जड़ों से नाना मूर्तियां बनी हुई है। छिङ राजा आस्थावान् बौद्ध थे। अनेक बुद्ध, बोधिसत्त्वों की मूर्तियों से एक पूरा कोष्ठ सजा हुआ है। एक बुद्ध मूर्ति के बाहर भोट, मोंगोल, मञ्जु और चीनी में व्याख्या लिखी है। भारतवर्ष के सम्पर्क से बौद्धों में चन्दन-पात्रों और चन्दन-मूर्तियों का विशेष आदर था। सो यहां भी चन्दन के पात्र रखे हुए हैं। ताम्बे और अन्य धातुओं की रत्नखचित तथा अरत्नखचित मूर्तियां विद्यमान हैं। निवासकोष्ठों के ताप को बढाने के लिए छिङ राजा हिममञ्जूषा का प्रयोग करते थे। थाङ वंश के अन्त में ल्याओ लिपि का शिलालेख जेहोल् प्रान्त से लाकर यहां रखा गया है। अभी तक यह लेख पढ़ा नहीं गया।

**संघर पुस्तकालय—** २००५ विक्रम में इस पुस्तकालय की स्थापना हुई। इसमें पुराने

पुस्तकालय सम्मिलित कर लिए गए। जापानी मुक्देन् में लगभग ६ लाख पुस्तकों का संग्रह छोड़ गए थे। वह भी इसमें सम्मिलित है। सुङ और मिङ से लेकर आधुनिक काल तक का यह सुविशाल समुच्चय है। पुस्तकों की समस्त संख्या १२ लाख है। प्रतिवर्ष एक लाख के लगभग पुस्तकें जुड़ जाती हैं। एक एक साम्यवादी पुस्तक की सौ सौ प्रतियां ली जाती हैं। पुस्तकें प्रायः बहुत छोटे परिमाण की हैं। विदेशी पुस्तकें बहुत थोड़ी हैं। इनमें सबसे अधिक संख्या जापानी पुस्तकों की है। बौद्ध पुस्तकें अलग रखी हुई हैं। ये तथा अन्य प्राचीन पुस्तकें सामान्य जनता के लिए नहीं हैं। हम भी बौद्ध संग्रह न देख पाए। केवल २०, २५ बौद्ध पुस्तकें हमारे लिए निकाल कर लाई गईं और एक विशेष अलग कोष्ठ में हमको दिखाई गईं। हमको बतलाया गया कि सुङ, य्वेन् तथा छिङ त्रिपिटक के यहां बहुत से अंश हैं किन्तु सम्पूर्ण नहीं। त्रिपिटक के अनेक भाग नगरपालिका-पुस्तकालय में भी हैं। इस पुस्तकालय की कुछ प्राचीन पुस्तकें प्रासाद में हैं। तीस सहस्र भाग का एक विश्वकोष है जो १७वीं शताब्दी में बना। इसका नाम है– स्स-कू-चुन्-शू। इसके बनने में दस वर्ष लगे थे। वास्तव में इसको उद्धरणों का संग्रह कहना चाहिए।

छिङ महाराज ने आर्य अष्टसाहस्रिका प्रज्ञापारमिता को विशेष प्रेम से काष्ठमुद्रण-फलकों पर खुदवा कर छपवाया था। प्रत्येक पृष्ठ की लम्बाई ३६ प्रांगुल है। पहले पृष्ठ पर कौशेय से ये अक्षर निकाले गए हैं–

॥ ओं स्वस्ति सिद्धम् ॥

पुस्तकालय में शिलालेखों की छापों का बहुत बड़ा संग्रह है। छापों की संख्या लाखों में है। चीन शिलालेखों का देश है। यह भी संग्रह हम देख न पाए।

जिस विश्रान्तिगृह में हम ठहरे हुए हैं उसमें ही भारतीय संगीत-मण्डली आकर ठहरी है। मण्डली में ५० के लगभग स्त्री पुरुष हैं। इस मण्डली के नेता श्री अनिल-कुमार चन्दा हैं। आप पहले कविसम्राट् रवीन्द्रनाथ ठाकुर के आत्मीय सचिव रहे हैं। आज आपने बतलाया कि कविसम्राट् हमारी कृति Vedic Mysticism के अनन्य भक्त थे। अन्तिम समय तक उन्होंने इस पुस्तक को अपने साथ रखा।

२६-६-५५

आज हम आन्-शान् आए। यहां लोहे की सबसे बड़ी निर्माणियां हैं। एक निर्माणी में पिघले लोहे की बहती हुई नदी और संयानों के लिए प्रतिदिन ४००० पटड़ियां बनती हुई देखीं। निर्माणियों का विस्तार एक दो दिन में नहीं देखा जा सकता। किन्तु जो कुछ भी हमने देखा उससे नए चीन की तीव्र प्रगति का अच्छा अनुमान हो सकता है। चीन में लोहा, पीतल, ताम्बा बहुत न्यून मात्रा में देखने में आता है। तार के खम्बे लकड़ी के हैं। कहीं लोहे के दिखाई नहीं पड़ते। कोई व्यापारी पीतल और ताम्बे आदि का प्रयोग



**प्रस्तुत थंका में महाकाल के अनुचर क्षेत्रपाल का चित्रण है जो कभी युङ्-हो-कुङ् के विख्यात पेइ-चिङ् स्थित मोंगोल विहार की भित्ति को सुशोभित करता था। यह अब आचार्य रघुवीर के संग्रह में है।**

**Silken scroll painting (*thaṅka*) of Kṣetrapāla who is one of the retinue of Mahākāla. It stems from Yung-ho-kung the famous lamasery of Peking.**

नहीं कर सकता जब तक शासन से विशेष अनुमति न मिले। सोने चांदी का तो आभूषणों तक के लिए मिलना अशक्य है।

मुक्देन्, आन्-शान् और आसपास की निर्माणियों का प्रारम्भ जापानियों ने किया था। इनका अब विस्तार किया जा रहा है। नई निर्माणियां भी बनाई जा रही हैं। मुक्देन् की यन्त्रोपकरण-निर्माणी में दो प्रवर्त (ton) भार की एक वर्तनी (lathe) बनाने का समय एक श्रमिक के २७० घण्टे हैं।

२८-६-५५

आज मध्याह्न पेइ-चिङ लौट आए। एक बार फिर युङ-हो-कुङ मे गए। वहां से चारों विद्यालयों का पाठ्यक्रम लिया। पाठ्य-पुस्तकों के प्रकाशन का युङ-हो-कुङ सबसे बड़ा केन्द्र था। अब पुस्तको का छपना बन्द है। अमृत-हृदयाङ्गाष्टगुह्योपदेश– यह ग्रन्थ हमने लेना चाहा किन्तु इसकी कोई प्रति न मिल सकी।

२९-६-५५

आज साय महाभोज हुआ। चीन के प्रधान मन्त्री उसमें सम्मिलित हुए। यहां हमने विचित्र दृश्य देखा—भारत के प्रतिनिधि श्री चन्दा जी ने पहले हिन्दी मे भाषण दिया फिर अंग्रेजी मे। इसका परिणाम यह हुआ कि चीनी भाषणो का अनुवाद केवल पहली बार हिन्दी मे किया गया। तदनन्तर अंग्रेजी चलती रही। भारतीय दूतावास के निमन्त्रण पत्र भी चीनी तथा अंग्रेजी मे जाते हैं हिन्दी मे नही।

३०-६-५५

आज पेइ-चिङ के क्वान्-ची मन्दिर में आए। यहां तथा अन्य बौद्ध मन्दिरों में साम्यवाद के शान्तिप्रचार की पुष्टि के लिए—जन्-वाङ-कू-क्वो-चिङ का पाठ होता है। मन्दिर के महन्त कहने लगे यह संस्कृत से अनूदित प्रज्ञापारमिता का अंग है। अनुवादक का नाम पू-खुम् अर्थात् अ-शून्य है। यहां हमने देखा कि चीनी समाचारपत्रों पर चान्द्र मास तथा चान्द्र तिथि भी दी जा रही है।

१-७-५५

आज पेइ-चिङ पुस्तकालय में भारत और चीन के सांस्कृतिक सम्बन्धों की प्रदर्शनी देखने गए।

आज पेइ-चिङ में भारत-संगीत-मण्डल का विशेष कार्यक्रम था। राष्ट्रपति माओ-त्से-तुङ, प्रधान मन्त्री चोउ-अन्-लाइ तथा अन्य गण्यमान्य व्यक्ति विशेष रूप से निमन्त्रित थे। हम लोग इनके समीप ही बैठे थे। श्री माओ और चोउ ने हम से हाथ मिलाया और बड़े

ध्यान से भारत की कला का रसास्वादन करते रहे।

देखते देखते अनेक विचार मन में उत्पन्न होते थे। भारतीयों को विदेश में आकर अपने वाद्यों के लिए orchestra शब्द का उपयोग न करना चाहिए। इस शब्द के साथ जो अर्थ लोगों के मन में संयुक्त है वह वस्तु न देख कर उसका भारतीय रूप निराशा-जनक प्रतीत होता है।

चीन में पाश्चात्य गान का अथवा रूसी गान का बहुत प्रचार है। इस गान में गले और ध्वनि की विशेष शिक्षा दी जाती है। हमारे गायकाचार्यों में इसकी विशेष न्यूनता है। भारत के बाहर जाते समय हमको ध्यान रखना चाहिए कि हम उन गायकों को ले चलें जिनकी ध्वनि रसीली हो और गला स्वच्छ हो। ध्वनि मद्धम, मोटी अथवा खुरदरी न हो।

हमारे संगीत-मण्डल को चाहिए था कि वह कोई न कोई चीनी गान अथवा नृत्य भी चीनी जनता को दिखाते। जब चीनी कलाकार भारत मे आए थे तो उन्होंने भारतीय गीत गाकर भारतीय जनता को मुग्ध किया था। इतना ही नही जब से भारतीय संगीत-मण्डल चीन में आया है तब से उसके साथ १०, १२ चीनी कलाकार विद्यार्थी के रूप में लग गए हैं और भारतीय कला का प्रतिदिन अभ्यास करते है।

ह्वेन्-च्वाङ चीन में प्रसिद्ध हैं। ह्वेन्-च्वाङ का ग्रन्थ "पश्चिम की यात्रा" चीन के राष्ट्रपति माओ का प्रिय ग्रन्थ है। यदि भारतीय संगीत-मण्डल ह्वेन्-च्वाङ के जीवन का निरूपण करता तो चीनी आत्मा में प्राचीन दो सहस्र वर्षों का भारत-चीन-सम्बन्ध जागृत हो उठता। इसी प्रकार यदि बुद्ध के जीवन के किसी अंश को लेकर निरूपण किया जाता कि विश्व-शान्ति का विचार किस प्रकार भारत और चीन में प्राचीन समय में फैला था तो चीन की जनता गद्‌गद् हो उठती। एक नया उल्लास फैलता।

कविसम्राट् रवीन्द्रनाथ ठाकुर के एक छोटे से गान को ५, ६ कला तक सुना देने से चीनी जनता के पल्ले कुछ नहीं पड़ा। यदि रवीन्द्र के किसी नाटक को ले लेते तो जनता मुग्ध होती और उनकी भक्ति गहरी हो जाती।

आज पता चला कि पेइ-चिङ विश्वविद्यालय में भी मञ्जु के कुछ ग्रन्थ हैं।

२-७-५५

आज पेइ-चिङ पुस्तकालय में शी-श्या सूत्रों के निरीक्षण के लिए गए। यह निङ-श्या प्रान्त से आए हैं। वहां एक मन्दिर में सुरक्षित थे। कोनों पर ग्रन्थों के चीनी नाम लिखे हैं। ये ग्रन्थ य्वेन् 元 युग में १४वीं, १५वीं शताब्दी में लिखे गए।

प्रत्येक पृष्ठ में छः पंक्तियां हैं। चीनी के समान पंक्तियां ऊपर से नीचे की ओर आ रही हैं। प्रत्येक पंक्ति में १७ अक्षर हैं। इनके काष्ठ-मुद्रण-फलक हाङ-चोउ 杭州 में बने

थे। शी-श्या अक्षरों को पीतनदी के पश्चिम के अक्षर कहते हैं। यह विशेष सौभाग्य है कि कुछ पुस्तकों के अन्त में तिथि आदि की सूचना दी हुई है। शी-श्या अनुवाद सुङ-संस्करण से हुए हैं। आरम्भ में चित्र भी सुङ-संस्करण वाले हैं।

आज हमने दो शिरोधान मोल लिए। इन पर चार चीनी अक्षर हैं– कू-फू-कुन्-नान्। कू-फू का अर्थ पार करना और कुन्-नान् का अर्थ कठिनाइयां। जब दिन के परिश्रम और चिन्ताओं से थक कर मनुष्य शिरोधान पर सिर रखता है तो शिरोधान उसकी कठिनाइयां पार करने में सहायक हो। रात्रि का विश्राम मस्तिष्क को अभिनव शक्ति दे। नए सुझाव दे।

४-७-५५

साम्यवादी चीन में नवजात शिशुओं के लिए, विशेष कर जिनकी माताएं निर्माणियों में काम करती हैं, अनेक शिशुशालाएं हैं। हमको बताया गया कि अकेले पेइ-चिङ नगर में ६०० शिशुशालाएं हैं। प्रत्येक में न्यूनतम ५० और अधिकतम ३०० शिशु हैं। जितने समय तक माताएं निर्माणियों में काम करती हैं उतने समय तक बच्चे इन शालाओं में रहते हैं। निर्माणी में कार्य समाप्त करके माताएं बच्चों को अपने साथ ले जाती हैं।

आज हम अपनी नाम-मुद्रा बनवाने के लिए अच्छा कलाकार ढूंढते ढूंढते गलियों में जा पहुंचे। वहां एक आपणिक अपनी छोटी सी आसन्दी पर बैठा हुआ घास की डिबिया में बन्दी किए हुए हरे टिड्डे का गान सुनने में मग्न था। ये हरे टिड्डे पेइ-चिङ की गलियों में प्रतिदिन बिकते हुए दिखाई पड़ते हैं। इनके क्रन्दन को गान की उपाधि देना चीन में ही सम्भव है। चीन की प्रतिभा और कला वैचित्र्यप्रिय है। जब उनको पक्षियों का कूजन नहीं मिलता तो उसके स्थान में टिड्डों का क्रन्दन ही उनके लिए पर्याप्त है।

जिस पेइ-चिङ प्रासाद के विषय में एक अधिकारी ने हमको यह बतलाया था कि प्रासाद तो राजाओं के भोग-विलास का स्थान है, यहां पुस्तकों का क्या प्रयोजन, उसी प्रासाद में विशेष अनुमति मिलने पर आज दो लाख पुस्तकों के संग्रह के दर्शन हुए। प्रत्येक प्रकार के ग्रन्थों के लिए अलग अलग भवन हैं। ताओ सम्बन्धी ग्रन्थों का विशाल और उत्तम संग्रह है। लाख के रंग से रंगे हुए चमकते काले पत्रों पर सुनहरी मसी से बनाए हुए शतशः चित्र और उत्कृष्टोत्कृष्ट सुलेखकों के लिखे हुए धार्मिक ग्रन्थों का यह अद्भुत स्थान है। प्रायः इस पुस्तकालय में प्रवेश की आज्ञा नहीं मिलती।

५-७-५५

आज तीन [illegible] चीनी संसद् का सत्र आरम्भ हुआ। संसद् के लिए कोई विशिष्ट भवन नहीं है। जिस ह्वाइ-जन्-ताङ भवन में भारतीय संगीत-मण्डल का कला-प्रदर्शन था

उसी में आज संसद् का सत्र है। १२२६ में से १०६४ सदस्य उपस्थित हैं। राष्ट्रपति भी उपस्थित हैं। सर्वप्रथम Presidium अर्थात् प्रधान-वर्ग के नामों की सूची संसद् के सामने रखी गई और मत लिए गए। एक भी मत विरोध में न था। सभी पक्ष में थे। सर्वसम्मति से सूची पारित हुई। तत्पश्चात् पंचवर्षीय योजना सामने रखी गई। आय-व्ययक के स्थान में पूर्व तथा आगामी वर्ष का वित्तीय विवरण रखा गया। जब पूछा गया कि क्या कोई विरोध में है तो यथापूर्व मेइ याउ, मेइ याउ की ध्वनि हुई अर्थात् कोई विरोध में नहीं।

पंचवर्षीय योजना में ७६ अरब रुपया लगेगा। इस काल में कितनी उन्नति करने की आशा और योजना है सो इससे कुछ पता लगेगा कि पांच वर्ष की सीमा पूरे होने से पहले प्रतिवर्ष ३० सहस्र वहित्र बनने आरम्भ हो जाएंगे।

सत्र २९ जूलाई तक चलेगा। किन्तु अधिकांश दिन वर्ग-संवाद में लगेंगे, सत्र में नहीं। वर्ग-संवाद साम्यवादी शासन में विशेष महत्त्व की वस्तु है। छोटे छोटे वर्गों में सब बातों पर विचार किया जाता है। सदस्य अपने विचार इन वर्गों की बैठकों में प्रकट करते हैं। संसद् के सत्र में तो मुख्य वक्ता प्रस्तावों की पुष्टि ही करते हैं।

राजनैतिक जीवन का संचालन संयुक्त अग्रसंघ (United Front Organization) करता है। इसमें ९ राजनैतिक पक्ष हैं। इससे आगे चल कर जन-राजनैतिक-परामर्श-सम्मेलन है। इसमें देश का एक ही लक्ष्य तथा एक ही कार्यक्रम निश्चित किया गया है। साम्यवादी पक्ष के सिद्धान्त तथा उनकी योजनाएं इस सम्मेलन ने स्वीकार की हैं।

भारतवर्ष के लिए यह नई बात है कि आदर्श-श्रमिकों में से भी संसद चुने जाते हैं।

सायं छः बजे शासन-स्थापित पुरातन साहित्य विक्रय-शाला में गए। ६१ बन्धनों में ७११ खण्डों वाला २४ वंशीय इतिहास मोल लिया। यह इतिहास-माला चीनी इतिहास की आधारभूत वस्तु है। हमको एक ही दुःख रहा है कि इन ७११ खण्डों के लिए चीनी निधाय न मिला। कुछ दिन के पश्चात् जब हम शाङ-हाइ में पहुंचे तो वहां इतने ही मूल्य में सम्पूर्ण ७११ खण्डों में तथा ६ पाद ऊंचा, ४ पाद चौड़ा और १ पाद गहरा निधाय मिल रहा था। किन्तु इसको मोल लेना असम्भव हो गया था। हमारा सम्पूर्ण सम्भार बंध कर क्वाङ-चोउ जा चुका था। यदि हमने शाङ-हाइ में दो दिन भी ठहरना होता तो हम अपने साथ ले चल सकते थे। इस प्रकार के निधायों की विशेषता यह है कि प्रत्येक बड़े वंश के इतिहास के लिए अलग डिब्बा बना हुआ है। डिब्बों पर वंशों के नाम खुदे हुए हैं। तथा खुदे हुए नामों में हरा रंग भरा है। प्रत्येक वंश के डिब्बे का परिमाण भिन्न है किन्तु फिर भी सब इस प्रकार से निधाय में रखे हुए हैं कि सुन्दर प्रतीत हों और अलग अलग निकल सकें।

बौद्ध त्रिपिटक का चीनी परिशिष्ट १९८० विक्रम में शाङ-हाइ में प्रकाशित हुआ

था। इसमें १५१ बन्धन हैं। प्रत्येक में ५ खण्ड हैं। मूल्य १४०० युआन्। इस परिशिष्ट में चीनी आचार्यों के रचित ग्रन्थ हैं। चीन में जो सम्प्रदाय बने, इनमे जो संघर्ष हुए, उन सबका विवरण यहां पूर्णरूप मे मिलता है।

७-७-५५

भोट कञ्जूर तञ्जूर का डिब्बों में डलना आरम्भ हो गया सो अत्यन्त सन्तोष हुआ। ३३० बन्धन हैं। प्रत्येक बन्धन का परिमाण ३० प्रांगुल के लगभग है। इनके लिए विशेष बड़े बड़े लकड़ी के डिब्बे बने हैं। सात आठ व्यक्ति डिब्बे भरने आए हैं। डिब्बों में जला-प्रवेश-पत्र लगाना, सावधानी पूर्वक एक एक ग्रन्थ को बिठाना, डिब्बों के बाहर अन्तर्निहित पुस्तकों की संख्याएं लिखना आदि पर्याप्त समयापेक्षी कार्य है। हमने अपने सामने कार्य आरम्भ कराया है। तीन चार दिन में पूरा हो जाएगा ऐसी आशा है। तत्पश्चात् मोंगोल कञ्जूर से डिब्बे भरने और बन्द करने होंगे।

दो तीन दिन से साम्यवादी मोंगोल सेना की संगीत-मण्डली आई हुई है। हमारे ही विश्रान्तिगृह में ठहरी हुई है। इसमे १५८ स्त्री पुरुष है ' वेष सैनिक है। कल रात्रि को इनका प्रथम प्रदर्शन था। हम कार्यवश न जा सके थे। इसलिए आज गए। विशेष उल्लेखनीय चीन, मोगोल और रूस को सयुक्त करने वाले सयान का स्वागत-गीत था। किस बल और उत्साह से गाया गया। नाटक-भवन गूज उठा। जनता का हृदय भी उल्लास से बल्लियों ऊंचे नाचने लगा। क्या भारतवर्ष मे भी हम जनता मे देश की एकता के गीतों को राष्ट्रीय नवनिर्माण के साधन नही बना सकते।

८-७-५५

चीन की आर्थिक स्थिति पर बातचीत करते हुए पता लगा कि अर्थपत्र (currency notes) का पृष्ठपोषण स्वर्ण द्वारा किया गया है किन्तु स्वर्ण और अर्थपत्रों का कितना अनुपात है यह कुछ पता न लग सका। हमको बताया गया कि जब पण्डित नेहरू चीन में आए थे तब उनको अर्थसम्बन्धी सब समंक दिए गए थे। अंग्रेज समंकविशारदों का विचार है कि जब कभी चीनी शासन समंक देता है तो ठीक ही देता है। जहां तक भारत और पण्डित जवाहरलाल नेहरू का सम्बन्ध है इसमें सन्देह नही कि समंक ठीक ही दिए होंगे किन्तु वे प्रकाशित नहीं किए गए। श्री चोउ-अन्-लाइ ने पण्डित नेहरू से कहा था कि आपके और हमारे बीच में कोई रहस्य नहीं, जो आप जानना चाहेंगे सो आपको बताएंगे।

अर्थपत्र पोषण के अतिरिक्त अनुपूरक अर्थव्यवस्था (supplementary economy) पर चर्चा हुई। चीन में एक विचार ऐसा रहा है कि जब रूस और चीन भ्रातृ-शासन हैं तो इनकी अर्थव्यवस्था भी एक दूसरे की सहायक होनी चाहिए। अर्थात् जो

उद्योग रूस में चल रहे हैं उनको चीन में चलाने की आवश्यकता न होनी चाहिए। इसके विपरीत दूसरा विचार है कि औद्योगिक क्षेत्र में चीन को स्वतन्त्र होना चाहिए। रूस पर सदा के लिए निर्भर रहना उचित नहीं। दूसरा विचार सर्वसम्मत है। तदनुसार चीन में भारी उद्योगों का प्रारम्भ और विकास किया जा रहा है। एक और भी पक्ष है कि चीन के प्रत्येक प्रदेशमण्डल को भी स्वावलम्बी होना चाहिए। इस बात की चर्चा संसद् में भी हुई थी।

जैसा हम पहले कह आए हैं आजकल भारत का केवल एक विद्यार्थी पेइ-चिङ विश्वविद्यालय में अध्ययन कर रहा है। वह केवल एक वर्ष के लिए चीन में भेजा गया है। वह चाहता है कि चीन में अधिक रहे। चीन की शिक्षापद्धति भारतीय पद्धति से बहुत भिन्न है। विद्यालय में प्रवेश करते ही विद्यार्थी से प्रश्न किया जाता है कि तुम किस उद्देश्य से पढ़ने आए हो। भारतीय विद्यार्थी निरुत्तर हो जाता है। उसको पता नहीं कि दुभाषिया बनेगा, चीनी का अध्यापक बनेगा अथवा चीनी भाषा और साहित्य के अनु-सन्धान-क्षेत्र में अपना जीवन व्यतीत करेगा। यदि विद्यार्थी को अपने भविष्य का स्पष्ट ज्ञान नहीं तो चीनी विद्यालय उसको उपयुक्त शिक्षा देने में असमर्थ है। केवल यह कहना कि चीनी पढ़ूंगा पर्याप्त नहीं। चीन में भारतीय विद्यार्थियों को छः वर्ष की छात्रवृत्ति देनी चाहिए। तथा चीन में आने से पूर्व विद्यार्थी को भारतीय साहित्य और दर्शन, अर्थ-शास्त्र और राजनीति का सम्यग् ज्ञान होना चाहिए। चीन में हमारा विद्यार्थी हमारा प्रतिनिधि है। यदि वह अपने देश के साहित्य, दर्शन, अर्थनीति और राजनीति को ठीक प्रकार से नहीं समझता तो वह अपने देश के सम्बन्ध में बहुत कुछ भ्रम फैलाएगा। इतना ही नहीं वह लौट कर भारतवर्ष के आर्थिक और राजनैतिक तन्त्र में ठीक नहीं बैठेगा। चीन में प्रथम दो वर्ष प्रत्येक विद्यार्थी को मुख्यतया मार्क्सवाद की शिक्षा दी जाती है। नाना प्रकार के प्रश्न और उनके उत्तर सिखाए और रटाए जाते हैं। यदि भारतीय विद्यार्थी अपने देश की नीति से अनभिज्ञ है तो वह सरलता से ही प्रभाव में आ जाता है। यदि विद्यार्थी अपनी नीति से परिचित हो तो उसका चीनी विश्वविद्यालयों में मार्क्सवाद पढ़ना चीन की नीति को समझने के लिए लाभकारी हो सकता है।

प्रथम दो वर्ष के पश्चात् विद्यार्थी विशेष विद्या-विभाग में प्रवेश कर सकता है जैसे चीनी साहित्य, चीनी कला, चीनी इतिहास।

११-७-५५

चीन की महाभित्ति के उत्तर द्वार में विख्यात षड्भाषालेख और मूर्तियां हैं। द्वार की दोनों भित्तियां और छत लेखों और मूर्तियों से भरी पड़ी हैं। इस द्वार का नाम चू-युङ-क्वान् है। पेइ-चिङ और चाङ-च्या-खोउ [illegible] के मध्य में पा-ता-लिङ [illegible] के

नीचे चू-युङ-क्वान् द्वार है।

दक्षिण से उत्तर जाते हुए राजमार्ग पर सुदृढ़ अश्ममय चापरूप द्वार है। भित्ति की ऊंचाई १९ हाथ है। द्वार की चौड़ाई १८ हाथ और गहराई ७० हाथ है। द्वार के ऊपर गरुड और नागकन्याएं बनी हुई हैं। प्रत्येक नागकन्या के सिर पर सात सर्प हैं। इनकी पीठ सर्पाकृति है और प्रत्येक नागकन्या की एक टांग गरुड के पञ्जे के नीचे है। नागकन्याएं हाथ जोड़े खड़ी हैं। द्वार के ऊपर पुरातन काल में भोट स्तूप बना हुआ था। यह अब सर्वथा नष्ट हो चुका है।

यह द्वार य्वेन् 元 काल का है और ऐतिहासिक दृष्टि से इसका बहुत महत्त्व है। द्वार की दोनों ओर की भित्तियां मूर्तियों से भरी हुई हैं। भित्तियों के दोनों कोनों पर एक एक लोकपाल की मूर्ति है। चारों कोनों के चार लोकपालों के बीच में छः भाषाओं में धारणियां उत्कीर्ण हैं।

(१) सर्वप्रथम लांछा लिपि में संस्कृत (२) भोट (३) फग्स्प (मोंगोल) (४) वीगूर (तुर्की) (५) शी-श्या (ताङ्गुत्) (६) चीनी

फग्स्प, जिन्होंने लिपि बनाई थी, उनका सम्राट् यिङ-त्सुङ 英 宗 बहुत आदर करते थे। उनकी मृत्यु के ४१ वर्ष पश्चात् अर्थात् १३७८ विक्रम में सम्राट् ने अपने साम्राज्य के प्रत्येक प्रान्त में इनके स्मारक-भवन बनाने के लिए आदेश दिया।

द्वार के अन्दर की छत में पांच विभिन्न प्रकार के मण्डल बने हुए हैं। भित्तियों पर, आमने सामने पांच पांच बुद्ध उत्कीर्ण हैं। आस पास और उनके ऊपर एक सहस्र छोटे छोटे बुद्ध बने हुए हैं।

पश्चिम भित्ति पर उत्तर के लोकपाल वैश्रवण और दक्षिण के विरूपाक्ष। पूर्वी भित्ति के दक्षिण ओर विरूढक और उत्तर की ओर धृतराष्ट्र लोकपाल हैं।

वैश्रवण के दाहिने हाथ में छत्र है। एक टांग को एक देवता सम्हाले हुए हैं। उनकी आगे की ओर पसरी हुई दूसरी टांग असुर को कुचल रही है।

विरूपाक्ष के दक्षिण हस्त में सांप है। और उनका बायां पांव असुर के शरीर पर है।

विरूढक के हाथ में तलवार है और धृतराष्ट्र वीणा बजा रहे हैं। विरूढक और धृतराष्ट्र के बाएं पांव असुरों के ऊपर हैं।

चारों लोकपालों के दो दो उपासक हैं।

विरूपाक्ष के बाईं ओर के शिलालेख में जीर्णोद्धार की तिथि १५०२ विक्रम दी है। सम्भवतः ये मूर्तियां १४०२ विक्रम में बनी हों।

यह द्वार य्वेन् कला के उत्कर्ष का अवशेष है। चाप की विचित्र बनावट, द्वार की आभ्यन्तर भित्तियों पर कुशलता पूर्वक उत्कीर्ण मूर्तियां। वीरत्वपूर्ण लोकपाल, रौद्र रूप

होते हुए भी ओजस्वी और कलात्मक है। आभ्यन्तर छत की मूर्तियां सौम्य होते हुए भी शक्तिशालिनी हैं। तथा प्रभामण्डलों के मृदुत्व आदि गुण इस द्वार को ऐतिहासिक द्वार बना देते हैं। चीनी भाषा में केवल धारणियां ही नहीं किन्तु उनके साथ सम्बद्ध कहानियां भी दी हुई हैं। पूर्व भित्ति पर सर्वदुर्गति-परिशोधनोष्णीष-विजय-धारणी है। और पश्चिमी भित्ति पर समन्तमुख-प्रवेश-रश्मि-विमलोष्णीष-प्रभा-सर्वतथागत-हृदय-समविरोचन-धारणी है।

पूर्व भित्ति की धारणी नांजो की त्रिपिटक-सूची की संख्या ८७१ की धारणी है। इसका चीनी अनुवाद सुङ वंश के फ़ा-ध्येन् 法 天 ने किया था। किन्तु द्वार पर दी हुई धारणी का त्रिपिटक से कुछ भेद है। धारणियों के पश्चात् आने वाला सूत्रभाग सुङ-अनुवाद से सर्वथा भिन्न है। भित्तिलेख बहुत कुछ विकृत हो चुका है। भित्तिलेख में इसके उत्कीर्ण करने का उद्देश्य भी वर्णित है।

दूसरी धारणी के पश्चात् १४०२ विक्रम की तिथि दी है। चीनी त्रिपिटक में इस धारणी का अनुवाद सुङ वंश के श-हू 施 護 का किया हुआ है। चीनी के दोनों अनुवाद ध्येन् वंश में किए गए हैं।

१२-७-५५

हमारी सरस्वती-विहार-ग्रन्थमाला के लिए फ़ान् गुलिक् ने चीन और जापान में सिद्धम् लिपि के प्रचार के सम्बन्ध में एक पूरा ग्रन्थ लिखा है। फ़ान् गुलिक् का मत है कि चीन में संस्कृत का कभी प्रचार नहीं रहा। जो चीनी भारतीय लिपि पढ़ जाता था वह यह मान लेता था कि मैं संस्कृत ही पढ़ गया हूं। पेइ-चिङ विश्वविद्यालय के संस्कृतज्ञ प्राध्यापक ची ने कहा कि यह मत थाङ और सुङ वंश के लिए तो सर्वथा अशुद्ध है। हां सम्भव है कि छिङ वंश में इस मत के लिए कुछ स्थान हो। छिङ काल अर्थात् १७वीं, १८वीं और १९वीं शताब्दियों में चीनियों का भारत आना जाना स्थगित हो चुका था। उससे पूर्व चीन में कई स्थान थे जहां भारतीय लिपि और संस्कृत भाषा दोनों का अध्ययन होता था और केवल बौद्ध भिक्षु ही नहीं किन्तु भारत से सम्पर्क रखने वाले राजनीतिविशारद तथा भारतगामी राजदूत भी संस्कृत अध्ययन करते थे।

क्वान्-ची मन्दिर में अनुसन्धान-कार्य हो रहा है कि जो बौद्ध सूत्र भारत से लुप्त हो गए किन्तु जिनके अनुवाद चीनी भाषा में बचे हुए हैं उनके अनुसार भारत की सामाजिक, राजनैतिक आदि स्थिति पूर्वकाल में किस प्रकार की थी। यह अध्ययन कई वर्षों में पूरा होगा। अभी इसका कोई खण्ड प्रकाशित नहीं हुआ। यदि अनुसन्धान में वैज्ञानिक रीति का पालन किया गया तो क्वान्-ची मन्दिर के ये प्रकाशन हमारे लिए भी बहुमूल्य होंगे और हम इनका हिन्दी अनुवाद निकालेंगे। इसके लिए क्वान्-ची मन्दिर का पूर्ण सहयोग होगा।

१३-७-५५

पेइ-चिङ में केवल एक भारतीय व्यापारी है। यह २५ वर्ष से रह रहा है। इसने भयानक घटनाएं घटती देखी हैं। चोरों, डाकुओं और सेनापतियों के अत्याचार तथा शासनों के परिवर्तन देखे हैं। वर्तमान शासन से इसके अच्छे सम्बन्ध हैं। प्रतिमास ११०० रुपए भारतवर्ष भेजने की इसको अनुमति मिल चुकी है। कुछ मासों से जनता की क्रय-शक्ति बढ़ने लगी है ऐसा इसका अपना अनुभव है। पिछले वर्ष तक तो केवल रूसी सेना के अधिकारी तथा दूतावासों के नरनारी मंहगे कौशेय के कपड़े मोल लिया करते थे। अब चीनी अधिकारी भी आने लगे हैं। पहले रूसी सेना के अधिकारी सैनिक वेष में रहते थे। अब वे असैनिक वेष में ही आते जाते हैं।

चीन में अधिवक्ता (advocate) नहीं हैं। न्यायाधीश सीधा अभियुक्त से प्रश्न पूछता है। गुप्तचर अभियुक्त के सम्बन्ध में जांच पड़ताल करते हैं। अपराध का निश्चय करने के पश्चात् न्यायाधीश दण्डघोषणा करता है। कहीं लड़ाई झगड़ा नहीं होता। कोई एक दूसरे से गाली-गलौच नहीं करता। यदि कोई सड़क पर लड़ते झगड़ते दिखाई पड़ जाए तो उसको थाने में ले जाते हैं। समझा बुझा कर भेज देते हैं। कोई चोरी करने का साहस नहीं करता। सोने से लोग दूर भागते हैं। किसी चीनी घर में सोना नहीं मिलेगा। वह राष्ट्रनिधि में जा चुका है।

१४-७-५५

सायं ७ से १० बजे तक विद्यासभा की ओर से प्रस्थान-भोज हुआ। उपहार-सूची पढ़ी गई। भारत तथा चीन की मैत्री से संसार में शान्ति स्थापित हो रही है इस आशय के भाषण हुए। अन्त में हमने हिन्दी में अनियमित पद्य पढ़े। प्रत्येक पद्य का आंगल अनुवाद सुदर्शना देवी ने पढ़ कर सुनाया। इस आंगल अनुवाद का चीनी अनुवाद दुभाषिए ने किया। मूल हिन्दी तथा आंगल अनुवाद नीचे देते हैं—

कठोर अश्ममय पर्वतशिला को मूर्तिकार की कला ने स्मितमुखी बना दिया।
मूर्तिकार की कला शिला में आश्रय पाकर अमर हो गई।
पर्वत के नवरूपावतार में चित्रों का भी योगदान है,
और चित्रों के अमरत्व में शिला का अमरत्व है।
अब पत्थर जड़ नहीं रहा, चेतन बन गया।
पारलौकिक प्रकाश की रश्मिमाला का उद्भासन-पिण्ड बन गया।
अनन्त, अमिताभ, शान्ति और पारमिता प्रज्ञा का सन्देशवाहक बन गया॥

२

हिंसे, क्रूर हिंसे, डाकिनि हिंसे,
क्या तू मानव-जीवन-जाल के एक एक सूत्र को छिन्न भिन्न करेगी।
अथवा अहिंसा देवी के सामने साष्टांग नमन करके उसमें लीन हो जाएगी।
हिंसे, अब तुम्हारी उपासना का युग समाप्त हो गया है।
केवल भय अभी तक तुमको जातियों और राष्ट्रों के नेताओं के हृदय में सुरक्षित सम्हाले हुए है।
तुम्हारा सखा भी तो अब कोई नही रहा—
केवल द्वेष और घृणा ॥

३

आपके देश चीन मे भावी मैत्रेय की कल्पना जनता में बद्धमूल है।
जब विश्व में चारों ओर राक्षसी उत्पात मच रहा होगा,
तब सर्वकल्याण के लिए मैत्रेय प्रादुर्भूत होंगे।
हमारी दीन हीन दशा में भारत में भी एक मैत्रेय आए थे।
इनका प्रात.स्मरणीय नाम था गान्धी।
इनके हृदय मे भय का लेश न था।
इनके हृदय में द्वेष का लेश न था।
यथार्थनामा गान्धी ने सुगन्ध-परिमल की समीर बहाई,
और मानवजनों की विचारसरणी प्रबुद्ध तथा विशुद्ध हुई ॥

४

भाई भाई के रुधिर की पिपासा ने मानव की गरिमा को
धूलिसात् कर दिया।
किन्तु अब ऐसा न होगा।
हम सब भाई बन कर रहेंगे।
दरिद्रता और अकिंचनता, व्याधि और अविद्या,
अब ये ही हमारे शत्रु रह गए हैं।
मानव को इकट्ठे होकर इनका सामना करना है।
एक एक जन समृद्ध होगा, स्वस्थ और गुहवान् होगा।
यथेष्ट ज्ञान की प्रभा उसके हृदय और मस्तिष्क को परिपूर्ण किए होगी ॥

५

सदाचार-सच्छीलहीन घने अन्धकारमय,
मानस के आदिकालागत जंगलों में,

आततायी मत्स्य-न्याय का अभी तक आधिपत्य है ।
मैत्रेय का शुद्ध अवदात हासाट्टहास
तथा गान्धी का सौम्य परिमल
धुन्धले कोहरे के समान कुछ कुछ छा पाए हैं।
किन्तु प्रभात-वेला के दनदनाते हुए विजयाभियान को
कौन रोकेगा अथवा बांधेगा ।
काली रजनी की सर्वाच्छादिनी कम्बली भाग निकलेगी ।
साथ कुछ न ले जा सकेगी ।।

६

हिंसा की परिधि संकीर्ण हो रही है ।
भारत और चीन की पुनर्नवीभूता भ्रातृमत्ता का प्रथम फल पंचशील है ।
घटनाचक्र का पथ प्रकृति की रचना है ।
अनिच्छुकों को भी ये बहा ले जाता है ।
हमारे और आपके पंचशील
इस घटनाचक्र के नियामक और अग्रणी बनेंगे ।
और प्रवेश करेंगे
राष्ट्रनेताओ के हृदयो में,
उनके शूरवीरों और विद्याप्रवीणों के हृदयों में,
हृदयशून्य, अन्तःकरणहीन, करुणामैत्रीवियुक्त
मानवजाति के विध्वंसकारी वैज्ञानिकों के मन और बुद्धि में ।।
तब,
वह तब दूर नहीं,
और तब वज्रचित्त, वज्रकाय, वज्रहस्त, वज्रवृत्ति नर
वेत्रवृत्ति होकर नमन करेंगे ।
झुक कर दोहरे हो जाएंगे ।
उनके पादपथ की दिशा परिवर्तित हो जाएगी
और यम के महाप्रलयकारी अस्त्रायुध
मंगल और कल्याण के परम ओजस्वी साधन बन जाएंगे ।।

७

स्वस्ति, बन्धुवर्ग, स्वस्ति ।
पड़ोसी हम,

भाई भाई हम
कन्धे से कन्धा लगाए खड़े हैं।
सुख हो दुख हो
कष्ट हो वैभव हो
हम शान्तिचक्र-प्रवर्तन करेंगे।
शान्ति बिन हमारा जीवन नहीं।
शान्ति बिन तुम्हारा निर्वाह नहीं।
शान्ति ही तो विश्व की मधुमत्तमा है।
विश्वशान्ति और विश्वविध्वंस,
इन दोनों में से आप और हम वरण करते हैं
शान्ति को, शान्ति को, शान्ति को ॥

॥ ओम् शम् ॥

I

The rock smiles with the sculptured art,
The sculptured art attains the immortality of the rock.
The paintings too have their share to receive,
And their contribution to make to the rock's transformation.
Lo ! the chiselled stone mass sheds effulgence
And imparts wisdom of ageless peace.

II

Violence, diabolic violence
Wilt thou shatter the fabric of human life,
Or pay thy homage to peace
And retire.
Violence, thou art honoured no more.
Fear alone keeps thee lodged in the hearts of leaders of
Hatred is thy ally.

III

You in China have the foreknowledge of a Milofo,
To come when the need be dire.
We have just had our Milofo.
His name was Gandhi.
He feared none.
He hated none.
True to his name, he radiated a fragrance,
That refreshed men's thinking processes.

IV

Man's dignity can no longer suffer one sucking his brother's blood.
And brothers we all must be.
Paucity and poverty,
Disease and ignorance—
These alone must man fight in unison,
And make prosperity the lot of all.
Health and homes for all,
Light of knowledge for all, in unstinted measure.

V

In the primeval jungles of moral laissez-faire,
Lorded over by sturdy and wily sharks,
The laughter of a Milofo
Or the fragrance of a Gandhi
Are yet dimly perceived.
But who will restrain the triumphant march of a dawn.
Sombre shades must flee.

VI

The perimeter of violence is already decreasing.
The five principles,
The triumph of our rejuvenated fraternity,
Shall perforce,
Through the compelling path of events,
Of nature's own device,
Enter into the hearts of controllers of men,
Of their guides,
Of their heroes,
Of heartless men of science
Who decree the destruction of the race.
And the men of steel shall bend,
And reverse their steps.
Death's ultimate missiles shall be converted
Into engines of benevolent production.

VII

Hail, Comrades, Hail.
Neighbours we
Brothers we
Stand shoulder to shoulder
In woe and weal
To advance Peace,
Which you need

**Which we need**
**And which is also world's mead.**
**Peace ! Peace !! Peace !!!**

१५-७-५५

भारतीय राजदूत श्री राघवन् ने हमारे प्रस्थान-प्रसंग में चाय का आयोजन किया। चीनी गण्यमान्य नरनारी उपस्थित हुए। भारत और चीन के सांस्कृतिक सम्बन्धों पर वार्तालाप चलता रहा। चाय के अन्त में श्री राघवन् ने समाचार दिया कि चीनी त्रिपिटक के परिशिष्ट के लिए भारतीय शासन से ५००० रुपए की स्वीकृति का तार आया है। यह अन्तिम घड़ी का चमत्कार है। हमारे जीवन में पहले भी इस प्रकार की अनेक घटनाएं हुई हैं। सायं के ६ बज गए थे। हम पुस्तक-विक्रेता के यहां गए, आदेश दिया कि परिशिष्ट हमारे पते पर क्वाङ्-चोउ भेज दो।

कल प्रात: पेइ-चिङ से चलना है। चीन के प्रधान मन्त्री ने जिस स्नेह से हमारा आतिथ्य किया है उसके प्रति अपनी भावनाओं का प्रकट करना आवश्यक है। भावनाएं हृदय में सीमित नहीं रह सकी हैं। शब्दों में फूट पड़ी हैं। हिन्दी और चीनी में इस भावनामयी शब्दशृंखला को वलिता पर लिख कर प्रधान मन्त्री को समर्पण किया। हिन्दी तथा उसका आंगलानुवाद इस प्रकार है—

१

श्रद्धेय और स्नेहमय बन्धुवर चोउ-अन्-लाइ,
प्रस्थान-प्रभात सामने आया खड़ा है।
मेरी गोदी आपके अमूल्य रत्नोपहारों से भरी है।
और मेरा हृदय अपार हर्ष तथा कृतज्ञता से अभिभूत और समाप्लुत है।
मैं प्रस्थान-नमस्कार लेकर प्रस्तुत हूं।

२

भद्रता और सौम्यता, प्रज्ञा और दूरदर्शिता से
विश्वविश्वस्त और मानवमान्य
पण्डित जवाहरलाल नेहरू और आपने
सच्चे और शान्तिमय अन्ताराष्ट्रीय सहजीवन की नींव डाली।
आपने भारत और चीन के सांस्कृतिक आदान प्रदान के
पुनरपि प्रारम्भ का क्षेत्र खोला।
तभी तो मैंने अपने पग इस ओर उठाए
कि मैं उस संस्कृतिसरिता-प्रवाह की गवेषणा करूं
जिसने चीन और भारत के हृदयों को जोड़ा था

किन्तु हा ! जो प्रवाह भारत-भूमि पर सूख गया,
लुप्त हो गया, अदृश्य होकर अतीत के साथ जा मिला ।

३

भक्तिमय भ्रातृभाव से चीनी जनता ने
मुझे भारतीय श्वेन्-च्वाङ कह कर मेरा स्वागत किया है ।
धन्य है वह नाम वह मान ।
निःसन्देह जो प्रचण्ड ज्वाला श्वेन्-च्वाङ की आत्मा में प्रदीप्त थी
उसने मेरे अन्दर भी एक लम्बी लीख,
नहीं केवल लम्बी नहीं, किन्तु १३०० वर्ष लम्बी लीख
प्रज्वलित की है ।

४

इसके प्रकाश में मैंने पुरातन घटनाओं को घटते देखा है
और अद्भुत रसों का आचमन किया है ।
इसके सहारे १९ शताब्दियों के अतीत की यवनिका फट गई
आगे से हट गई ।
मैंने पहली शताब्दी में ऐतिह्य-यात्रा प्रारम्भ की ।
और काल के साहचर्य में १९ शताब्दियों की जीवन-लीला का साक्षात् किया ।
अज्ञात और अज्ञेय ज्ञात और ज्ञेय बन गए ।
चीनी और तुर्क, तिब्बती और मोंगोल
तथा मञ्जु जातियों और राष्ट्रों ने
जो आध्यात्मिक बौद्धिक कलात्मक धनधान्य का धीरे धीरे संग्रह किया था
उस में से एक मुट्ठी, छोटी सी मुट्ठी,
किन्तु निश्चित रूप से उत्तमोत्तम तथा सारवान् रत्नों से भरी हुई मुट्ठी,
मैंने आपसे ली है ।
आपने स्निग्ध चित्त तथा उदार हस्त से दी है ।
मेरी यह जीवन-प्रिय निधि है ।

५

आज यह नव यात्रा की पुण्य घड़ी है ।
यह भारत-चीन के नवजीवन की संजीवनी है ।
आज नए पौधे का आरोपण है ।
आज से अधिक कल, कल से अधिक परसों

हम प्रयत्नशील रहेंगे
कि संसार में मैत्रीभाव फैले
कि संसार में सहिष्णुता हो
कि संसार में निरन्तर शान्ति रहे ।

६

स्वस्ति, बन्धुवर, स्वस्ति
पुनर्दर्शनाय, पुनर्दर्शनाय ।
अब मेरे पग नहीं ठहरते, आज्ञा दो, अनुमति दो
मैं अपने देश को लौटूं, अविलम्ब लौटूं ।
मेरे देशवासी भी आपके उदार और विपुल उपहारों का दर्शन करें ।
और मेरे हर्ष और कृतज्ञता में साक्षी बनें ।
स्वस्ति, बन्धुवर, स्वस्ति,
त्साइ च्येन् त्साइ च्येन् ।

I

Worthy and Loving Comrade,
Chou-En-lai,
On the morn of my departure
With my arms full of gifts of rich treasure,
I bow my greetings,
Laden with unspeakable joy and gratitude.

II

When with sagely wisdom,
You and Nehru,
Both trusted and honoured
By their own people
And by the world,
Laid the foundations
Of true and peaceful co-existence,
And the interflow of culture
Was once again assured,
I wended my way hither
In search of the flow,
That on Indian soil,
Had ceased to flow.



चीनी यात्रि-सम्राट् एवं धर्माचार्य श्वेन्-च्वाङ् का शिलाचित्र। "भक्तिमय भ्रातृभाव से चीनी जनता ने मुझे भारतीय श्वेन्-च्वाङ् कह कर मेरा स्वागत किया है। धन्य है वह नाम वह मान। निःसन्देह जो प्रचण्ड ज्वाला श्वेन्-च्वाङ् की आत्मा में प्रदीप्त थी उसने मेरे अन्दर भी एक लम्बी ज्योति, नहीं केवल लम्बी ही नहीं, किन्तु १३०० वर्ष लम्बी ज्योति प्रज्वलित की है।" रघुवीर

"Lovingly have your people
called me the Indian Hsuan Chuang.
All glory to that name !
Indeed the intense flame,
That burned in Hsuan Chuang's breast
Has blazed a trail, a long trail
of 1300 years
Within me." Raghu Vira

III

Lovingly have your people
Called me the Indian Hsüan Chuang.
All glory to that name !
Indeed the intense flame,
That burned in Hsüan Chuang's breast
Has blazed a trail, a long trail
Of 1300 years
Within me.

IV

I have witnessed hoary sights
And have sipped wondrous saps.
Nineteen centuries have rolled back
And I have joined the marching caravan of time.
What the Han, the Uigur,
The Tibetan, the Mongol and the Manchu
Had garnered,
A part, a tiny part,
But withal a substantial part,
I carry as a cherished gift
Bestowed by your loving heart
And generous hands.

V

This day we have made a new start
We have cast a new ferment into Sino-Indian dough.
We have planted a sapling.
From day to day we shall strive harder
For a world of amity,
For a world of understanding,
For a world of ageless peace.

VI

Hail ! Comrade, Hail !
Tsai chien, Tsai chien.
Now I hurry back to my countrymen
To share with them the joy of your noble and ample gifts.
Hail ! Comrade, Hail !
Tsai chien, Tsai chien,
Adieu, revoir !

१६-७-५५

प्रातः ६-४० पर पेइ-चिङ को अन्तिम नमस्कार किया। भारतीय दूतावास से श्री गोवर्धन स्थान पर पहुंचे हुए है। इन्होने और इनकी पत्नी श्रीमती कमला जी ने हमारे पेइ-चिङ निवास को सफल बनाने में अथक सहायता की है। इनका औपचारिक धन्यवाद करना तो विडम्बना होगा। चीनी शासन के अनेक भाषाविज्ञ और सांस्कृतिक सम्बन्धाधिकारी पेइ-चिङ की शुभकामनाएं लेकर स्थान पर आए हैं। बिना सीटी बजाए ठीक ६-४० पर गाड़ी धीरे धीरे चल पड़ी। और हमारे साथ केवल दुभाषिया और श्री छाङ रह गए। ये हमको चीन की सीमा तक पहुचा कर आएंगे।

१७-७-५५

२८ घण्टे की यात्रा के पश्चात् हम दक्षिण चीन की राजधानी नान्-चिङ 南京 में (अंग्रेजी में इसको Nan-king लिखा जाता है किन्तु राष्ट्रभाषा का उच्चारण नान्-चिङ है) पहुंचे। नान्-चिङ पहुचने से पहले याङ-त्स नदी है। इस पर अभी पुल नही बना। पुल के स्थान पर बड़ी नौका है। पूरा संयान नौका में चला जाता है और नौका उसको लेकर नदी को पार करती है। यात्री संयान मे ही बैठे रहते है।

नान्-चिङ में पहुंचते ही सम्राड्-युग के समाप्त करने वाले राष्ट्रनेता डा० सुन्-यात्-सन् की समाधि पर फूल चढ़ाने गए। ४०० सीढ़ियां चढ़ कर समाधि पर पहुंचे। यहां नागपुर जैसी प्रचण्ड धूप थी। चारों ओर नगर का विहंगम दृश्य दृष्टिगोचर हुआ। इस ऋतु में भी नान्-चिङ हराभरा है।

नान्-चिङ में अच्छा अद्भुतागार है। इसमें वस्तुओं का क्रम साम्यवाद की विचारधारा के अनुकूल है। भूमिसेचन के लिए कुल्याएं खोदते हुए अथवा सार्वजनिक भवन बनाने के लिए गहरी नींव खोदते हुए प्राचीन वस्तुएं निकलती हैं। इनका संग्रह अद्भुतागारों में किया जा रहा है। हमारे देश में भी ऐसा ही होना चाहिए किन्तु खेद की बात है कि हमारे श्रमिक तथा भवन-निर्माता और उनके निरीक्षक इस दिशा में भावना और ज्ञान-शून्य हैं। उन्हें प्राचीन वस्तुओं से न प्रेम है और न ही वे जानते हैं कि ये देश की ऐतिहासिक निधि हैं।

देश में जहां कहीं भी खुदाई का काम हो और पुरानी वस्तुएं निकलने लगें तो वहां खुदाई रोक देनी चाहिए और पुरावशेष-विभाग के व्यक्तियों से परामर्श करने के पश्चात् उनके निरीक्षण में खुदाई करनी चाहिए जिससे ऐतिहासिक सामग्री नाश न होने पाए। कहीं पुरानी भित्ति है अथवा केवल घड़े आदि के टुकड़े ही मिलते हैं अथवा मुद्राएं और मूर्तियां अपनी लम्बी निद्रा से जगाई जा रही हैं, सभी अवस्थाओं में पुरावशेषज्ञ का देखना आवश्यक है कि क्या ये किसी बड़े अथवा छोटे नगर, प्रासाद, मन्दिर, समाधि आदि के अवशेष

हैं। इस सावधानी के न होने के कारण भारतवर्ष में रेल बनाने वालों ने हड़प्पा की लाखों मन अवशिष्ट भित्तियों और भवनों की ईंटों को तोड़ कर रेल की पटड़ी के अर्पण कर दिया। इसी प्रकार अन्य स्थानों मे भव्य मूर्तियां तोड़ कर कंकर बना दी गईं। भारतवर्ष में जो विध्वंस १९वी और २०वीं शताब्दी में हुआ है वह आगे न हो, इसका राष्ट्रीय शासन और जनता को पूर्ण ध्यान रखना चाहिए।

अन्य अद्भुतागारों के समान यहां भी चीन के पुराकाल की नाना वस्तुएं संगृहीत हैं। उपाध्यक्षा ने हमको विशेष रूप से हान् वंश की मूर्ति दिखाई। यह मिट्टी की बनी हुई है। इसकी विशेषता यह है कि यह बौद्ध मूर्ति है। हान् वंश में अर्थात् आज से २२ सौ वर्ष पूर्व बुद्ध मूर्ति का मिलना भारत और चीन के सम्बन्धों को तीन शताब्दी पूर्व का सिद्ध करता है। अभी तक यह धारणा है कि बौद्ध धर्म चीन मे पहली शताब्दी में पहुंचा। इस मूर्ति के मिलने से यह धारणा अशुद्ध निश्चित होती है। इस मूर्ति पर तो कोई तिथि नही किन्तु इसके साथ ही मिली हुई मिट्टी की ईंटें हैं जो निश्चित रूप से २२ सौ वर्ष पुरानी है। यह समाचार भारतवर्ष के विश्वविद्यालयों में सर्वत्र भेजना चाहिए।

शी-आन् मे श्वेन्-च्वाङ की खोपडी का छोटा सा मोती जैसा अंश चावलों में सुरक्षित रखा हुआ था। १९४२ मे जापानियों ने इसको ले जाने का यत्न किया। अब यह नान्-चिङ के अद्भुतागार मे है।

चीन मे नाना प्रकार की ईंटे बनती रही है। यहां हमारा ध्यान कुछ सुवर्ण-मण्डित बुद्ध-चित्रित ईंटों पर गया। इन ईंटों से किसी समय पूरा मन्दिर बना हुआ था।

चीन में एक सहस्र वर्षों से अर्थपत्र (currency notes) चले आ रहे हैं। आज चीन में पैसों, आनों, रुपयों के लिए किसी प्रकार के धातु का प्रयोग नही होता।

चित्रों के संग्रह मे बांस और उसके पत्ते, सुवर्ण के बने हुए सूर्य तथा सूर्यपक्षी (phoenix), चन्द्र तथा शश उल्लेखनीय हैं।

एक कोष्ठ जनता की क्रान्तियों के प्रमाणों से भरा हुआ है।

अद्भुतागार से मन्दिर में आए। यहां ३२ भिक्षु है। सब छान्-त्सुङ अर्थात् ध्यान-सम्प्रदाय के हैं। दस सहस्र मृण्मय मूर्तियां हैं। इन पर सोने का पानी चढ़ा हुआ है।

नान्-चिङ में २०० भिक्षु और २५० भिक्षुणियां हैं।

मन्दिरों के बाहर हमने केवल एक बौद्धसूत्र-मुद्रणालय का निरीक्षण किया। इसका नाम चिङ-लिङ अर्थात् नान्-चिङ-बौद्धसूत्र-मुद्रणालय है। इसकी स्थापना १९२३ विक्रम में हुई थी। यहां छपाई सीसे के बने अक्षरों से नहीं होती किन्तु प्राचीन चीनी ढंग से खुदे हुए काष्ठमुद्रणफलकों से होती है। एक लकड़ी के फट्टे पर, जो लगभग एक अंगुल मोटा होता है, दोनों ओर एक एक पृष्ठ खोद दिया जाता है। इस मुद्रणालय में मुद्रणफलकों की संख्या ८८ सहस्र है। पिछले वर्ष नान्-चिङ की नगरपालिका ने इस

मुद्रणालय के भवन का जीर्णोद्धार करने के लिए २० सहस्र युआन् की सहायता दी थी।

जितनी प्रतियों की आवश्यकता होती है उतनी ही छाप लेते हैं। पुस्तकें छाप कर संग्रह नहीं करते। यदि आज किसी पुस्तक का आदेश आया तो दस, पन्द्रह दिन में छाप कर दे देते हैं। यदि आदेश अधिक पुस्तकों का हुआ तो छपाई में अधिक समय लगता है। केवल प्रतिदिन बिकने वाली कुछ पुस्तकों की प्रतियां पहले से छाप कर रखते हैं। दैनिक प्रार्थना, उपासना के सूत्र, बौद्ध भिक्षुओं के जीवनचरित्र आदि कुछ ग्रन्थ हमको यहां मिल सके। जिस दिन हम गए वह दिन छुट्टी का था। सो केवल ११ मनुष्य नए काष्ठफलकों पर चीनी अक्षर खोद रहे थे। एक पृष्ठ लिखने और खोदने के लिए १२ युआन् व्यय पड़ता है।

एक कोष्ठ मसीकोष्ठ है। इसमें दो मसीकुण्ड हैं। इनमें मसी ४० वर्ष पुरानी है। मुद्रणालय के स्वामी ने कहा पुरानी मसी की गन्ध अच्छी रहती है। उसकी बात सच है। नई मसी में से तो दुर्गन्ध आती है।

छी-श्या स्स [illegible]— यह नान्-चिङ का प्रसिद्ध मन्दिर है। वहिन्न में हमको एक घण्टा लगा। छोटी सी पहाड़ी है। पर्वत के अनेक शिखर हैं। इनमें से पूर्व और पश्चिम के नाग तथा व्याघ्र शिखरों के नीचे कोई गुहा नहीं। जहां मन्दिर हैं वहां गुहाएं ही गुहाएं बनी हैं। कई तो बहुत छोटी है जिनमें केवल एक छोटी सी मूर्ति बनी हुई है। समस्त मूर्तियों की संख्या ५४० है। ये सुङ, मिङ काल तक की हैं। इस मन्दिर की स्थापना दक्षिणी ची वंश में ५४० विक्रम में हुई थी।

मन्दिर पर्वत-पाद पर बना हुआ है और नान्-चिङ से ३० क्रोशक दूर है। नागार्जुन और उनके शिष्य आर्यदेव की कृतियों के आधार पर यहां नए सम्प्रदाय की स्थापना हुई थी। अतः यह चीन के इतिहास में सुविख्यात है।

मन्दिर मे पंचभूमि स्तूप है और सहस्रबुद्धगिरि है। इस मन्दिर का संस्थापक बौद्ध पण्डित मिङ-सङ-शाओ [illegible] था। मिङ की विद्वत्ता तथा प्रतिष्ठा और उसके कार्य की महत्ता का अनुमान इस बात से लगाया जा सकता है कि स्वयं सम्राट् काओ-त्सुङ [illegible] (थाङ वंश) ने मिङ के कार्य की प्रशस्ति शिलालेख के रूप में यहां लगवाई थी।

इस विहार का नाम कई बार परिवर्तन हो चुका है। किन्तु अधिकांश छी-श्या स्स ही इसका नाम रहा है। यह विहार चीन के चार प्रतिष्ठित विहारों [illegible] में से एक है। दूसरे तीन विहार ये हैं— चिङ-चोउ में यु-छ्वेन् [illegible], ची-नान् में लिङ-यन् [illegible] और थ्येन्-थाइ में क्वो-छिङ।

जिस सम्प्रदाय का इस विहार में प्रारम्भ हुआ उसके तीन आधार ग्रन्थ हैं। इनमें से नागार्जुन का माध्यमिक शास्त्र प्रमुख है। ये शास्त्र महायान के शून्यता-सिद्धान्त के

मूल हैं। सर्वप्रथम कुमारजीव ने माध्यमिक शास्त्रों का अनुवाद किया था।

पञ्चभूमि स्तूप का निर्माण स्वी वंश के सम्राट् वन् ने ६५८ विक्रम में किया था। यह पञ्चभूमि शरीरस्तूप अनुपम शोभापूर्ण है। सम्राट् वन् ने अपने साम्राज्य में ८३ स्तूप बनवाए थे। इस स्तूप का जीर्णोद्धार अथवा पुनर्निर्माण दक्षिण थाङ वंश के काल में हुआ था। स्तूप ३० हाथ ऊंचा है और अष्टपार्श्व है। आठों पार्श्वों पर शाक्यमुनि के जीवन की आठ घटनाओं का चित्रण है। कोनों पर मल्ल तथा नाग उभरे हुए खुदे हैं।

प्रथम भूमि कमल के ऊपर प्रतिष्ठित है। प्रत्येक कमलदल पर देवता और पुष्प उत्कीर्ण हैं। स्तूप बहुत सुन्दर बना है। इसके उत्कीर्णालंकार बड़ी सावधानी तथा कौशल से बनाए हुए हैं। स्तूप के साथ ही सहस्र-बुद्धगिरि है। ३०० के लगभग गुफाओं की संख्या है। एक शिलालेख के अनुसार प्रथम गुहा ५४६ विक्रम में बनाई गई थी। यह वही समय है जब उत्तर वेइ के सम्राटों ने युन्-काङ 雲 岡 की छः महती गुहाएं बनवाई थीं। सबसे बड़ी गुहा जो पहाड़ी में से काटी गई है सोलह हाथ ऊंची और तेरह हाथ चौड़ी है। द्वार छः हाथ का है। मुख्य बुद्ध की मूर्ति आठ हाथ ऊंची है। मूर्ति के आसन की ऊंचाई भी दो हाथ है। पास दो उपासक बोधिसत्त्व खड़े हैं। इस पहाड़ी का पत्थर युन्-काङ के समान सुदृढ नहीं। बहुत खुर गया है। इस मूर्ति और दूसरी गुहाओं की अन्य मूर्तियों का उद्धार मिट्टी के लेप द्वारा किया गया था। पीछे जाकर १९०८ तथा १९३१ में वज्रलेप से मूर्तियों का जीवन बढ़ गया और उनकी रूपाकृति सम्यग् रूपेण भक्तजनों की दृष्टि और मन को संतृप्त करने में समर्थ हुई। किन्तु साथ में यह भी सच है कि अब ऐतिहासिक विद्वानों को मूर्तियों का प्राचीन रूप दृष्टिगोचर न होगा। पत्थर के कोमल होने के कारण और उसमें पानी का प्रवेश हो सकने के कारण मूर्तिकार इस पत्थर में उतना सुन्दर और सूक्ष्म चित्रण न कर सके जितना युन्-काङ और लुङ-मन् में।

उत्तर चीन में सहस्रों पर्वतोत्कीर्ण बौद्ध मूर्तियां हैं। किन्तु दक्षिणी चीन में श-शान् 攝 山 में ये गुहाएं और मूर्तियां मिली सो ही अत्यन्त सन्तोष की बात है। दूसरी गुहाएं और मूर्तियां बहुत छोटी हैं।

श-शान् में ऐसी कोई भी गुहा नहीं जहां भिक्षु आकर बैठ सकते और ध्यान लगा कर लीन हो जाते।

पर्वत का सान्निध्य, नगर से दूरस्थिति तथा मन्दिर में अहिंसा के पालन के कारण प्रवेश करते ही पक्षियों का चहचहाना यात्री का स्वागत करता है। पक्षी यहां प्रसन्नता-पूर्वक निवास करते और गाते हैं।

हमारे जाने पर भिक्षुओं ने किवाड़ खोले, धूप और चन्दन के छोटे छोटे टुकड़े जलाए।

ताइ-पिङ क्रान्ति में इस मन्दिर को बहुत हानि पहुंची थी। १९५२ और १९५४

में नान्-चिङ की नगरपालिका के निर्माण-विभाग ने मन्दिर के जीर्णोद्धार में सहायता की। हमको बताया गया कि लगभग बीस सहस्र युआन् व्यय किए। गुहाओं की संख्या ३०० के लगभग है और मूर्तियों की संख्या ५४०। मूर्तियां प्रायः नई नहीं हैं। मिङ काल के पश्चात् कोई मूर्ति नहीं बनी, ऐसा दिखाई पड़ता है।

उत्तर वेइ 北 魏 के समान यहां की मूर्तियों में रत्नमालाओं, आभूषणों आदि का अभाव है।

कुछ गुहाएं पर्वतपाद पर पञ्चभूमि स्तूप के साथ हैं। और कुछ पर्वत शिखर पर।

सब मूर्तियां पत्थर की हैं। मिट्टी गारे की नहीं।

यहां केवल एक ही बड़ी गुहा है जहां दो चार व्यक्ति खड़े हो सकते हैं। सामने की दो मूर्तियां मूल रूप में हैं। इसका नाम है अमिताभ-गुहा। इसका निर्माण ५४३ विक्रम में हुआ था।

मन्दिर के सामने दो छोटे धारणी-स्तम्भ है। इनमें से एक पर उष्णीषविजय-धारणी चीनी अक्षरों में उत्कीर्ण है। स्तम्भ श्वेत पत्थर के हैं और १९३६ में खड़े किए गए हैं। इनके अतिरिक्त पुराने धारणी-स्तम्भ भी हैं जो अधिकांश विकृत हो चुके हैं।

मन्दिर में २२ भिक्षु रहते हैं।

१८-७-५५

नान्-चिङ से शाङ्-हाइ ६, ७ घण्टे का मार्ग है। दोपहर को ११-४५ पर चल कर सायं ६-२४ शाङ्-हाइ पहुंच गए। पहले शाङ्-हाइ में अंग्रेज, फ्रांसीसी, अमरीकी, जापानी आदि अनेक विदेशी जातियों का राज्य था। जिस भाग में हम ठहरे वह फ्रांसीसियों के अधीन था। इसमें Cathay Hotel सुप्रसिद्ध १४ भूमि ऊंचा भवन है। हम नवीं भूमि पर ९१५, ९१६ संख्या के कोष्ठों में ठहरे। यदि पैदल चढ़ना उतरना पड़ जाए तो फिर दिन भर और व्यायाम की आवश्यकता न रहे।

शाङ्-हाइ चीन का बृहत्तम और समृद्धतम नगर है। जनसंख्या ६० लाख कही जाती है। उद्योगों से भरपूर है। यहां जलयान भी बनते हैं। विदेशों के साथ समुद्र व्यापार लगभग स्थगित है। वेइ-फ़ङ तथा त्सु-सुङ शाङ्-हाइ के प्रसिद्ध भिक्षु हैं। वेइ-फ़ङ भारत बर्मा आदि होकर आए हुए हैं। इन्हीं के उद्योग से १९४५ में अशोक का प्रसिद्ध सिंहस्तम्भ इनके मन्दिर के सामने की सड़क के बीच में बनाया गया। इस पर हृदयसूत्र के वाक्य लिखे हैं।

भिक्षु वेइ-फ़ङ ने बतलाया कि अभी तक चीन में संस्कृत ग्रन्थ मिल सकते हैं किन्तु सरलता से नहीं। घोर परिश्रम करना होगा। इनके मन्दिर का नाम चिन्-आन् स्स है। ये मिवंश के समय का है अर्थात् १६, १७ सौ वर्ष पूर्व का है। यहां ३० भिक्षु रहते हैं।

ताइ-शो, शाङ-हाइ और ची-सा ये तीनों चीनी त्रिपिटक के संस्करण यहां प्रयुक्त होते हैं।

आज प्रतिपदा है सो सूत्रपाठ चल रहा है। उपासक और उपासिकाएं पूजार्थ आए हुए हैं।

महाकाल की मूर्तियां हाथी की खाल को हाथों से ऊपर उठाए हुए हैं। सूंड लटक रही है। यह कृत्तिवासस् का अद्वितीय निरूपण है। चतुर्मुख ब्रह्मा हंसों पर आरूढ हैं। इस मूर्ति की विशेषता यह है कि चतुर्थ मुख सिर के ऊपर है।

त्रिशूलधारी शिव नन्दी पर आरूढ हैं।

दूसरी भूमि पर जाने के लिए हमको अपने जूते उतार कर कपड़े के कोमल जूते पहनने पड़े। चीनी कला, स्वच्छता, गहरे और चमकते रंगों का प्रेम यहां पदे पदे मनुष्य का आकर्षण करता है। यह कृत्रिम सौन्दर्य किस प्रकार संसार की शून्यता में ध्यानावस्थित होने के लिए सहायक होता होगा अथवा हो सकता है सो विचारणीय है। जिस प्रासाद-विलास को, इन्द्रियों के मोहमाया-जाल को शाक्यमुनि ने त्याग कर जंगलों की शरण ली थी, वही संसार का मोहन रूप बौद्ध देशों के पूजा-स्थानों का गौरव है। जनता का आकर्षण है। महायान विद्वानों का कहना है कि अकिंचनता, दरिद्रता आदि नीचे स्तर की बातें हैं। ये हीनयान अथवा स्थविरवाद के अनुकूल हैं किन्तु महायान इनसे ऊपर है। पर महायान के विद्वानों का यह वचन हीनयान के देशों में भी लागू नहीं होता। वहां भी भिक्षु सुख सम्पदा का जीवन व्यतीत करते हैं।

वेइ-फ़ङ ने बतलाया कि शाङ-हाइ में २०० मन्दिर हैं जिनमें २४०० भिक्षु और ८०० भिक्षुणियां रहती हैं। तथा अब भी प्रतिवर्ष ४००, ५०० भिक्षु दीक्षित होते हैं। यह सूचना कहां तक ठीक है सो हमको सन्देह होता है। सम्भवतः उन्होंने हमारे प्रश्न को नहीं समझा अथवा हमने उनके उत्तर को ठीक नहीं समझा।

चिन्-आन् स्स के पश्चात् हम एक और मन्दिर में गए। इसका नाम है यू-फ़ू स्स। यहां दलाइ-लामा तथा पञ्छेन्-लामा के आसन रखे हुए हैं। यह मन्दिर है जहां ची-सा की मूलप्रति सुरक्षित है। अच्छा बड़ा पुस्तकालय है। इसमें तुन्-ह्वाङ की भी दो बल्लिताएं हैं। एक ग्रन्थ भारतीय सिद्धम् तथा चीनी दोनों लिपियों में लिखा है।

यहां ६० भिक्षु रहते हैं। मन्दिर के भवन विस्तीर्ण और ऊंचे है जिनका परिमाण ४०० कोष्ठों के समान बताया जाता है। एक कोष्ठ का परिमाण १४×१२ चीनी पाद माना जाता है (एक चीनी पाद=लगभग १४ प्रांगुल inch)।

यद्यपि हमारे पास समय का अभाव सा है तथापि एक आधी निर्माणी देखनी ही चाहिए। इस विचार से हम सूती कपड़ों की रंगने और छापने की निर्माणी संख्या एक में गए। इस निर्माणी का संचालन शासन स्वयं करता है।

इसका प्रारम्भ १९३१ में जापानियों ने किया था। उनके समय में श्रमिकों को १२ घण्टे तक काम करना पड़ता था। अब केवल ८ घण्टे।

समस्त कर्मचारियों तथा श्रमिकों की संख्या १३३० है। इनमें १७३ स्त्रियां हैं।

प्रतिदिन ३ लाख ६० सहस्र मान (meter) कपड़े की रंगाई अथवा छपाई होती है। रंगाई २ लाख ३२ सहस्र मान की और छपाई १ लाख २८ सहस्र मान की। छपाई में तीन चार अथवा पांच रंगों का प्रयोग होता है। दो सहस्र प्रकार के विभिन्न चित्र हैं जो थानों पर छपते हैं। ये चित्र इसी निर्माणी में पीतल के बेलनों पर खोदे जाते हैं। हमने स्वयं इनको खुदते हुए देखा है। चित्रों में कुछ पुराने हैं, कुछ नए हैं। उदाहरणार्थ, सूर्यपक्षी किसानों के पारिवारिक सुख का द्योतक है।

चीन में विभिन्न निर्माणियों में औद्योगिक अनुभवों का आदान-प्रदान किया जा रहा है। इससे देश के उत्पादन में वृद्धि हो रही है।

निर्माणी में आदर्श तथा अग्रिम कार्यकर्ताओं का बड़ा आदर है। पिछले वर्ष इनकी संख्या ९५ थी। श्री वाङ-च्यू-सङ इस निर्माणी के साधारण श्रमिक थे। अपने श्रम और बुद्धिमत्ता से ये मुख्य अभियन्ता तथा उपाध्यक्ष के पद तक पहुंच गए हैं। पिछले वर्ष ये राष्ट्रीय लोक-महासभा के सदस्य चुने गए। एक और श्रमिक ने समय तथा श्रम बचाने के लिए ३२ सुधार सुझाए। इनमें से २८ स्वीकार किए गए। अब इनको ऊंचा अधिकार दिया गया है।

श्रमिकों की रक्षा तथा स्वास्थ्य के लिए निर्माणी का अनेक बार निरीक्षण किया गया है। जिन भागों में तापमान अत्यधिक था उनमें ताप को थोड़ा करने के लिए यन्त्र लगाए गए हैं।

इस निर्माणी में नए श्रमिक का वेतन ४७ युआन् प्रतिमास होता है और उच्चतम वेतन १०५ युआन्। निर्माणी की अध्यक्षा को २०४ युआन् प्रतिमास मिलते हैं। इस महिला की आयु ३४ वर्ष है। उपाध्यक्ष महोदय को, जिनकी आयु २९ वर्ष है, १६५ युआन् मिलते हैं।

चीन की निर्माणियों में श्रमिकों की आयु का माध्य ३०, ३२ से ऊपर नहीं पड़ता। कइयों में तो २४, २५ ही पड़ता है। अनुभवी श्रमिक बहुत थोड़े हैं। १५, २० प्रतिशत होंगे।

निर्माणी के साथ पाठशाला, चिकित्सालय, गोष्ठी और विश्रामस्थान लगे हुए हैं।

निर्माणियों के पास नई बस्तियां बनाई जा रही हैं। इनमें से हम चाओ-याङ नव-ग्राम में गए। यहां ६००० परिवार रहते हैं। तीन तीन भूमि ऊंचे भवन हैं। छोटा परिवार एक कोष्ठ में तथा बड़ा दो कोष्ठों में रहता है। जो माताएं निर्माणी में काम करती हैं उनके बच्चों के लिए विशेष प्रबन्ध है। १४ मास तक के बच्चों के लिए निर्माणी

में ही शिशुशालाएं हैं। १४ मास से ४ वर्ष की आयु तक के बच्चों के लिए शिशुशालाएं अलग बनी हैं, निर्माणी में नहीं। जो महिला नवग्राम दिखा रही थी वह हमको अपने निवास कोष्ठ में ले गई। १४ × १२ पाद का कोष्ठ, छोटी सी रसोई और छोटा सा एक और कोष्ठ जिसमें ४ बच्चे दो चौड़े फट्टों पर सोते थे। फट्टे एक दूसरे के ऊपर लगे हुए थे। स्थानाभाव से चीन में ऐसा प्रबन्ध किया जाता है। चीनी प्रथा का ही अंग्रेजों ने संयानों और जलयानों में प्रयोग किया है। उसकी ही अनुकृति हमारे देश में हुई है। हमने महिला से पूछा क्या आपके लिए यह स्थान थोड़ा नहीं, क्या आप अधिक स्थान लेने के लिए यत्न नहीं करतीं। इनके देशप्रेमपूर्ण उत्तर को सुन कर हृदय पसीज उठा– "हमारा देश अभी स्वतन्त्र हुआ है। हम अधिक नहीं मांग सकते।" गांव सुन्दर है। सभी प्रकार की सामान्य जीवन की वस्तुएं मिल जाती हैं। वायु स्वच्छ खुली है। रहन सहन के निरीक्षण के लिए वैद्य आते हैं। इस प्रकार के गांव भारत में भी बनने चाहिएं। किन्तु भारत में अधिक उष्णता होने के कारण घर अधिक खुले होने अभीष्ट हैं। सामान्य परिवार को तीन चार कोष्ठ तो अवश्य मिलने चाहिएं।

२०-७-५५

प्रातः ६ बजे शाङ-हाइ से चल कर ५ घण्टे में हाङ-चोउ [illegible] पहुंचे। हाङ-चोउ चीन का सुन्दरतम नगर है। यदि यहां उष्णता न होती तो यह चीन की स्वर्गभूमि होता। श्वेत और रक्तवर्ण कमलों से भरी हुई झीलें तथा चारों ओर पर्वत-मेखला नगर के सौन्दर्य का मुख्य कारण हैं।

हमारा विश्रान्तिगृह छोटी सी पहाड़ी के ऊपर बना है। इसके समीप ही एक सेनापति का मन्दिर है। यहां जनता सेनापति के गुणों का स्मरण करने के लिए आती है और श्रद्धा में धूपबत्ती जलाती है।

इसके साथ ही एक वास्तविक मन्दिर है जिसमें अनेक छोटे छोटे तड़ाग हैं। इनमें काली पीली मछलियां तैरती हैं। बच्चे और बूढ़े, स्त्री और पुरुष इनको सागभाजी खिलाते हैं। पुण्यार्जन की दृष्टि से कई लोग मछलियां मोल लेकर यहां छोड़ जाते हैं।

चीनी इतिहास में हाङ-चोउ का पश्चिम सरोवर सुन्दर दृश्य के लिए प्रसिद्ध है। भूमि और जल दोनों का ही दृश्य मनोहारी है।

हाङ-चोउ के कासार विश्वविख्यात हैं। पश्चिम कासार में दो द्वीप हैं। द्वीप में भी छोटी झील है। इस झील में स्वस्तिका-रूप मण्डप बना हुआ है। मण्डप के पास ही तीन चन्द्र-प्रतिबिम्बी स्तूप हैं। इन स्तूपों में से दीपक का प्रकाश जल में पड़ता है। दीपक स्तूप के अन्दर रखते हैं। स्तूप के गोल छिद्रों पर रक्तवर्ण पत्र लगा देते हैं। पूर्णिमा के दिन जनता बड़ी संख्या में आती है। दन्तकथा है कि ये तीन स्तूप महाकाय भूपपाल के

पांव थे। भूपपात्र जल में गिर गया और पांव बच गए।

हाङ-चोउ दक्षिणी स्वी वंश की कुछ समय तक राजधानी रह चुका है। किन्तु उनके कोई विशेष स्मारक चिह्न नहीं बचे। हाङ-चोउ बौद्ध धर्म का समृद्धतम नगर है।

थाङ वंश के अन्त में और पञ्चवंश की अवधि में यह प्रदेश लड़ाई झगड़ों से बचा रहा।

पञ्चवंश के काल से अब तक के बौद्ध स्तूपों और मन्दिरों के अवशेष बचे हुए हैं।

पञ्चवंश के अन्तिम दिनों के वू-य्वे मण्डल का राजा थ्येन्-थाइ सम्प्रदाय का अनुयायी था। अतः हाङ-चोउ के अवशेष अधिकांश थ्येन्-थाइ सम्प्रदाय के अवशेष हैं। ९९२ विक्रम में स्स-मिङ (निम्पो) के भिक्षु त्स-लिन् कोरिया गए और वहां से थ्येन्-थाइ दर्शन के ज्ञान को अपने साथ लाए। कोरिया के महाराज ने उनके साथ अपने विद्वान् दार्शनिक ली-जन्-ज को भेजा।

वू-य्वे के महाराज छ्येन् ने कोरिया के दार्शनिक और उनके साथियों के लिए विशेष भवन की स्थापना की।

यद्यपि थ्येन्-थाइ का दर्शन चीन, कोरिया और जापान में बहुत प्रसिद्ध और सफल हो चुका था किन्तु आचार्य थ्येन्-थाइ के ग्रन्थों का अभी तक त्रिपिटक में समावेश नही हुआ था। अनेक यत्न किए गए किन्तु विफल रहे। तब च वू ने अवलोकितेश्वर से प्रार्थना की और अपना बाहु जला छोड़ा जिससे कुछ दिनों के पश्चात् उसकी मृत्यु हो गई। जब यह समाचार सम्राट् के पास पहुंचा तब १०८१ विक्रम में सम्राट् की अनुमति से आचार्य थ्येन्-थाइ के ग्रन्थों का समावेश त्रिपिटक में किया गया। ४२७ वर्षों के पश्चात् समावेश होना असाधारण यत्नों का फल था।

लेइ-फ़ङ स्तूप — यह स्तूप संसार के विशेष स्तूपों में से है। १०३२ विक्रम में वू-य्वे के राजा छ्येन्-सु ने इसका निर्माण कराया था। ८४००० ईंटों में सर्वतथागताधिष्ठान-हृदयगुह्यधातुकरण्डमुद्राधारणी की एक एक प्रति रखी गई और भगवान् बुद्ध के प्रति समर्पण की गई। स्तूप पांच भूमि ऊंचा था। अष्टपार्श्व था। पहली भूमि का प्रत्येक पार्श्व २४ हाथ था।

मिङ वंश के अन्त में इस स्तूप में आग लगी। काष्ठमय सीढ़ी और छतों के अंश जल गए। ईंटों में रखे हुए अनेक धारणी-लिखित पत्र भी अवश्य जले होंगे। जीर्णोद्धार के अभाव में स्तूप की दशा बहुत जीर्ण होती गई और अन्त में १९२४ में समस्त स्तूप नीचे गिर पड़ा। एक एक ईंट बिखर गई और धारणी-लिखित पत्र दृष्टिगोचर हुए। विद्वज्जगत् में सनसनी फैल गई।

जब हम २१-७-५५ को यहां पहुंचे तो बताया गया कि अब ये ईंटें और सूत्र कहीं नहीं मिलते। फिर भी एक ईंट और धारणी-लिखित पत्र की प्रति अद्भुतागार में देखी।

ईंट भस्मवर्ण है। इसका परिमाण १५ × ६$\frac{११}{१६}$ × २$\frac{५}{१६}$ प्रांगुल है। ६$\frac{११}{१६}$ × २$\frac{५}{१६}$ पार्श्व में गोल छिद्र है जिसका व्यास १ प्रांगुल और गहराई ४$\frac{५}{१६}$ प्रांगुल है। धारणी-लिखित पत्र का परिमाण २$\frac{११}{१६}$ प्रांगुल चौड़ाई और ८२ प्रांगुल लम्बाई है।

इस स्तूप का कौशेय में बना हुआ चित्र हमने हाङ-चोउ के प्रसिद्ध कौशेय आपण से लिया।

वू य्वे के राजा छयेन्-शू की महाराणी ह्वाङ ने इस स्तूप का वर्णन लिखा है।

इस स्तूप में से अनेक शिलालेख मिले है। इनमें से एक अक्षुतागार में है और शेष की छापे हमको एक पुराने आपण से मिली।

लिङ-यिन्-स्स – वू य्वे मण्डल में पांच प्रसिद्ध विहार है–

(१) चिङ शान् स्स
(२) लिङ-यिन् स्स
(३) चिन्-त्सु स्स
(४) थ्येन्-थुङ स्स
(५) आ-यू-वाङ स्स

लिङ-यिन् विहार के महन्त ता-पाइ ने बड़े प्रेम से हमको अपने विहार का पूर्ण इतिहास दिया।

भारतीय पण्डित ह्वी-ली ने ३८३ विक्रम से ३९१ तक इस विहार की स्थापना की थी। लिङ-यिन् का इतिहास १० पुस्तको मे वर्णित है। समीप की पहाड़ियों और गुहादियो का भी इसमे वर्णन है। विहार के सामने की पहाड़ी का नाम फ़ेइ-लाइ-फ़ङ है। फ़ेइ का अर्थ उड़ना और लाइ का अर्थ आना। पहाड़ी की आकृति मगध देश के प्रसिद्ध गृध्रकूट के सदृश है। इसको देख कर ह्वी-ली ने आश्चर्य से कहा था– यहां गृध्रकूट कैसे उड़ कर आ गया। गृध्रकूट मे दो वानर तपस्या करते थे एक कृष्णवर्ण का, दूसरा श्वेतवर्ण का। यह सचमुच गृध्रकूट है अथवा नहीं इसकी परीक्षा करने के लिए ह्वी-ली ने वानरों को बुलाया और वे सचमुच ही गुफाओं में से बाहर निकले। सो निश्चय हुआ कि यह गृध्रकूट ही है।

मन्दिर बहुत विशाल है। अब भी ३०, ४० भिक्षु यहां रहते हैं। महन्त ता-पाइ जनता के प्रतिनिधि के रूप में प्रान्तीय राजनैतिक सभा के सदस्य हैं। नए साम्यवादी संविधान के धारण के अवसर पर इन्होंने माओ त्स-तुङ को अपने बनाए हुए चित्र भेंट किए थे। हमको भी इन्होंने दो चित्र भेंट किए हैं जिनमें नए संविधान का स्वागत, उसके उद्देश्यों का अभिनन्दन और राष्ट्रपति माओ के प्रति श्रद्धा प्रदर्शित की गई है। इन चित्रों से मन्दिरों तथा शासन के अधिकारियों के सम्बन्धों का अच्छा परिचय होता है। चलने से पूर्व ता-पाइ हमको उस मण्डप में ले गए जिसमें बैठ कर आपने श्री नेहरू के साथ विचार-

शान्ति पर बातचीत की थी।

इसी विहार में पहले यन्-शोउ रहा करते थे। इन्होंने सौ खण्डों में त्सुङ-चिङ-लू का संकलन किया था। यह समन्वय-ग्रन्थ है। इसमें ह्वा-यन्, वेइ-श, ध्येन्-थाइ और अन्य बौद्ध सम्प्रदायों के दर्शनों का समन्वय किया गया है।

यन्-शोउ समन्वय निम्न चार वाक्यों में संगृहीत है—

(१) यदि व्यक्ति केवल ध्यान सम्प्रदाय का अनुयायी हो और सुखावती सम्प्रदाय का नहीं तो उसका अधःपतन होगा। मानसिक आधियां उसका हरण कर ले जाएंगी।

(२) यदि ध्यान सम्प्रदाय का अनुयायी न हो और केवल सुखावती का हो तो दस सहस्र में से प्रत्येक अमिताभ के सामने साक्षात् उपस्थित हो सकेगा।

(३) यदि ध्यान और सुखावती दोनों का अनुयायी हो तब वह शृंगधारी व्याघ्र के समान होगा। इस जीवन में वह जनता का नेता होगा और भावी जीवन में महापुरुष अथवा बुद्ध बनेगा।

(४) यदि न ध्यान का और न सुखावती का अनुयायी हो तब अयोमयी शय्या और कांस्य स्तम्भ उसके भाग्य में होंगे। दस सहस्र कल्पों और एक सहस्र जन्मों तक उसको कोई शरण न देगा।

इस प्रकार यन्-शोउ ने ध्यान और सुखावती का समन्वय किया। इसका अपना जीवन शान्तिमय था। युवावस्था में यह कर-समाहर्ता के पद पर था किन्तु जो कर इकट्ठा होता था उस कर से बन्दी पशुओं को छुड़ा कर स्वतन्त्र कर दिया करता था। जब इस अपराध में मृत्युदण्ड घोषित किया गया तब यह सर्वथा शान्त और अव्याकुलचित्त रहा। इसकी अव्याकुलता का समाचार सम्राट् तक पहुंचा। उसने यन्-शोउ को दण्ड-विमुक्त कर दिया और तब से यन्-शोउ भिक्षु बन गया।

फ़ेइ-लाइ-फ़ङ के नीचे एक और श्या-ध्येन्-चू स्स विहार है जो ध्यान के लिन्-चो सम्प्रदाय का सुविख्यात स्थान रहा है। यहां स्वी काल में चन्-क्वान् इस विहार के अध्यक्ष थे। ये सद्धर्मपुण्डरीकसूत्र के प्रकाण्ड प्रवक्ता थे। दिनों और रातों तक दर्शन-चर्चा में व्यग्र रहते थे।

चन्-क्वान् ने ६५२ विक्रम में ध्येन्-चू विहार का निर्माण किया था। ध्येन्-चू विहार के तीन स्थान हैं। एक नीचे, दूसरा मध्य में और तीसरा ऊपर। तीनों ही विहार ध्यान, समाधि, विनय आदि के विख्यात आचार्यों और साधकों के कारण सुप्रसिद्ध हैं।

चाओ-छिङ-त्सू स्स— ९९३ विक्रम में इस विहार की स्थापना हुई। १०४७ से १०७८ तक यहां अवतंसक-शुद्ध-जीवन नाम का धार्मिक संघ स्थापित किया गया। इस संघ में साधारण जनता और उच्च कुलों के लोग सम्मिलित हुए। इन्होंने ताकावों में

श्वेत कमल लगाए और अपने संघ को श्वेत-कमल-संघ का नाम दिया। शिलालेखों में इस संघ का पूरा वर्णन है।

यह विहार हाङ-चोउ नगर में ही स्थित है।

**काओ-ली स्स** [illegible] – इस विहार की स्थापना ९८४ में की गई। चिङ-य्वेन् [illegible] के कारण यह विहार प्रसिद्ध हुआ। चिङ-य्वेन् ने अवतंसक-सम्प्रदाय की स्वतन्त्र सत्ता स्थापित की। कोरिया से ई-थ्येन् [illegible] विद्वान् पण्डित अवतंसक का अध्ययन करने के लिए इस विहार में आए। ये नीले पत्र पर सुवर्ण-लिखित अवतंसक-सूत्र के साठों खण्डों की ३०० प्रतियां कोरिया को अपने साथ ले गए।

**लू-हो स्तूप** [illegible] –इस विहार की स्थापना यन्-शोउ ने की थी। इसमें बुद्ध-शरीर है ऐसा कहा जाता है। इसके सामने से छ्येन्-थाङ नदी [illegible] बहती है। स्तूप की दो भित्तियां है एक अन्दर की, एक बाहर की। अन्दर की भित्ति में अनेक शिलाएं लगी है जिनमे ४२ अध्याय का सूत्र उत्कीर्ण है। प्रत्येक अध्याय की अनुकृति अलग अलग व्यक्ति ने की है। ११८९ विक्रम मे वज्रच्छेदिका-सूत्र और क्वान्-यिन् की मूर्ति उत्कीर्ण की गई थी। स्तूप तेरह भूमि ऊंचा है और अष्टपार्श्व है। इसके शिखर पर चिन्तामणि है। स्तूप विशाल और मनोहर है।

हाङ-चोउ के विख्यात विद्वानों में महान् आचार्य चू-हुङ [illegible] भी है। इनका जन्म हाङ-चोउ मण्डल मे हुआ था। चू-हुङ के जीवन में एक वृद्धा स्त्री ने परिवर्तन किया। यह स्त्री प्रतिदिन सहस्रों बार बुद्ध का नाम जपा करती थी। चू-हुङ ने उससे जप का प्रयोजन पूछा। उसने कहा– मेरे पति सदा मन में बुद्ध के नाम का जप करते थे और जब उनका मृत्यु-समय आया तो अपने सब मित्रों को आदरपूर्वक नमस्कार किया और बिना किसी कष्ट के इस लोक से सिधार गए। तब से मैं भी बुद्ध के नाम का जप करती हूं।

यह सुन कर चू-हुङ ने अपने पटल पर चार मोटे अक्षर लिखे– जन्म, मृत्यु, घटना, शवाधि। और सुखावती की ओर अपना ध्यान लगाया। बीस वर्ष की आयु में चू-हुङ का विवाह हुआ। एक पुत्र का जन्म भी हुआ किन्तु वह बहुत दिन न जिया। दो वर्ष के पश्चात् उसके पिता की मृत्यु हो गई और दो वर्ष पश्चात् पत्नी भी चल बसी। चू-हुङ की पुनर्विवाह की इच्छा न थी, किन्तु कुल-विच्छेद के भय से माता ने आग्रह किया। दो वर्ष व्यतीत होने पर माता का देहान्त हो गया। आपत्तियों की परम्परा ने चू-हुङ के मन को वैराग्यपूर्ण कर दिया। ३१ वर्ष की आयु में वह भिक्षु बन गया। अध्ययन और भ्रमण में बहुत से वर्ष बिता कर उसने एक विहार की स्थापना करनी चाही। जनता बहुत प्रसन्न हुई। जनता ने उसकी सहायता की और यू-युन्-शान् [illegible] पर्वत के नीचे युन्-छी स्स [illegible] विहार की स्थापना हुई। चू-हुङ की पत्नी भी ४७ वर्ष की आयु में

भिक्षुणी बन गई। चू-हुङ का घर भिक्षुणी-विहार बन गया। दूर दूर से भिक्षुणियां धार्मिक शिक्षा के लिए आती थीं। ८१ वर्ष की आयु में १६७२ विक्रम में चू-हुङ का देहान्त हुआ। पश्चिमाभिमुख होकर बुद्ध का नाम जपते हुए शान्तिपूर्वक प्राण-निष्क्रमण हुआ। उनकी पत्नी का देहान्त एक वर्ष पूर्व हो चुका था।

चू-हुङ की मुख्य शिक्षा सुखावती की थी। वे ध्यान-सम्प्रदाय के उच्छृंखल मार्ग के पक्ष में न थे। ध्यान और सुखावती दोनों के सम्मिश्रण के पक्ष में थे। मन ध्यान में लगा हो और व्यवहार में सुखावती हो यह उनकी कामना थी। सुखावती-सूत्र का निर्वचन वे अवतंसक दर्शन के अनुसार करते थे। उनके अनुसार शाक्यमुनि बुद्ध का जन्म सुखावती के प्रचार के लिए था। यह शील, ध्यान और प्रज्ञा तीनों का सम्यक् पालन तथा धारणियों का जप जीवन के लिए आवश्यक मानते थे। इस प्रकार उन्होंने समस्त बौद्ध सम्प्रदायों और उपदेशों को एकसूत्रबद्ध किया। व्यावहारिक जीवन में उन्होंने बुद्ध और खुङ-फू-त्स (Confucius) के सिद्धान्तों में भी समन्वय किया। चू-हुङ का प्रभाव अभी तक चीन के जीवन में विद्यमान है।

श-चू तुङ [illegible] —यह प्राकृतिक गुहा है। बारह हाथ चौड़ी और पांच हाथ गहरी। इसमें ५१६ अर्हतों के उत्कीर्ण होने का अभिलेख है। मध्य में शाक्यमुनि बैठे हैं। दोनों ओर दो अर्हत्, दो बोधिसत्त्व तथा दो वज्रदेव हैं। ऊपर की ओर दो उड़ती हुई अप्सराएं हैं। शिलालेखों के ऊपर लाख का लेप है। अधिकांश मूर्तियां पञ्चवंशयुग की हैं। एक अभिलेख के अनुसार मूर्तियों की संख्या ७०० से अधिक है।

यन्-श्या तुङ [illegible] —यह श-चू गुहा से लगभग चार ली की दूरी पर है। गुहा का नाम शिला पर लिखा हुआ है। गुहा प्राकृतिक है। अवलोकितेश्वर के साथ महास्थान-प्राप्त की मूर्ति भी उत्कीर्ण है। अवलोकितेश्वर के दाएं हाथ में नम्र-वृक्ष की शाखा और बाएं में पुष्पजलपूर्ण घट है। महास्थानप्राप्त ने मुकुट पहना हुआ है। मुकुट पर बुद्ध की मूर्ति है। महास्थानप्राप्त के बाईं ओर सप्तभूमि और अष्टपार्श्व स्तूप उत्कीर्ण हैं। स्तूप का नाम एकसहस्र-अधिकारी स्तूप है क्योंकि इस पर अनेक अधिकारियों की मूर्तियां, नाम और उपाधियां खुदी हैं। इस गुहा की यही सब से बड़ी विशेषता है। गुहा के अन्त में शाक्यमुनि के पास मायूरी-विद्या-राज [illegible] की मूर्ति है।

फेइ-लाइ-फङ— इस पर्वत में अनेक प्राकृतिक गुहाएं हैं। इसके नाम की व्याख्या हम पहले कर आए हैं। मगध में स्थित गृध्रकूट के साथ इस गिरि का सादृश्य देखना कुछ कठिन नहीं।

यहां चार बड़ी गुहाएं हैं। गुहाओं के सामने से एक छोटी सी नदी निकलती है। नदी के साथ साथ पहाड़ी पर जहां कहीं भी स्थान मिला वहां ही बौद्ध मूर्तियां बना दी गई हैं। यह कार्य पञ्चवंश युग में आरम्भ हुआ और सुङ तथा य्वेन् वंश तक चलता

रहा। शिलाओं पर अनेक लेख हैं किन्तु अधिकांश घिस चुके हैं और पढ़े नहीं जा सकते।

ये गुहाएं दक्षिणी चीन के इतिहास में विशेष महत्त्व रखती हैं।

अब हम चारों गुहाओं का वर्णन करेंगे—

(१) छिङ-लिन् तुङ 青林洞

(२) लोहन्-तुङ 羅漢洞

(३) लुङ-हुङ तुङ 龍泓洞

(४) श-शू तुङ 射旭洞

छिङ-लिन् गुहा में उभरा हुआ वैरोचनमण्डल उत्कीर्ण है। इस गुहा में १००८ विक्रम तिथि मिलती है। यह तिथि फ़ेइ-लाइ-फ़ङ शिलालेखों में सबसे पुरानी है। इस गुहा की छत बहुत नीची है।

लुङ-हुङ गुहा के द्वार के नीचे इस कथा का चित्रण है कि श्वेताश्वों पर भारत से बौद्ध सूत्र चीन लाए गए। गुहा की चौड़ाई बीस पाद के लगभग है। छत त्रिकोण है।

इसके साथ ही एक छोटी गुहा है जिसका नाम श-शू गुहा है। छत में प्रकाश आने के लिए छिद्र है। इसी कारण इसका नाम श-शू पड़ा। श-शू का अर्थ है प्रातः-सूर्य का भेदन।

गुहाओं के बाहर और आसपास सैकड़ों शाक्यमुनि, अमिताभ, मैत्रेय, सिंहारूढ वैश्रवण, अवलोकितेश्वर, देव उष्णीषविजय तथा वज्रपाणि आदि की मूर्तियां बनी हैं।

अधिकांश मूर्तियां च-य्वेन् युग के २४वें और २९वें वर्ष के बीच की है। ऐसा प्रतीत होता है कि य्वेन् के विजेताओं ने सुङ की पुरानी राजधानी में असंख्य मूर्तियां बना कर नए वंश के लिए पुण्यार्जन किया है। (हाङ-चोउ सुङ वंश की राजधानी रह चुका है)। इन मूर्तियों में से कुछ को सेनापति पो-यन् 伯顏 ने बनवाया था और कुछ को मोंगोल भिक्षु याङ-ल्येन्-चन्-च्या 楊璉真伽 ने। यह भिक्षु क्याङ-नान् मण्डलों का अध्यक्ष था।

सुङ और य्वेन् की कला में बहुत अन्तर है। सुङ-कला थाङ की उत्तराधिकारिणी है किन्तु य्वेन् भोट और मोंगोल कला है। यह आश्चर्य है कि इस समय के उत्तर चीन में य्वेन् कला की बहुत थोड़ी मूर्तियां मिलती हैं।

इस प्रकार लिङ-यिन् स्स के आसपास अनेक मूर्तियां पहाड़ी में से खोदी गई हैं। यहां गारे मिट्टी की मूर्तियां नहीं हैं। यहां हमने १०वीं, ११वीं शताब्दी की देवनागरी लिपि में ओं मणि पद्मे हूं लिखा देखा। इसका चित्र भी लिया है।

उष्णीषविजय की मूर्ति [illegible] — नदी के पर्वतानीक पर स्तूप का रूप है। और इसके नीचे उष्णीषविजय की मूर्ति। मूर्ति और स्तूप के बीच में संस्कृत के अक्षर हैं। उड़ती हुई अप्सराएं बलि का उपहार दे रही हैं।

फ़ेइ-लाइ-फ़ङ कला की निम्न विशेषताएं हैं—

(१) पहली बार १८ अर्हतों का निरूपण।

(२) पू-ताइ के रूप में मैत्रेय की अभिव्यक्ति। इससे पहले इस रूप में अभिव्यक्ति और किसी स्थान पर नहीं मिलती।

(३) उष्णीषविजय और वज्रपाणि की, जो भोट और मोंगोल पूजा के विशेष पात्र हैं, प्रथम मूर्तियां।

(४) ध्यान-सम्प्रदाय के छः आचार्यों की मूर्तियां।

(५) शाक्यमुनि की मार-दमन-मुद्रा। सामान्यतः यह मुद्रा चीनी कला में नहीं मिलती।

**शिङ-थान् स्स** [illegible] [illegible] [illegible] — तांइ-पिङ क्रान्ति में यह विहार सर्वथा भस्मसात् कर दिया गया था। इसका पुनर्निर्माण हुआ पर पूर्णरूप से नही। भवन के मध्य में सुमेरु-वेदी है और इस पर बुद्ध-त्रिमूर्ति है। लोकपाल-भवन के बाइं ओर बहुत बड़ा घण्टा रखा है। यह घण्टा १४६० विक्रम में बना था। इसके खुले हुए भाग का व्यास चार हाथ है। इसके शिखर पर नाग है। कन्धों पर कमल उत्कीर्ण है। चारों पार्श्वों पर लिखा है—

(१) साम्राज्य सदा के लिए सुस्थिर रहेगा 皇 圖 永 固

(२) धर्मचक्र सदा प्रवृत्त रहेगा 法 輪 常 轉

(३) बुद्ध के सूर्य का प्रकाश बढ़ता रहेगा 佛 日 增 輝 इत्यादि।

**स-याङ गिरि** [illegible] [illegible] [illegible] — बुद्धपाल उत्तरभारत के काबुल नगर का निवासी था। जब उसको पता लगा कि वू-थाइ पर्वत में छिङ-ल्याङ-थान् पर मञ्जुश्री 文 殊 師 का निवास है तब वह काबुल से यहां आया। ७३३ विक्रम में वू-थाइ-शान् के दक्षिण में स्थित स-याङ गिरि पर पहुंच कर वह बहुत प्रसन्न हुआ और पर्वत को नमस्कार करके कहने लगा— तथागत के निर्वाण के पश्चात् महान् बोधिसत्त्व मञ्जुश्री ही सत्त्वों की रक्षा कर रहे हैं। किन्तु आठ बाधाओं के कारण मैं उनके साक्षात् दर्शन नहीं कर सका। मरुस्थल को पार करके आप को नमस्कार करने के लिए मैं यहां पहुंचा हूं। दया करो और मुझे अपने दिव्य रूप का दर्शन दो। जब नमस्कार करके भूमि से उठा तब उसने पहाड़ से उतरते हुए एक बूढ़े मनुष्य को देखा। इस बूढ़े पुरुष ने संस्कृत में कहा— मैं तुम्हारी श्रद्धा से प्रसन्न हूं किन्तु इस देश के लोग पापकर्मों का संग्रह कर रहे हैं, भिक्षु भी शील का उल्लंघन करते हैं। जम्बुद्वीप में उष्णीषविजयधारणी नाम का सूत्र है जो पापों का मार्जन करने में समर्थ है। क्या तुम इस सूत्र को साथ लाए हो। बुद्धपाल ने उत्तर दिया मेरी कामना तो मञ्जुश्री के साक्षात् दर्शन करने की थी इसलिए मैं सूत्र साथ नहीं लाया। वृद्ध पुरुष ने कहा— यदि तुम सूत्र नहीं लाए तो तुम्हारा यहां आना व्यर्थ है। तुम जम्बु-द्वीप लौट जाओ और उष्णीषविजयधारणी लेकर आओ। तभी मैं तुमको बतलाऊंगा कि

तुमको मञ्जुश्री के कहां दर्शन होंगे। बुद्धपाल को बड़ी प्रसन्नता हुई किन्तु जैसे ही उसने अपना सिर उठाया वृद्ध पुरुष लोप हो गया। बुद्धपाल भारत लौट आया और धारणी लेकर सात वर्ष के पीछे ७४० विक्रम मे चीन लौटा। इस समय महाराज काओ-त्सुङ राज्य करते थे। इन्होंने बुद्धपाल से सूत्र ग्रहण किया और भारतीय पण्डित दिवाकर तथा अन्यों से चीनी भाषा में अनुवाद कराया तथा बुद्धपाल को कौशेय के ३००० गोल थान दिए। बुद्धपाल के आंसू निकल आए और गद्गद् ध्वनि से उसने महाराज से प्रार्थना की—भगवन् सर्वकल्याण के लिए सस्कृत मूल लौटा दीजिए। महाराज ने अनुवाद अपने पास रख लिया और मूल लौटा दिया। बुद्धपाल मूल सूत्र साथ लेकर वू-थाइ-शान् की वज्रगुहा में प्रवेश करके लीन हो गया।

तब से उष्णीष-विजय-धारणी समस्त चीन मे फैल गई।

वू-थाइ-शान्— शान्-शी प्रान्त मे वू-थाइ-श्येन् के उत्तरपूर्व मे १२० ली दूर वू-थाइ-शान् पर्वत है। इसके इतिहास के लिए चार आवश्यक ग्रन्थ है। इनमे से दो विशेष उल्लेखनीय है—

(१) छिङ-ल्याङ के प्राचीन अभिलेख (दो खण्ड)
    सकलनकर्ता— ह्वी-श्याङ (थाङ वश का)

(२) छिङ-ल्याङ के विस्तृत अभिलेख (तीन खण्ड)
    सकलनकर्ता— यन्-ई (सुङ वश ११९७ विक्रम)

इनके अतिरिक्त ९वी और ११वी शताब्दी के जापानी ग्रन्थ भी है।

वू-थाइ-शान् का दूसरा नाम छिङ-ल्याङ-शान् भी है।

यहा ग्रीष्म ऋतु के यौवन मे भी ठण्ड रहती है। इसका कारण युग युगान्तरों से संगृहीत हिम है।

वू-थाइ का अर्थ पञ्च-शृग है। छिङ-ल्याङ नाम अवतंसकसूत्र की टीका से आया है। इस सूत्र के अनुसार यह मञ्जुश्री का निवास है।

चीन में पू-थो-शान् अवलोकितेश्वर का निवास है। ओ-मी-शान् समन्तभद्र का, और वू-थाइ-शान् मञ्जुश्री का।

मञ्जुश्री की उपासना का प्रारम्भ थाङ काल में हुआ। वू-थाइ की प्रसिद्धि भारतवर्ष तक फैल गई। तुन्-ह्वाङ में भी वू-थाइ-शान का भित्तिचित्र विद्यमान है। बुद्धपाल के ८५ वर्ष पश्चात् भारतीय आचार्य अमोघवज्र ने यहां आकर विहारों की स्थापना की।

बुद्धपाल के १०० वर्ष पश्चात् यहां अवतंसकसूत्र की महती टीका लिखी गई और तब से थ्येन्-थाइ-शान् के समान यह अवतंसक दर्शन का केन्द्र बन गया। यहां अनेक

जापानी विद्यार्थी और भिक्षु आते रहे हैं। उन्होंने भी इस पर्वत के वर्णन लिखे हैं।

अवतंसकसूत्र की टीका में इस पहाड़ का विस्तार ५०० ली दिया है। वज्रशेखर-सूत्र का अनुसरण करते हुए पांचों शृंगों का निम्न प्रकार वर्णन है— प्रत्येक शृंग एक तथागत का आसन है और मञ्जुश्री की पांच शिखाओं में से एक का प्रतिनिधि है।

| पूर्व | दक्षिण | पश्चिम | उत्तर | मध्य |
| --- | --- | --- | --- | --- |
| अ | र् | प | स | न |
| अक्षोभ्य | रत्नसम्भव | अमितायु | अमोघश्री | विरोचन |

वू-थाइ-शान् में दो प्रकार के भिक्षु रहते हैं। एक नीलाम्बर और दूसरे पीताम्बर। नीलाम्बर भिक्षु सामान्य बौद्ध भिक्षु हैं किन्तु पीताम्बर लामा हैं। प्रत्येक सम्प्रदाय के पास दस बड़े विहार हैं।

ता-था-य्वेन् स्स 大 [illegible] —प्रसिद्धि है कि यहां प्राचीन समय में भारत के सम्राट् अशोक का बनाया हुआ स्तूप था। यह स्तूप दर्शकों की दृष्टि से लुप्त होकर भूमि के नीचे चला गया। अशोक ने जो ८४००० स्तूप बनाए थे उनमें से यह एक था।

वू-थाइ-शान् की प्रसिद्धि के अनेक कारण हैं। इनमें से एक कारण यह भी है कि थाङ काल के विद्वान् छङ-ग्वान् [illegible] ने अवतंसकसूत्र पर एक महती टीका की रचना यहां की थी। अनेक स्थानों की यात्रा करके छङ-ग्वान् ८३३ विक्रम में वू-थाइ-शान् में आ बसे थे और अपना शेष जीवन अवतंसक के अध्ययन और प्रवचन में लगा दिया था। उसकी टीका लिखने के लिए एकान्त स्थान की आवश्यकता थी जहां वे निर्विघ्न संसार से अलग होकर दिनरात लगा कर यह काम पूरा कर सकें। ८४१ विक्रम में उनके लिए अलग भवन बनाया गया। प्रतिदिन प्रात: मञ्जुश्री को नमस्कार करके नई प्रतिभा से प्रेरित हो कर वे तूलिका हाथ में उठाते और किसी प्रकार की बाधा और विघ्न, आलस्य अथवा तन्द्रा, शंका अथवा दुरूहता के बिना सूत्र के जटिल और गम्भीर विचारों का स्पष्टीकरण लगातार तीन वर्षों तक करते गए। टीका की पूर्ति पर चारों ओर से शासकों और भिक्षुओं, उपासकों और आचार्यों की बधाइयां और उपहार आए। और उन्होंनें छङ-ग्वान् से प्रार्थना की— आप अपने प्रवचनों से हमारा उपकार करें।

वू-थाइ-शान् में दो प्रसिद्ध गुहाएं हैं—

(१) चिन्-काङ-कू [illegible] वज्रगुहा— प्रसिद्धि है कि इसकी गहराई को आजतक किसी ने नहीं मापा। इसी गुहा में बुद्धपाल लोप हुए थे। मञ्जुश्री का निवास इसी गुहा में है। यह गुहा लामाओं के अधिकार में है।

(२) नारायण गुहा [illegible]— इसका स्वतन्त्र चीनी नाम कोई नहीं। यह नाम कैसे पड़ा यह अन्वेषणीय विषय है। वज्रगुहा के समान इस गुहा को भी मञ्जुश्री का निवास

स्थान माना जाता है। इन गुहाओं के सम्बन्ध में अनेक चमत्कार प्रसिद्ध हैं। एक दिन की कथा है कि ११८३ विक्रम में एक भिक्षु मञ्जुश्री की उपासना के लिए यहां आए। जब वे नारायण-गुहा पर पहुंचे तब उनके साथ अनेक शासन के अधिकारी तथा सौ से ऊपर भिक्षु यात्री के रूप में आए हुए थे। और तो सब नारायण-गुहा में चले गए किन्तु ये भिक्षु बाहर ही खड़े रह गए। इनको बाहर खड़ा देख कर एक अधिकारी ने पूछा आप अन्दर क्यों नहीं जा रहे, आपके मार्ग को किसने रोका है। नवागत भिक्षु ने मुख्य शासनाधिकारी, विहाराध्यक्ष आदि को नमस्कार किया और गुहा में घुस गए। जब अन्दर पहुंचे और मार्ग छोटा हो गया तब उन्होंने अपना वस्त्र ऊपर उठाया और पर्वत में ऐसे प्रवेश कर गए जैसे पर्वत विद्यमान ही न हो। लोगों ने उनको पुकारा पर कोई उत्तर न मिला। तब सबने समझा कि यह भिक्षु कोई सामान्य व्यक्ति न था। सबकी आंखों में आंसू आ गए। तब की चार पंक्तियां गुहा में उत्कीर्ण हैं। इन पंक्तियों के साथ भिक्षु की पीछे छोड़ी हुई बांस की टोपी भी उत्कीर्ण है।

हाङ-चोउ से यहां की प्रसिद्ध हरी चाय तथा छतरियां मोल लीं।

२१ की सायं को ५ बजे हाङ-चोउ से चले और ४१ घण्टे की यात्रा के पश्चात् २३ को दोपहर के ११ बजे कांटोन् पहुंचे। राष्ट्रभाषा चीनी का उच्चारण क्वाङ-चोउ है। क्वाङ-चोउ में पहुंचते ही हमको अपने पुस्तकों से भरे ७३ डिब्बे मिल गए। ये हमारे आने से तीन चार दिन पूर्व पहुंचे थे।

जब हम पहली बार क्वाङ-चोउ में आए थे तब हमने यहां बहुत थोड़े स्थान देखे थे। सर्व-प्रथम हम यहां की पत्र-निर्माणी में गए। इसका संचालन शासन करता है। इसका निर्माण १९३३ में हुआ था। १९३८ में जापानी आ गए और बहुत से यन्त्र उठा कर ले गए। यत्न करने पर १९४८ में ये यन्त्र जापान ने लौटा दिए। तीन वर्ष तक जीर्णोद्धार होता रहा। १९५१ से उत्पादन आरम्भ हुआ। इस निर्माणी को ५ गुणा बढ़ाया जा रहा है। इसमें केवल समाचार-पत्रों के पत्र का निर्माण होता है। मा-वेइ नाम के देवदारु-सदृश वृक्ष के लट्ठों से पत्र बनाया जा रहा है। अब गन्ने के छिलकों और फोक का भी प्रयोग कर रहे हैं। गन्ने का रस निपीड़ने के पश्चात् जो फोक बच जाता है उसको यहां भेज देते हैं। भारतवर्ष में भी गन्ने के फोक का प्रयोग पत्र बनाने के लिए होना चाहिए। इस वर्ष का उत्पादन २० सहस्र प्रवर्त (ton) पत्र होने की आशा है। श्रमिक संख्या १७०० है। इसमें २०० स्त्रियां हैं। श्रमिक अधिकांश युवा और युवतियां हैं। वेतन का माध्य ५३ युआन् है। नवागतों को तीस और मुख्य अभियन्ता (engineer) को २४० युआन् मिलते हैं। निर्माणी के अध्यक्ष का वेतन १५० रुपए है। स्त्रियों को प्रसूति के लिए ५६ दिन की छुट्टी मिलती है। श्रमिकों के लिए निवासगृह बनाए जा रहे हैं। ७००-८०० के लिए बन चुके हैं। जल और बिजली निःशुल्क हैं। घर का भाड़ा नाममात्र है। पूर्ण परिवार के लिए ३½ युआन्

मासिक और अकेले व्यक्ति के लिए ३० शतिक (cent) मासिक अर्थात् कुछ आने । जिन व्यक्तियों का परिवार नहीं वे १०, १२, १५, २० की संख्या में एक कोष्ठ में रहते हैं।

इस निर्माणी में प्रयुक्त यन्त्र स्वीडन और जर्मनी से आए हैं। कुछ चीन में बने हैं। यहां बना हुआ पत्र वीतनाम जा रहा है। इस वर्ष ११०० प्रवर्त पत्र जाएगा। निर्माणी में प्रतियोगिता के झण्डे टंगे है। जिस श्रमिक-वर्ग ने योजना से बढ़ कर कार्य किया है उनको सुनहरी ध्वजा, जिन्होंने केवल पूरा किया है उनको रक्त ध्वजा और जो पीछे रह गए हैं उनको हरी ध्वजा मिली है। झण्डे कुछ प्रतिदिन के लिए हैं कुछ प्रतिमास के लिए।

२५-७-५५

**वू-पाइ-लो-हन्-था** अर्थात् **पञ्च-शत-अर्हत्-मन्दिर**— यह १९० वर्ष पुराना है। यहां भिक्षु रहते हैं। मध्य में धातुमयी बुद्ध-मूर्ति है तथा ७५० सेर भार का अशोकस्तूप है। मन्दिर में ५०० अर्हतों की मृण्मयी मूर्तियां पंक्तियों में क्रमबद्ध शोभायमान हैं। मञ्जु वंश के सम्राट् छयेन्-लुङ पूर्व जन्म में अर्हत् के रूप में थे। इनका अर्हद्रूप इस मन्दिर में वर्तमान है। चीन में अनेक स्थानों पर वू-पाइ-लो-हन्-था मिलते हैं। किन्तु इस मन्दिर की विशेषता यह है कि यहां मार्को पोलो (Marco Polo) को भी अर्हतों में सम्मिलित किया गया है।

मन्दिर नगर के बीच में है। प्रतिदिन प्रातः नौ दस बजे ८०, ९० उपासक उपासिकाएं नन्मो ओमितोफू (नमो ऽमिताभाय) का जप करने और धूपबत्ती जलाने आते हैं। बुद्ध-जन्मदिन पर सहस्रों की भीड़ लगती है।

**ता-फू स्स** अर्थात् **महा-बुद्ध-मन्दिर**— यह मन्दिर ४०० वर्ष पुराना है। प्रवेश करते ही तीन बहुत बड़ी ताम्रमयी मूर्तियां हैं। ताम्बे पर मिट्टी का लेप है। इन मूर्तियों के पीछे अवलोकितेश्वर है। यह भी ताम्बे का। प्रभामण्डल का गोल बिम्ब तथा उसमें किरणरूप पीतल की पट्टियां हैं। इन की शोभा अपूर्व है। यहां दस भिक्षु रहते हैं। जब भी ये किसी के घर में पूजा पाठ करने जाते हैं तो बुद्ध की मूर्ति अपने साथ ले जाते हैं। इस प्रयोजन के लिए चार मूर्तियां अलग रखी हुई हैं। ये भी पीतल की हैं। इनकी ऊंचाई १५, १६ अंगुल होगी। आज लोगों के घर में मूर्तियां नहीं हैं इसलिए भिक्षुओं को मूर्तियां अपने साथ ले जानी पड़ती हैं।

**कुन्-मान्-सन्-विश्वविद्यालय**— इसकी स्थापना १९८१ विक्रम में हुई थी। पाठ्यक्रम ४ वर्ष का है। रूसी भाषा के अध्ययन के लिए दो वर्ष का पाठ्यक्रम है। शिक्षापद्धति भी रूसी है। प्रत्येक विषय के अध्यापक इकट्ठे होकर प्रतिदिन के पाठ का निश्चय करते हैं।

सप्ताह में कितने घण्टे किस विषय की पढ़ाई हो इसका निर्धारण शिक्षा-विभाग द्वारा होता है।

विश्वविद्यालय के प्रत्येक विभाग मे राजनीति का अध्ययन अनिवार्य है। पहले वर्ष में रूस के साम्यवादी पक्ष का पिछले ५० वर्षों का इतिहास पढ़ाया जाता है। दूसरे वर्ष में चीनी साम्यवादी पक्ष और क्रान्ति का ३५ वर्ष का इतिहास पढ़ाया जाता है। तीसरे वर्ष में मार्क्स और लेनिन् के सिद्धान्तों का परिचय, चौथे वर्ष में मार्क्स और लेनिन् का दर्शन किस प्रकार जीवन का आधार बनाया जाए यह शिक्षा दी जाती है। रूसी भाषा का अध्ययन भी प्रत्येक विद्यार्थी के लिए अनिवार्य है। विज्ञान के विद्यार्थियों के लिए दो वर्ष तक और अन्यों के लिए तीन वर्ष तक। विश्वविद्यालय मे १६०० विद्यार्थी है। ३२० अध्यापक है। विद्यार्थी और अध्यापक विश्वविद्यालय मे ही निवास करते हैं।

पुस्तकालय मे तुन्-ह्वाङ की तीन वलिताए है तथा अद्भुतागार मे सुन्-यात्-सन् के जीवन का प्रदर्शन करने के लिए अलग कोष्ठ है।

क्या विद्यार्थी, क्या बुद्धिजीवि-वर्ग, क्या श्रमिक-वर्ग, सभी प्रातः एक अथवा डेढ़ घण्टा दैनिक समाचारपत्र तथा साम्यवाद का अध्ययन करते हैं। शासन के कार्यकर्ताओं का तो यह कर्तव्य ही है।

आज सुदर्शना के लिए चीनी की मुद्रा ढूढने निकले। चीन मुद्राओं का घर है। सब से सुन्दर मुद्राए हाथीदात पर बनती है। जो मुद्रा सुदर्शना ने छांटी उस पर मृगराज व्याघ्र का रगीन और ओज पूर्ण चित्रण किया हुआ है। प्रसिद्ध चित्रकार फ़ङ-कुङ-श ने १९५५ के ग्रीष्म मे इस चित्र को मुद्रा पर खोदा था। दूसरे पार्श्व पर राष्ट्रपति माओ-त्स-तुङ की कविता है।

२६-७-५५

प्रातः सात बजे प्रस्थान किया। गाड़ी के दोनों ओर कोसों तक बाढ़ आई हुई थी। गांव तथा खेत बाढ़ में बह गए एवं निमग्न हो गए। समाचारपत्रों में सूचना आई। जनता और शासन ने यथासम्भव सहायता की, किन्तु किसी राजनैतिक पक्ष ने इसको आन्दोलन का साधन नहीं बनाया। यह चीन के तन्त्र की विशेषता है। किसी प्रकार की अशान्ति, असन्तोष, आन्दोलन अथवा विरोधसभाएं कहीं देखने में नहीं आतीं। शासन ही सब योजनाएं बनाता है। घर भी शासन ही बनाता है। धीरे धीरे जनता की सुविधाओं में वृद्धि होती है। ४, ५ वर्ष में तो सारे देश का स्तर ऊंचा नहीं उठ सकता। जनता धैर्यशील है। इस बात को समझती है और शासन का साथ देती है। शासन की योजनाएं पूरा करने में भी नहीं कतराती। बड़े बड़े कार्यों में श्रमिकों को केवल चावल और थोड़ासा द्रव्य मिल जाता है। वे उसी से सन्तुष्ट रहते हैं। सबको इसी बात की

चिन्ता है कि देश का उत्पादन और शक्ति बढ़े। उत्पादन के बढ़ाने में सेना भी जुटी हुई है। वह केवल लड़ाई की प्रतीक्षा नहीं करती।

आज दोपहर के ग्यारह बजे चीन की सीमा पर पहुंचे। ७३ लकड़ी के बड़े डिब्बे क्वाङ-चोउ से यहां हमारे साथ ही गाड़ी में आए हैं। इनके साथ दो डिब्बे और जुड़ गए हैं। इनमें कुछ ऐतिहासिक ग्रन्थ हैं जो हमें क्वाङ-चोउ से मिले। सीमा पर चीनी अधिकारियों ने हमारे किसी डिब्बे को नहीं खोला। हमारे साथ प्रतिदिन के प्रयोग के तेरह ट्रंक थे। इनको भी उन्होंने खोल कर नहीं देखा। यह चीनी अधिकारियों का विशेष अनुग्रह था। उनको पेइ-चिङ से आदेश आ चुका था। वे जानते थे कि हमारे साथ जितनी भी सामग्री जा रही है वह विशेष और प्राचीन है। सामान्य चीनी नियमों के अनुसार ८० वर्ष से अधिक प्राचीन कोई भी वस्तु देश के बाहर ले जाना निषिद्ध है। हमारे तो ७५ के ७५ डिब्बे ८० वर्ष से अधिक प्राचीन सामग्री से भरे हुए हैं। १३ ट्रंकों में भी प्राचीन वस्तुएं ही हैं। चीनी सीमा को पार करते ही हॉङ-कॉङ का अंग्रेजी राज्य प्रारम्भ होता है। हमको बड़ा आश्चर्य हुआ कि अंग्रेजी अधिकारियों ने भी हमारी किसी वस्तु को देखने का यत्न नही किया। न ही उन्होंने कोई प्रपत्र भरवाया। समस्त सम्भार दो घण्टे में चीनी संयान से उतार कर अंग्रेजी संयान में रख दिया गया।

हॉङ-कॉङ में हमको दो दिन मिले। इनमें से एक दिन भाचित्रों को धुलाने में लगा और दूसरा दिन चीनी मुद्रलिख ढूंढने, मोल लेने और उसका प्रयोग समझने में लगा। चीनी मुद्रलिख जापानियों का आविष्कार है। अंग्रेजी मुद्रलिख में केवल ९२ अक्षर छप सकते हैं। इसमें ४००० अक्षर छापने का प्रबन्ध है। हमको देवनागरी, बंगला, मलयालम, तथा भारत से गई हुई तिब्बत, लंका, बर्मा, थाई, कम्बोज, लाओस् देशों की लिपियों के लिए २००, ३०० अक्षरों वाले मुद्रलिख की आवश्यकता है। हमारे वैज्ञानिक उसको भी नहीं बना सके। वे लिपियों को ही परिवर्तन करना चाहते हैं। यह आविष्कार-युग है। लिपि के अनुकूल मुद्रलिख बनना चाहिए।

२९-७-५५ को प्रातः साढ़े ग्यारह बजे हम कार्थेज् नाम के अंग्रेजी जलयान में सवार हुए। हमारा समस्त सम्भार भी जलयान में पहुंच गया। बारह बजे जलयान-प्रस्थान की बर्बर ध्वनि आरम्भ हुई। चीनी शासन के प्रतिनिधियों ने अन्तिम नमस्कार किया। हमारा चीन का भ्रमण समाप्त हुआ।



समुद्र सर्वथा शान्त था। ऋतु भी सुहावना था। समय का सदुपयोग करने के लिए हमने तुन्-ह्वाङ के रंगीन चित्रों को क्रम में लगाने का काम हाथ में लिया। तुन्-ह्वाङ के चित्रों के हमनें दो दो भाचित्र लिए थे। एक रंगीन और एक सितासित (काला और श्वेत)। सितासित चित्र तुन्-ह्वाङ में ही धुल गए थे। उनके पीछे गुहा की संख्या और चित्र का संक्षिप्त नाम तथा युग डा० छाङ ने लिख दिए थे। रंगीन चित्रों की धुलाई हौङ-कौङ में हुई थी। अब हमनें रंगीन और सितासित चित्रों को एक क्रम में लगाया। इसमें पूरे दो दिन लग गए। जलयान के दूसरे यात्रियों की उत्सुकता और जिज्ञासा उत्कट थी। कइयों ने तो हमारे क्रम लगाने के कार्य में सहायता भी की। चित्रों का क्रम लग जाने पर हमको ठीक ठीक पता लगा कि हमारे पास कितनी कुछ सामग्री आई है। संतोष भी हुआ कि अब यह हमारी सम्पत्ति है।

जलयान पर खाने पीने के अतिरिक्त हमारे पास कोई और काम न था। खेल-कूद में हमारी रुचि न थी। चीन के निवास और भ्रमण के संस्मरणों को लिखना ही हमारा मनोरञ्जन बन गया। प्रतिदिन दस बारह घण्टे मैं लिखाता और सुदर्शना लिखती। बम्बई पहुंचने से पहले पहले हमनें अपने संस्मरण पूरे किए। यही संस्मरण आपके सामने इस पुस्तक के रूप में प्रस्तुत हैं।

दो अगस्त को प्रातः सिंहपुर पहुंचे। यहां भारतीय दूतावास है। श्री टण्डन दूतावास के अध्यक्ष हैं। आपने हमारा बड़े प्रेम से स्वागत किया। हौङ-कौङ के समान सिंहपुर के पत्रकारों ने भी हमारी चीनयात्रा और वहां से एकत्र किए हुए सांस्कृतिक संग्रह का उल्लासपूर्वक समाचार प्रकाशित किया। यहां पर ही हमको लण्डन के प्रसिद्ध पत्र 'टाइम्ज़' के कतरन मिले जिससे पता चला कि हमारी यात्रा के साफल्य का पश्चिमी संसार में भी साश्चर्य अभिनन्दन हुआ है। सिंहपुर से अनेक सज्जन मिलने आए। सब की एकमात्र इच्छा यही थी कि हमारे संग्रह के विषय में और अधिक बातें सुनें और यदि सम्भव हो तो कुछ देखें भी।

सिंहपुर के चीनी निवासियों ने विशाल बौद्ध मन्दिर की स्थापना की है। रुपया बहुत व्यय किया है। किन्तु इसमें चीन के मन्दिरों का वैभव नहीं। कला भी बहुत नीचे स्तर की है।

सिंहपुर से चल कर हमारा जलयान पीनांग में ठहरा। पीनांग का अर्थ सुपारी है। यह सुपारी के निर्यात का महान् पत्तन है।

पीनांग के पश्चात् जलयान कुछ डोलने लगा। फिर भी हम अपना काम करते रहे। नौ अगस्त को श्री लंका की राजधानी कोलम्बो पहुंचे। कोलम्बो में भारतीय राजदूत श्री चक्रवर्ती तथा पुराने मित्र शिवरामकृष्ण, भिक्षु शिवली, स्फटधातु के प्रसिद्ध व्यापारी श्री अट्ट आदि के साहचर्य में दिन बड़ी शीघ्रता से निकल गया। सिंहली तथा अंग्रेजी

के समाचारपत्रों ने श्रीलंका की बौद्ध जनता के लिए हमारी चीनयात्रा के विस्तृत विवरण प्रकाशित किए।

ग्यारह अगस्त को प्रातः आठ बजे बम्बई पत्तन पर कार्थेज् ने लंगर डाला। हमारे परमसखा श्री श्रेयांस प्रसाद जैन हमारे उतरने से पूर्व ही जलयान पर आ गए। आयात-निर्यात-विभाग के अधिकारी हमारे भारी सम्भार को बिना खोले ही पत्तन से बाहर निकलने दें और संयान में समस्त वस्तुएं आज ही हमारे साथ लद कर नागपुर पहुंच जाएं इत्यादि कामों में सहायता के लिए बम्बई प्रदेश के राज्यपाल और हमारे सुहृद्वर श्री हरिकृष्ण मेहताब ने अपने कर्मचारी जलयान पर भेजे।

आज कुलियों की हड़ताल है। वर्षा भी मूसलाधार पड़ रही है। फिर भी अनभिज्ञ साम्यवाद-प्रभावित श्रमिकों ने हमारे सम्भार को जलयान से उतारना स्वीकार किया। यह सम्भार भारत और चीन के सम्बन्धों की सांस्कृतिक निधि है। भारत और चीन का गौरव है। इसका आभास पाकर श्रमिकों ने प्रेम और उत्साह से काम किया।

सायंकाल छः बजे की गाड़ी पर सवार होकर हम अगले दिन प्रातः दस बजे नागपुर पहुंच गए। सम्भार से भरा हुआ संयान का पूरा एक डिब्बा अगले दिन पहुंचा। यद्यपि इस समय हमको १५०३ रुपए संयान का भाड़ा देना पड़ा तथापि पीछे जाकर भारतीय शासन ने हमको ये रुपए लौटा दिए।

चीन की यात्रा समाप्त हो चुकी है तथापि इसके सम्बन्ध में और इसके कारण अभी बहुत कुछ करना शेष है। सर्वप्रथम भारत के प्रधान मन्त्री पण्डित जवाहरलाल नेहरू जी का अनुरोध है कि इस सामग्री का दिल्ली में प्रदर्शन हो। भारत की जनता को पता लगे कि भारत और चीन के भूतकाल में क्या सम्बन्ध थे।

डेढ़ मास की सज्जा के पश्चात् २९ सितम्बर को सायं ५॥ बजे डा. राधाकृष्णन्, पण्डित जवाहरलाल नेहरू तथा चीन के राजदूत ने प्रदर्शनी के उद्घाटन में भाग लिया।

चीन के राजदूत श्री युआन् चुङ-श्येन् का भाषण साम्यवादी चीन की विचारधारा का द्योतक है। चीन की जनता तथा शासनाधिकारियों की हमारे प्रति क्या भावनाएं हैं उनका भी इनके भाषण से स्पष्ट भान होता है। इनके एक एक शब्द का महत्त्व है। मूल भाषण चीनी में और उसका अधिकृत अनुवाद अंग्रेजी में हुआ। आंग्लानुवाद हम नीचे उद्धृत करते हैं—



चीन की यात्रा समाप्त हो चुकी। भारत के तत्कालीन प्रधान मन्त्री पण्डित जवाहरलाल नेहरू के अनुरोध से अभियान की सामग्री की दिल्ली में प्रदर्शनी हुई। डेढ़ मास की सज्जा के उपरान्त २९ सितम्बर १९५५ को सायं ५॥ बजे डॉ. राधाकृष्णन् ने प्रदर्शनी का उद्घाटन किया। चित्र में प. नेहरू, आचार्य रघुवीर और उनकी पुत्री डॉ. राधाकृष्णन् के साथ।

On 29 September 1955, at New Delhi Dr. Radhakrishnan, the Vice-President of the Republic of India, inaugurated the exhibition of paintings, art objects and manuscripts brought back by Prof. Raghu Vira from his expedition to China.



प्रधान मन्त्री पं. जवाहरलाल नेहरू को आचार्य रघुवीर मोंगोल विहारो से लाए जौ के सत्तू और गुड़ की शर्करा का प्रसाद चखा रहे हैं। यह भारतीय भोजन भारतीय आचार्यों द्वारा मोंगोल विहारो मे फैला और उनके जीवन का अङ्ग बन गया।

At the exhibition, Prime Minister Pt. Jawahar Lal Nehru lovingly accepts the consecrated offering of barley flour and brown jaggery which Prof. Raghu Vira has brought from the Mongolian monasteries. Mongol tradition has it that this offering was introduced by Indian Acaryas.

"His Excellency the Vice President, His Excellency the Prime Minister, Dr. Raghu Vira, ladies and gentlemen,

"It is with great pleasant and enthusiastic feeling that I am here to take part in this rather unique cultural exhibition organized by the Ministry of Education, Government of India.

"We all know that Dr. Raghu Vira, the famous Indian scholar, recently visited China and had a very extensive tour there.

"During his stay he was able to collect, under the patronage and cooperation of the Chinese Government and people, and through his desire, wisdom and endeavour, a large quantity of precious and rare ancient Buddhist literature, literary and linguistic works, paintings and copies of stone scripts, etc. They are valuable heritages of mankind, and real pieces of art that are not to be measured by time. Naturally everybody will be attracted and charmed by them. But here and now, we — we Chinese and Indians — must be having an additional proud feeling within us, that all that is displayed here, whether hand-written, printed, carved on stone, or flying on the walls, are unmistakably marvellous results of the cultural and art interflows between China and India in ancient times.

"Indeed, we are proud of the enduring relationship between our two countries — a relationship of peace, mutual influence, mutual inspiration and mutual help.

"Our great forefathers, Fa-Hsien, Hsüan Chwang, Dharma, Kāśyapa Mātanga, Gobharaṇa and numerous others, in a fearless and self-denying spirit, living through endless years and surviving the most hazardous journeys, trekked to India. They brought back with them the Buddhist literature and arts of India at that time, developed them and adopted them into Chinese tradition. And here they are as the invaluable treasures commonly held dear by the peoples of our two countries. They not only are indispensable material for the study of India's ancient history, culture, religion and art, but also should be looked upon as historical basis upon which inspiration for the furtherance of friendship and cooperation between our two countries may be founded.

"A Chinese custom goes that a married girl will from time to time visit her parents. Now a girl, a richly dressed and smiling Indian girl,

after spending some one thousand or two thousand years in China, is returning to India and having family re-union. With great joy we all cheer her. She is beautiful and strong, because she stands for the great strength of 1000 million population of China and India.

"History testifies to the incessant development of relations between our two countries. In the past six years, mutual understanding, cultural and economic intercourse between our two countries have been increasing by each passing day. From their own experience the peoples of our two countries now realize more than ever that only the indepen dence and prosperity of our two countries could safeguard our cultural heritage, our happy life and peace in Asia and the world, and that activities of cultural intercourse would promote advancement of relations among countries.

"The fact that Dr. Raghu Vira could collect during such a short time the valuable materials scattered through hundreds of years and over the vast territory of China and have them shipped to Delhi in perfect order, is in itself a great achievement and vivid manifestation of the keen desire for sincere friendship between our two countries.

"We must thank Dr. Raghu Vira for his hard work and respectful efforts. We must also congratulate the Ministry of Education, Government of India, and Dr. Raghu Vira for their inspiring contribution towards the cultural interflows and friendship between China and India by so successfully arranging this exhibition."

General Yuan Chung-Hsien

दिल्ली की जनता के लिए हमारी प्रदर्शनी अदृष्टपूर्व, अप्रत्याशित तथा वैचित्र्यपूर्ण थी। भोट, मोंगोल, चीनी बौद्ध तथा तान्त्रिक चित्रों से जनता की आंखें विस्फारित हुईं। प्राचीन भारत का जाज्वल्यमान स्वरूप विशेष आकर्षक बना। यम, यमान्तक, महाकाल के कलात्मक रौद्ररूप, भारतीय तथा चीनी आचार्यों और अर्हतों के ओजस्वी आलेख्य; चीन के कोने कोने से एकत्रित, पत्थरों पर खुदे हुए प्राचीन संस्कृत के शिलालेखों की बृहदाकार विशाल छापों के दर्शनों से जनता में आत्मगौरव भावना तथा तद्दर्शनजन्य तृप्ति क्षण क्षण में झलकती थी।

प्रदर्शनीभवन बड़ा होते हुए भी हमारी सामग्री के लिए छोटा पड़ा। १३१ डिब्बों में से हम केवल ३० खोल पाए। भोट, मोंगोल, मञ्चू और चीनी साहित्य, जो २००० वर्षों में संस्कृत से अनुवाद किया गया, वह निदर्शनमात्र ही खोला गया।



चीन से आचार्य रघुवीर भारत-अनुप्राणित अपार सामग्री लाए। इनमें देवी देवताओं के चित्र, चीनी, भोट, मोंगोल, रशिया साहित्य की पुस्तकें और कोष, शिलालेखों की छापें और मूर्तियाँ विशेष उल्लेखनीय हैं। दिल्ली में इन वस्तुओं की प्रदर्शनी हुई। प्रधान मन्त्री से लेकर जनता तक यहाँ आई और उन्होंने सांस्कृतिक अमृतपान किया।

**A general view of the exhibition of manuscripts, xylographs, paintings, thankas, rubbings of inscriptions, objects of art, etc. brought by Prof Raghu Vira from his expedition to China**



प्रदर्शनी के एक स्थान में रत्नजटित तान्त्रिक कपाल, क्वाङ्-चोउ के षड्बोधिवृक्ष मन्दिर में प्राप्त घण्टा तथा आम्दो के प्रथित कुम्-बुम् विहार में चोङ्-खा-पा सुमतिकीर्ति की प्राणप्रतिष्ठित मूर्ति दिखाई दे रही है। आचार्य रघुवीर श्री जयदयाल जी डालमिया और उनके परिवार को प्रदर्शनी में आयोजित विविध वस्तुओं की व्याख्या कर रहे हैं।

A stand at the exhibition showing the Tantric kapala, a wooden bell from the 'Temple of Six Bodhi Trees' at Kuang-chou, an ancient consecrated image of Tson-kha-pa Sumatikirtti from his birth-place. Prof. Raghu Vira explaining the objects to Shri Jaidayalji Dalmia and the members of his family.

प्रदर्शनी की दर्शक-पञ्जिका से जनता की भावनाओं का अच्छा पता चलता है—

"डा. रघुवीर की चीन से लाए हुए दुर्लभ संग्रह को देख कर अपने प्राचीन गौरव का गर्व जागृत हो उठता है।"

श्रीमती रमा जैन

"Most remarkable exhibition I have ever seen. Dr. Raghu Vira's efforts in this direction alone will make him one of our profound scholars for all time."

[signature] 2/1/55

"Most fascinating a study and very beautiful."

Mrs. W. J. Kaufman

"It was a great day for me to visit today the grand collections brought by Professor Dr. Raghu Vira from China. They represent our life for centuries— a concentrated cultural representation of Indo-Chinese relations. The magnitude of this representation has few parallels in the history of the country."

Siddheshwar Varma

" अत्याकर्षक तथा रोचक प्रदर्शनी। "

हरिविष्णु कामत

"We enjoyed the exhibition tremendously."

Mr. and Mrs. J. A. Murray
(American Embassy)

"श्री डाक्टर रघुवीर का यह संग्रह अद्भुत है। उन्होंने जो कार्य किया है वह बहुत मूल्यवान् है। "

पुरुषोत्तमदास टंडन

"La presentation de cette exposition est remarquable et est fait avec art."

Pom Pottet
(of Geneva)

"After a thousand years of slavery India is coming out from the great slumber. So long she was not allowed to know her neighbouring brothers by the foreign usurper rulers. Now the children of the soil

have been freed from their prison house. How glad I am to see this exhibition which has given me a new life, and what shall I write, a new vision— how new India will take shape. I wish my countrymen will learn the languages of all her neighbours so that they can understand not only them but know and realize their inner self. English, French, German, Russian will not be able to give India her ancient past. To know India and her culture requires one to learn the Devabhāshā, Sanskrit, and languages of the East."

Binay Bhushan Datta

"ऐसी अपूर्व और खोजपूर्ण प्राचीन संग्रहों की प्रदर्शनी भारत में न कही देखी और न सुनी गई। इससे अधिक लिखना लेखनी की शक्ति के परे है– लेखनी बिनु नयन, नयन बिनु लेखनी।"

फणीन्द्र बाजपेयी

"It is very interesting exhibition, principally to the religous spirited. I hope this spirit will preserve it for ever in China, in Tibet and in India."

Miguel Serrano
(Ambassador for Chile)

"A highly inspiring and impressive collection of great historical value. The service done to cause of Indo-China amity and the new horizons opened for research in all fields in the country is beyond praise."

G. L. Nanda
(Minister for Planning)

* * *

चीन की यात्रा से भारत लौटते ही रूस तथा भारत के ऐतिहासिक सम्बन्धों की खोज करने के लिए रूसी शासन का निमन्त्रण आया था। ६ अक्तूबर का प्रदशनी समाप्त हुई। सो रूस जाने की सज्जा आरम्भ की। चीन के समान रूस में भी भारतीय साहित्य, धर्म, कला, दर्शन तथा कथाकहानियों की अनन्त सामग्री है। जो वस्तुएं चीन में न मिल पाईं, वहां से लुप्त हो गईं, उनमें से अनेक के रूस में मिलने की आशा है॥

॥ भारत-चीन-संस्कृतिर्विजयताम् ॥

## अनुक्रमणिका

### अ

## आ



## इ



## ई



## उ

## ख



## ग



## घ

## च

## छ

## थ

द



ध

न



प

### फ

म

य

व

## श